आमुष्मिकैहिकनितान्तदुरूह–कर्म-मीमांसनं जगति यन्न हि लभ्यतेस्म ।
तत् सूत्रभाष्यसहितं भवतैव भारद्वाजं प्रकाशितमहो स्वसमाधिशक्त्या ॥ १२ ॥

हिन्दी—अत्यन्त दुर्बोध लौकिक और पारलौकिक सर्वविध कर्मोंकी मीमांसा करनेवाला "कर्ममीमांसा" नामक दर्शन बहुत दिनों से अप्राप्त हो गया था। यह दर्शन महर्षि भरद्वाज कृत था। आपने अपनी समाधि शक्ति से इस दर्शन के सूत्रोंका आविष्कार किया और उन सूत्रों का भाष्य भी बनाया है॥ १२॥ इस दर्शन के संक्षिप्त प्रतिपाद्य विषय ये हैं। यथा—

धर्म क्या है, साधारण और विशेष धर्म में भेद क्या है, वर्ण धर्म क्या है, पुरुषधर्म क्या है, नारीधर्म क्या है, जन्मान्तरवाद का विज्ञान क्या है, परलोक में गति किस प्रकार होती है, संसार का रहस्य क्या है षोडश संस्कार का विज्ञान क्या है, संस्कार शुद्धि द्वारा किस प्रकार क्रिया शुद्धि होती है, उद्भिज्जादि योनियों से मनुष्ययोनि में किस प्रकार जीव क्रमशः प्रवेश करता है, मनुष्य पुण्य कर्म करके किस प्रकार अभ्युदय और निःश्रेयस को प्राप्त होता है, कर्मके भेद कितने हैं, क्रिया शुद्धि द्वारा मनुष्य किस प्रकार मुक्त होता है। इत्यादि।

तन्नामकाप्रतिमविस्तृतसंहितायाः उद्भावनेन च समस्तजगद्धितायाः ।
ज्ञात्वा तदन्वयजनिं भवतश्च भरद्वाजं मुनिं प्रकटयन्ति भवन्तमेके ॥१३॥

हिन्दी—उपर्युक्त भारद्वाज दर्शन के तथा समस्त संसार का हित साधन करने वाली निरुपम एवं अति विस्तृत—"भरद्वाज-संहिता" के आविष्कार करने के कारण और भारद्वाज कुल में जन्म ग्रहण करने के कारण कुछ विद्वान् आपको भरद्वाज महर्षिका अवतार मानते हैं॥ १ ॥

लुप्तं बभूव भुवनेऽत्र परस्सहस्रैरब्दैर्निरन्तरमहो परमात्मभक्तेः ।
रूपप्रदर्शननिदर्शनदर्शनं यद् येनाभवन्निह बुधा विपथायमानाः ॥ १४ ॥

हिन्दी—भगवद् भक्ति के सच्चे स्वरूप के सुन्दर आदर्श का उपस्थापन करने वाला दर्शन भी इस संसार में हजारों वर्षों से लुप्त हो गया था। जिसके लुप्त हो जाने के कारण बहुत दिनों से विद्वान् भी विपथगामी हो रहे थे। बात यह है कि इसी दर्शन के अभाव के कारण भक्ति सिद्धान्तावलम्बी आचार्य चरणों ने ब्रह्मसूत्रों पर स्वसाम्प्रदायिक भाष्योंकी रचना करनेका अनावश्यक कष्ट उठाया था॥ १४॥

---

अस्तित्वं स्वीकार्यम्, सत्कार्यवादस्वीकारे ईश्वराभ्युपगमो निरर्थकः इति यदभ्युपगम्यते सत्कार्यवादानुपपत्तिरितिभावः। बद्धमुक्तभिन्नश्च पुरुषो नास्तीति न ईश्वरसिद्धिरितिभावः।

सम्प्रति ईश्वरसाधने युक्तिमाह –

"मुक्तात्मनः प्रशंसोपासा सिद्धस्य वा"

अस्यार्थः—तत्सिद्धिरित्यनुवर्त्तते। तत्सिद्धिः (तस्य मुक्तबद्धव्यतिरिक्तस्य ईश्वरस्य सिद्धिः निश्चयः अस्तित्वनिर्णयः) भवति, कुतः? यतः—मुक्तात्मनः (मुक्तः आत्मा यस्य मुक्तिमधिगतस्य जीवन्मुक्तस्य पुरुषस्य शुकनारदादेः) प्रशंसा ईश्वरमुद्दिश्य स्तुतिः। सिद्धस्य (तपःप्रभावतः सिद्धिमधिगतस्य ब्रह्महरिहरादेः उपासा वा (उपास्तिश्च, वाशब्दश्चार्थे) विद्यते। यश्च जीवन्मुक्तैः प्रशस्यते, सिद्धपुरुषैरुपास्यते च, तस्य मुक्तबद्धव्यतिरिक्तस्य ईश्वरस्य सिद्धिर्भवत्येवेति। न च तर्हि पञ्चविंशतितत्त्वातिरिक्ततत्त्वं प्रसक्तमिति शङ्कनीयम्, ईश्वरस्य पुरुषविशेषत्वेन पुरुषतत्त्वे एव अन्तर्भावात्, तस्यातीतत्वेन वाभ्युपगमात्। सुतरामीश्वरसिद्धौ न काचन विप्रतिपत्तिरिति।

तस्यैव सन्ततमदर्शनजैः प्रभावैः सद्भक्तिमार्गनिरताःसुधियो ह्यनेके।
अद्वैतमार्गमपि भाष्यबलेन चक्रुर्वेदान्तदर्शनमहोऽर्पितभेदवादम् ॥१५॥

हिन्दी—उसी दर्शन के निरन्तर अदर्शन के कारण विशिष्टाद्वैत, शुद्धाद्वैत, द्वैताद्वैत, केवलाद्वैत आदि विभिन्न मार्गों के उपासक, सुन्दर भक्ति पथ के पथिक अनेक पूज्यचरण आचार्यों ने अद्वैत सिद्धान्त प्रतिपादक अभेदवादी वेदान्त दर्शन को भी स्वरचित भाष्यों के बलसे द्वैतसिद्धान्त समर्थक भेदवादी सिद्ध करने की चेष्टा की है॥ १५॥

तद् भक्तिदर्शनमिदं प्रकटय्य दैवीमीमांसनाऽभिधमथाऽङ्गिरसं सभाष्यम्।
ज्ञानार्णवे विहितसेतुमतो भवन्तं केचिद् वदन्ति सुधियोऽङ्गिरसोऽवतारम् ॥१६॥

हिन्दी—उस भगवद्भक्ति के स्वरूप का निदर्शक "दैवीमीमांसा" दर्शन का आविष्कार आप की ही कृपा से हुआ है और उस पर भाष्य भी बना तथा प्रकाशित भी हुआ है। यह दर्शन अङ्गिरा महर्षि कृत समझा जाता है। इसके आविष्कार के द्वारा आपने ज्ञानके समुद्र में सेतु का निर्माण किया है। अतः कुछ विद्वान् सज्जन आपको अङ्गिरा महर्षिका अवतार कहते हैं ॥१६॥ दैवीमीमांसा का प्रतिपाद्य विषय यह है॥ यथा—

भक्ति किसको कहते है, भक्ति के भेद कितने प्रकार के हैं, उपासना के द्वारा मुक्ति किस प्रकार सम्भव है, भगवान् का आनन्दमय स्वरूप क्या है, भगवान् के ब्रह्म ईश और विराट इन तीन रूपों में भेद क्या है, भक्ति के प्रधान प्रधान आचार्य ऋषिगण के स्वतन्त्र स्वतन्त्र मत क्या हैं, सृष्टि का विस्तृत रहस्य क्या है, अध्यात्मसृष्टि क्या है, अधिदैवसृष्टि क्या है, अधिभूतसृष्टि क्या है, ऋषि किसको कहते हैं, देव देवी किसको कहते हैं, पितर किसको कहते हैं, उनके साथ जगत् का क्या सम्बन्ध है, अवतार कैसे होते हैं, अवतार कितने प्रकार के हैं, भक्ति के द्वारा मुक्ति किस प्रकार हो सकती है, चार प्रकार के योग का लक्षण और उपासना का भेद कितने प्रकार का है, उपासना और भक्ति के आश्रय से साधक किस प्रकार मुक्ति लाभ करने में समर्थ होता है, कर्ममीमांसा का अन्तिम लक्ष्य क्या है, दैवीमीमांसा का अन्तिम लक्ष्य क्या है। ब्रह्ममीमांसा का अन्तिम लक्ष्य क्या है, इत्यादि विषय इस दर्शनशास्त्र में वर्णित हैं। इसी दर्शनशास्त्रके लोप होने से योग और उपासना इन दोनों की एकता सिद्ध करने के विषय में उन्नत ज्ञानियों को भी विमोहित होते हुए देखा गया है॥ १६॥

वेदान्तदर्शनमहो बहुभेदवादैराकृष्यमाणमतिनष्टनिजप्रभावम्।
दृष्ट्वाऽकरोद् ऋजु समन्वयभाष्यमस्माद् व्यासं भवन्तमपरे विबुधा वदन्ति ॥१७॥

हिन्दी—वेदान्त दर्शनको भी अनेक भेदवादों की खेंचातानी में पड़कर अपने प्रभावसे बिलकुल अलग होता हुआ देखकर आपने उस पर सरल और सुन्दर समन्वय भाष्य की रचना की है। इसलिये कुछ विद्वान् आपको 'व्यास' मुनि का अवतार बताते हैं॥ १७॥

संन्यासिभिर्जगदिदं परिपूर्णमास्ते तत्पद्धतिर्ध्रुवमहो नहि काचिदासीत्।
तस्याः प्रकाशनपरं परिचिन्त्य लोके त्वां याज्ञवल्क्यमपरे निगदन्ति सन्तः ॥१८॥

हिन्दी—संन्यासियोंसे यह सारा संसार ही परिपूर्ण हो रहा है। ऋषिकाल में संन्यासी अति स्वल्प पाये जाते हैं। कलियुगमें संन्यास निषिद्ध भी है। किन्तु एक वचन कलिमें संन्यास लेने का पाया भी जाता जाता है। इसी वचन के आधार पर भगवान् शङ्कराचार्य के समय से पुनः संन्यास का प्रवर्त्तन हुआ है।

अस्तु, संन्यासी तो अनन्त हैं, किन्तु चतुर्विध संन्यास की कोई उपयुक्त पद्धति अब तक कहीं भी प्रकाशित नहीं हुई थी। आपने चारो प्रकार के संन्यासियों की सुन्दर पद्धति प्रकाशित की है। इस लिये आपको कुछ विद्वान् याज्ञवल्क्य महर्षिका अवतार कहते हैं ॥ १८ ॥

वोभूयमानभुवनभ्रमभञ्जकैस्तैः सद्भिर्महामहिमशालिभिरप्रमेयैः ।
अध्यायकैर्द्विगुणविंशतिभिःप्रशस्तैः संयुक्तयाऽखिलजगद्धितयाऽऽप्तया च ॥ १९ ॥

हिन्दी—सांसारिक मनुष्यों के बारम्बार उत्पन्न होने वाले भ्रमको सदा के लिये मिटाने वाले, सुन्दर अतुलनीय, महामहिमशाली और प्रशस्त चालीस अध्यायों से संयुक्त, आप्त एवं अखिल भूमण्डलका हित साधन करने वाली—॥ १९ ॥

विज्ञानयोगगुरुवर्य्यमहर्षि-दत्तात्रेयाऽभिधानसमलङ्कृतयाऽऽधिहन्त्र्या ।
तत्सर्वजीवहित-शाश्वतरूप-धर्ममीमांसया रचितयाऽप्रतिमप्रभावम् ॥ २० ॥

हिन्दी—ज्ञानयोगके सर्वश्रेष्ठ गुरु महर्षि "दत्तात्रेय" के नामसे अलङ्कृत, त्रितापहारिणी, सर्वजीव-हितकर सनातनधर्म की प्रतिपादिका, धर्ममीमांसा अर्थात् "दत्तात्रेयधर्ममीमांसा" की रचना से परम प्रभाव-शाली आपको—॥ २० ॥

त्वत्पादपद्ममकरन्दनिषेवणेन विध्वस्तमानसमलीमसदोषशुद्धाः ।
धीराःकरामलकवत्कृततत्त्व—दत्तात्रेयावतारमिह केचिदुशन्ति विज्ञाः ॥२१॥

हिन्दी—कुछ ऐसे विद्वान्—जिनके मानसिक समस्त दोष आपके पादपद्मके परागकी परिचर्या से विनष्ट हो चुके है,—उस महर्षि "दत्तात्रेय" का अवतार आपको बताते हैं, जिन्होंने समस्त तत्त्वको करामलक समान समझ लिया था, अर्थात् हाथ में रक्खे गये आँवलेकी तरह जिन्होंने सकल तत्वों का परिज्ञान कर लिया था ॥ २१ ॥

ऊर्ध्वं ह्यधश्च भुवनानि चतुर्दशैव देवासुरैर्नियमितानि च सप्त सप्त ।
चत्वारि हन्त सकलोपरि संस्थितानि यात्यात्मजिद्धि महरादिसमाह्वयानि* ॥२२॥

हिन्दी—आर्यशास्त्रके सिद्धान्तानुसार एक ब्रह्माण्ड में चतुर्दश भुवन होते हैं। सात ऊपर और सात नीचे। ऊपर के सात लोक देवताओं के अधिकार में हैं और नीचे के सात लोक असुरों के अधिकार में हैं। ऊपर के अन्तिम चार लोकों में अर्थात् महर्, जन, तपस्, और सत्यलोक में क्रमशः इन्द्रिय, मन, बुद्धि और प्रकृति पर अधिकार करने वाले सज्जन जाते हैं। ऊपर और नीचे कीव्यवस्था यह है कि सत्त्वगुण प्रधान लोक ऊपर के और तमोगुण प्रधान लोक नीचे के माने गये हैं। पाठकवृन्द ! आप इस श्लोक की टिप्पणी स्वयं अथवा दूसरों से अवश्य समझिये ॥ २२ ॥

* ब्रह्माण्डे चैकत्र चतुर्दश भुवनानि भवन्ति । तेषु तल-तलातल-अतल-सुतल-वितल-रसातल-पातालाख्यानि सप्त अधस्स्थानि सन्ति; भू-र्भुवः-स्व-र्मह-र्जन-तपः-सत्याख्यानि सप्त ऊर्ध्वस्थानि भुवनानि विलसन्ति। तथाहि श्रीचरणैराविष्कृते दैवीमीमांसादर्शने सूत्राणि—"ब्रह्माण्डं मानवपिण्डवत् समष्टिव्यष्टिसम्बन्धात्" "शिरो ब्रह्मस्वर्गः" "प्राजापत्यः कण्ठम्" "माहेन्द्रो हृदयम्" "भौमो नाभिः" "तदधो विलाख्यः" "लोकालोकौ करौ" "पादपर्वतावङ्घ्री" "सुमेरुर्मेरुदण्डः" इति। तदित्थमवधेयम्—जनः तपः सत्यमिति ब्राह्मस्वर्गः, महर्लोकः प्राजापत्यः, स्वर्लोको माहेन्द्रः, भूर्लोक-भुवर्लोकौ नाभिः, तलादयः सप्ताधोलोका विलस्वर्गाख्याः, सूक्ष्मशक्तिपुञ्जरूपौ लोकालोकौ, पादपर्वतौ च करावङ्घ्री विज्ञातव्यौ। भूर्लोके सप्त द्वीपाः सन्ति, ते च यथा—

नादश्च विन्दुरपि पिण्डमथाक्षरं च ब्रह्माण्डमित्यपि च पुस्तकरूपञ्चकं हि।
तेष्वक्षरं निगदितं भुवि नाशशीलम् अन्यच्चतुर्विधमनश्वरनित्यरूपम् * ॥ २३ ॥

हिन्दी—"नाद" "विन्दु" "ब्रह्माण्ड" "पिण्ड" और "अक्षर"—इस प्रकार पुस्तकें पांच तरह की होती हैं। इनमें केवल "अक्षर" पुस्तक नश्वर है। और शेष चार अविनाशी तथा नित्य हैं ॥२३॥

---

जम्बूप्लक्षाह्वयौ द्वीपौ शाल्मलिश्चापरस्तथा, कुशः, क्रौञ्चस्तथा शाकः पुष्करश्चैव सप्तमः ॥
एते द्वीपाः समुद्रैस्तु सप्त सप्तभिरावृताः, लवणेक्षुसुरासर्पिर्दधिदुग्धजलाभिधैः ॥

—विष्णुपुराणे, अं. २, अ. २

एते समुद्राः सप्त वातावरणस्वरूपा अवगन्तव्याः, तद्वेष्टिताः सप्त द्वीपाश्च सूक्ष्माः, येषु देवयोनयो निवसन्ति। जम्बूद्वीपे नव वर्षाणि, प्रेत नरक-पितृ-लोकाश्च जम्बूदीपान्तर्गता वेदितव्याः। यथा नरकलोकस्य महाकालाम्बरीषरौरवमहारौरव-कुम्भीपाकालीपत्रादिभेदाः सन्ति, तथैव प्रेत-नरक-पितृलोकानामपि बहुशो विभागाः सन्ति। जम्बूद्विपस्थानां नवानां वर्षाणां

प्रथमं भारतं वर्षं द्वितीयं किम्पुरुषं स्मृतम्, तृतीयं हरिवर्षं च मेरोर्दक्षिणतस्त्विति ॥
रम्यकं चोत्तरे वर्षं तस्यैवानु हिरण्मयम्, उत्तराः कुरवश्चैते कुरुवर्षाभिधानकाः ॥
योजनं नव साहस्रमेकैकस्यापि विस्तृतिः, इलावृत्तं च यन्मध्ये सौवर्णो मेरुरुच्छ्रितः ॥
भद्राश्वं पूर्वतो मेरोः केतुमालं च पश्चिमे, द्वयोरप्येतयोर्मध्ये इलावृत्तस्य संस्थितिः ॥

विष्णुपुराणे, अंशे २, अ. २

मृत्युलोकापरनामकस्य भारतवर्षस्य प्राचीनकाले नव भेदाः, ते च यथा—

भारतस्यास्य वर्षस्य नव भेदान् निशामय, इन्द्रद्वीपः, कशेरुमान्, ताम्रवर्णो, गभस्तिमान् ॥
नागद्वीस्तथा सौम्यो गन्धर्वस्त्वथ वारुणः, अयं तु नवमस्तेषां द्वीपः सागरसंवृतः ॥
श्रेष्ठं हि भारतं वर्षं जम्बूद्वीपे विशेषतः, यतोहि कर्म-भूरेषा ततोऽन्या भोगभूमयः ॥
चत्वारि भारते वर्षे युगान्यत्र भवन्ति हि, कृतं त्रेता द्वापरं च कलिश्चान्यत्र न क्वचित् ॥ इति,

—विष्णुपुराणे, अं० २, अ० ३

सम्पूर्णमपि भूमण्डलं भारतवर्षनाम्ना शास्त्रेषु समुपलभ्यते। अध्यात्मरामायणे लङ्काद्वीपवास्तव्यं रावणं प्रति शुकासुरस्योक्तिर्यथा—

देहं लब्ध्वा विवेकाढ्यं द्विजत्वं च विशेषतः तत्रापि भारते वर्षे कर्मभूमौ सुदुर्लभम् ॥
को विद्वानात्मसात्कृत्वा देहं भोगानुगो भवेत् ॥
अतस्त्वं ब्राह्मणो भूत्वा पौलस्त्यतनयश्च सन्, अज्ञानीव सदा भोगाननुधावसि किं मुधा ॥ इति ॥

भारताख्योऽयं देशो भारतद्वीपः, भारतवर्षं तु संम्पूर्णमेव भूमण्डलमवगन्तव्यमिति श्रीचरणानां मतं "भारतीय इति वृत्ते" द्रष्टव्यम्।

उपर्युक्तेषु तलादिष्वधःस्थेषु सप्तभुवनेषु असुराणामाधिपत्यम्। असुरराजस्य राजधानी तु पातालालोके विद्यते। अधःस्थेषु सप्तभुवनेषु मद्यमांसस्त्रीनिषेवणात्मक इन्द्रियसुखातिरेकः संवर्धते, उपरिस्थितेषु लोकेषु भूर्भुवःस्वर्लोकं यावत् साधारण्येनेन्द्रिय-सुखमवाप्यते। यमस्य राजधानी भुवर्लोके। इन्द्रस्य च स्वर्लोके राजधानी श्रूयते। स्वर्लोकादुपरि राजानुशासनं नास्ति। इन्द्रियं जेतारस्तु महर्लोके गच्छन्ति, मनः स्ववशे स्थापयितारस्तु जनलोके व्रजन्ति, बुद्धितत्त्वमधिकुर्वाणास्तपोलोकमधिवसन्ति, सम्पूर्णोऽपि निजप्रकृतितत्त्वे स्वाधिपत्यं स्थापयन्तः सत्यलोकमाश्रयन्तीति श्रीचरणनिदेशनिवद्धसंन्यासधर्मपद्धतौ विस्तरेण प्रपञ्चितं निभालनीयम्।

* "पञ्च नद्यः सरस्वतीमपि यन्ति सस्रोतसः, सरस्वती तु पञ्चधासो देशेऽभवत् सरित्।"

सृष्टिस्थितिप्रलयकृद्विधिविष्णुरुद्रै-र्ब्रह्माण्डमुक्तमथ देवगणैश्च पिण्डम् ।
आर्षं च बिन्दुरुत मानवमक्षरं च नादश्च नित्यपरमात्मविनिर्गतं हि* ॥२४॥

हिन्दी—सृष्टि, स्थित, और प्रलय करनेवाले ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र से उपदिष्ट ज्ञान "ब्रह्माण्ड पुस्तक" है। नित्य देवपदधारियों का ज्ञान "पिण्ड-पुस्तक" माना गया है। ऋषि प्रतिपादित ज्ञान "बिन्दु-पुस्तक" के अन्तर्गत है, मानवकृत "अक्षर-पुस्तक" है। पुस्तक रूप में प्रकाशित अन्य ज्ञान भी अक्षर के ही अन्तर्गत हैं। और परमात्मप्रकाशित अर्थात् ईश्वर निःश्वास स्वरूप ज्ञान "नाद-पुस्तक" है ॥ २४ ॥

जैवं तथा सहजमैशमुदाहृतानि कर्माणि, तत्र सहजं किल मुक्ति-हेतुः ।
ऐशं सुधीशपदवीं वितरत्यमोघाम् जैवं गतागतमिदं परिपाति चक्रम्† ॥२५॥

हिन्दी—सहज,ऐश, और जैव,–इन तीनों कर्मों में सहज कर्म मुक्तिका कारण होता है, ऐश ईशपद प्रदान करता है तथा जैव कर्म आवागमन चक्रमें फँसाये रखता है ॥ २५ ॥

---

इति यजुर्वेदमन्त्रमनुसृत्य सरस्वत्याः पञ्चधारा व्याख्याताः । सुतरां नादः, बिन्दुः, पिण्डम्, ब्रह्माण्डम्, अक्षरं चेति ज्ञानस्य पञ्चधारा विज्ञातव्याः ।

* "यस्य निःश्वसितं वेदाः" इति वाचो युक्त्या वेदः किल नाद इत्युदीर्यते, स च परमेश्वर इव नित्यः सर्वत्र व्याप्नोति । स हि नादो महर्षिभिः समाधिभूमिषु निजान्तःकरणेषु सर्वदैव श्रूयते । नित्यानाम् ऋषीणां कृपया समागतं ज्ञानं बिन्दुरित्युच्यते, नित्यानां देवानां यद्धि ज्ञानं तत्तु पिण्डमिति समाम्नायते । ब्रह्माण्डनियामकानां ब्रह्म-विष्णु-महेश्वराणां प्रेरणया प्राप्तो ज्ञानराशि र्ब्रह्माण्डमित्याख्यायते । एतच्चतुर्विधमपि लेखबद्धं पुस्तकाकारेण परिणतम् अक्षरमिति कथ्यते । मानवबुद्धि-विलासनिर्गतं ज्ञानमप्यक्षरान्तर्गतमेव भवति । एतेषु पञ्चस्वपि केवलमक्षरमेव नाशशीलम्, अन्यच्चतुर्विधं तत्प्रेरकाणां नित्यत्वात् नित्यम् । "स कालेनेह महता योगो नष्टः परन्तप !" "स एवाऽयं मया तेऽद्य योगः प्रोक्तः पुरातनः" इति भगवद्गी-तोक्तदिशा निगमागमानामाविर्भावतिरोभावौ भवतो नात्यन्तिको नाश इति । निगमो वेदः स्वरूपतो नित्यः, आगमस्तु भावतो नित्य इति श्रीचरणसंदेशः ॥

† "तत् त्रिविधं सहजैशजैवभेदात्" "सहजमूर्ध्वगम्" "जैवमधोगम्" "ऐशमुभयवाहि" अर्थात् सहजम्, ऐशं जैवं चेति कर्म त्रिविधं भवतीति । तत्र सहजम् ऊर्ध्वं नयति, जैवमधो गमयति, ऐशम् उभयसहायकमिति कर्ममीमांसादर्शने क्रियापादे । एतत्सूत्रभाष्ये प्रमाणं यथा—

जैवेशसहजाख्याभिस्त्रिधा कर्म विभिद्यते, आश्रित्य सहजं कर्म भुवनानि चतुर्दश ।
जायते च विराट् सृष्टिर्जङ्गमस्थावरात्मिका, देवासुराधिकारेण द्विविधेन समन्वितम् ॥
संजुष्टं नैकवैचित्र्यैर्भूतसङ्घैश्चतुर्विधैः ॥

सहजाख्यं च कर्मैव ब्रह्माण्डं सृजते सुराः, कर्मभूमर्त्यलोकं हि जैवं कर्म दिवौकसः ॥
विविधानधिकारांश्च मानवानां यथायथम्, स्वर्नरकादिकान् भोगलोकांश्च सृजते पुनः ॥
मभिष्नं सहजं कर्म जैवं आनीत जीवसात्, जीवाः सन्ति पराधीनाः सहजे कर्मणि स्वतः ॥
जैवे स्वाधीनतां यान्ति जीवाः कर्मणि निर्जराः, सन्त्यतो मानवाः सर्वे पुण्यपापाधिकारिणः ॥
आभ्यां विचित्रमेवेदमैशं कर्म किमप्यहो, साहाय्यमुभयोरेव कर्मैं तत् कुरुते किल ॥ इति ।

वेदान्तशास्त्रसुनिरूपितपञ्चकोषा अश्नन्त्यशुद्धिमथ पञ्चभिरेव शुद्धिम् * ।
इत्यादिकं भगवतश्च मया श्रुतं यत् तत्सर्वमेव तव बोधविजृम्भणोत्थम् ॥ २६ ॥

हिन्दी—वेदान्तशास्त्र प्रतिपादित पाँचों कोष ( शरीर ), पाँच कारणों से अपवित्र और पवित्र हुआ करते हैं। ( यह बात इस श्लोकको टिप्पणी के देखने से समझी जा सकती है ) यह ज्ञान भी मैंने आपसे ही प्राप्त किया है, जो आपकी अन्तर्दृष्टिसम्पन्नता का परिचायक है ॥ २६ ॥

गानं च वाद्यमथ नृत्यमिति त्रयं हि संगीतमुच्यत इदं कथयन्ति तज्ज्ञाः ।
एतत्त्रयेऽपि भगवान् नितरामभिज्ञो वृत्तान्त एष विदितस्तव सेवकानाम् ॥२७॥

हिन्दी—संगीत के आचार्यों का यह मत है, कि गान, वाद्य और नृत्य इन तीनों का नाम संगीत है। इन तीनों के भी आप पूरे जानकार थे। आपके निकटवर्ती सब लोग इस बात को जानते हैं ॥ २७ ॥

योगात्स्त्रियश्च पुरुषस्य यथा सुखं स्यात् आनन्द उद्भवति सच्चिदुपाश्रयेण
तद्वद्धि लोकसुखसाधकगानवाद्यसम्मेलनेन सहजं समुदेति नृत्यम् ॥ २८ ॥

हिन्दी—स्त्री और पुरुष के संयोग से जैसे विषय सुख की उत्पत्ति होती है, सत् और चित् के सम्मेलन से जैसे आनन्दका उद्भव होता है, उसी प्रकार गान और वाद्य के संमिश्रण से स्वभावतः नृत्य उत्पन्न होता है ॥ २८ ॥

लास्यं च ताण्डव मिति द्विविधं हि नृत्यं स्त्रीपुंसयोर्जगति सर्वजनप्रसिद्धम् ।
शास्त्रानुभूतबहुतद्गतसूक्ष्मभेदाः संश्राविता भगवता नु यदा कदापि ॥२९॥

हिन्दी—नृत्य दो प्रकार का होता है, लास्य और ताण्डव। स्त्री नृत्य को लास्य कहते हैं और पुरुष नृत्य को ताण्डव कहते हैं, यह साधारणतया सब लोग जानते हैं इन द्विविध नृत्यों के शास्त्र प्रतिपादित एवं स्वानुभूत अनेक सूक्ष्मतम भेद आपको ज्ञात थे और आप कभी कभी उनको सुनाया करते थे ॥२९॥

शम्भोश्च नारदमुनेश्च हनूमदादेः संगीतपद्धतिरभूद् बहुधा विभिन्ना ।
तां सर्वथा विशकलय्य भवानवेदीत् त्वत्पादसेवकजनस्य न तत्परोक्षम् ॥३०॥

हिन्दी—भगवान् शङ्कर, देवर्षि नारद, श्रीरामभक्त हनूमान्, भरतऋषि और श्रीकृष्ण—इनकी संगीत पद्धति परस्पर विभिन्न तथा अनेक प्रकार की है। आपको अलग अलग तौर पर सबकी अच्छी जानकारी थी, इसको भी वे सब सज्जन जानते हैं, जिनको आपके चरणों की सेवा करने का सौभाग्य मिल चुका है ॥३०॥

---

* अन्नमयः, प्राणमयः, मनोमयः, विज्ञानमयः, आनन्दमयश्चेति पञ्चकोषाः सन्ति, ते क्रमशोऽपवित्रतामश्नन्ति, यथा कर्ममीमांसादर्शने क्रियापादे सूत्राणि—"विष्ठादिभिः प्रथमः" "शवादिभिर्द्वितीयः" "अशौचादिभिस्तृतीयः" "संसर्गादिभिश्चतुर्थः" "सदसद्भिः पञ्चमः" ते च "अन्योन्यसम्बद्धाश्च" इति। अर्थात् विष्ठादिभिरन्नमयो देहः अपवित्रो भवति, स्नानादिना च शुध्यति। शवस्पर्शादिभिः प्राणमयो देहः अपवित्रो भवति, सुवर्णाग्निस्पर्शादिना च शुध्यति । अशौचादिभिश्चन्द्रसूर्योपरागादिभिश्च मनोमयः अपवित्रोभवति, अशौचनिवारणादिना, मन्त्रजपादिना च शुध्यति। कुसङ्गादिभि विज्ञानमयः अपवित्रो भवति सत्सङ्गादिभिश्च पवित्रो भवति। अस्मितावर्द्धनादिभिरानन्दमयो देहः अपवित्रो भवति। अस्मिता (अहङ्कार) त्यागादिना पवित्रो भवतीति ।

मार्गी सुपर्वजयिनी शुचि देशिका च गीतिः * पुराऽत्र भुवने द्विविधा प्रसिद्धा।
सामश्रुते रुचिरगायनपद्धतिर्हि मार्गी गता कलियुगे द्युनिवासभूयम् ॥३१॥

हिन्दी—देवताओं को वश में करनेवाली मार्गी और देशी ये दो गायन-पद्धतियाँ प्राचीन समय में इस संसार में प्रचलित रहीं। सामवेद के सुन्दर गायन की इस रीति को मार्गी कहते हैं, जो कलियुग में इस संसार को छोड़कर स्वर्ग को चली गयी है ॥३१॥

सा देशिकाख्यरमणीय सुगीतिरीतिर्नाम्ना गता ध्रुवपदेन परां प्रसिद्धिम्।
देवादृता ध्रुवपदा परिमोददात्री, टप्पा-ख़याल-ठुमरी-विहिता न शस्ताः ॥३२॥

हिन्दी—देशी भी बड़ी ही सुन्दर और मनोहर गायन पद्धति है। इसी को ध्रुवपद (ध्रुपद) कहते हैं। यह ध्रुवपद गायन शैली अत्यधिक आनन्दप्रद है, और देवगण भी इसका आदर करते हैं। टप्पा-ख़याल-ठुमरी आदि गाने की परिपाटी आधुनिक है और उतनी अच्छी नहीं है ॥३ ॥

ते गायका ध्रुवपदेष्वति विश्रुता ऽल्लाबन्दादयो जगति कीर्त्तितसत्प्रभावाः।
संगीतरीतिपरिबोधविधिप्रगल्भं त्वां सद्गुरुं शरणमित्यसकृत्प्रपन्नाः † ॥३३॥

हिन्दी—अपने समय में ध्रुवपद के परम प्रसिद्ध गायक संगीत जगत् के सुप्रसिद्ध "अल्ला बन्दाखाँ" आदि ध्रुपदगायनाचार्योंने संगीत पद्धति के परिज्ञानमें परम निपुण आपके चरणों की अनेक बार शरण ली है और आपसे संगीत की शिक्षा ली है ॥ ३३ ॥

सप्ताष्टदिग्द्विदशमात्रिकतालरम्यै रागैरनेकविधसंस्तुतरागिणीभिः।
गीतानि यानि भवता रचितान्यनाम्ना संवादपत्रलसितानि विलोकितानि ॥३४॥

हिन्दी—सात, आठ, दश और बारह आदि मात्रावाले अनेक तालों से संयुक्त तथा बहुत प्रकार की संस्तुत रागरागिनियों से सुभूषित अगणित पद्यमय गीतियों की रचना आपने की हैं। वे सब गीतियों की रचना 'आर्यमहिला' 'निगमागम चन्द्रिका' आदि पत्रपत्रिकाओं के प्राचीन अङ्कों में बिना किसी नाम के प्रकाशित हुई हैं ॥

यज्ञैस्तपोभिरथ शाश्वतिकैश्चदानैः स्कन्धैस्त्रिभिस्त्रिगुणितैर्विविधैरुपेतः।
संचित्रितस्तव सनातन धर्मवृक्षो यः सर्वधर्मजनकः पितृवद् विभाति‡ ॥ ३५ ॥

* "यथा नयति कैलासं नगं गानसरस्वती। तथा नयति कैलासं न गङ्गा न सरस्वती" इति प्राचीन प्रमाणेन गान-महिमा लोकोत्तरः। वस्तुतो गीतिरूपस्तवेन परमात्मा सत्वरं प्रसीदतीति।

† तानसेनः अकबरबादशाहराजसभायाः प्रधानगायक आसीत्। तस्य च गुरुः कश्चित्साधुरासीदिति श्रूयते। अकबर एकदा तद्गुरोर्गानं श्रोतुं तानसेनं प्रार्थितवान्। तानसेनः अकबरं निजगुरोः समीपं नीतवान्। तस्मिन् काले दैववशात् तानसेन—गुरुः स साधुस्वसंगीतेन भगवन्तं परमेश्वरं स्तुवन्नासीत्। गत्वा च तदाश्रमे अकबरो निभृतस्तद्गानमाकर्ण्य परं प्रासीदत् अपृच्छच्च तानसेनं यत् भवान् कथं न एतादृशं गायति ? तानसेन उक्तवान् महाराज ! अहं गीतेन त्वां प्रसादयामि, मद्गुरुः परमात्मानं प्रसादयतीत्यावयोर्महदन्तरमिति। तानसेनम नमर्दयिता "बैजूबावरा" नामा इतिहासप्रसिद्धगायकोऽपि हरिदासनामकस्यैकस्य वैराग्यनिरतस्य साधोः शिष्य आसीदिति—ऐतिहासिकं सत्यम्।

‡ "यज्ञोदानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम्" इति भगवद्गीतोक्त्या दानस्य—(१) अभयदानम् (दीक्षादानादि) (२) विद्यादानम्, (३) अर्थदानम् (अन्नवस्त्रभूमिदानादि), इति त्रयोभेदाः। तपसः—(१) शारीरिकं (२)

हिन्दी - सत्त्वगुण, रजोगुण और तमोगुण इन तीन गुणों से त्रिगुणित; यज्ञ, तप और दान रूपी तीन महती शाखाओं से संयुक्त; सनातन धर्मरूपी वृक्ष का चित्र आपके निर्देश से चित्रित होकर महामण्डल भवनमें सुशोभित हो रहा है, उसके देखने से यह ज्ञात हो जाता है कि सनातनधर्म सब धर्ममतों का जनक एवं पितृस्वरूप है ॥ ३५ ॥

अन्तर्जगत्सु पितरश्च बहिस्तु सत्यो रक्षन्ति तत्परतया भुवि वर्णबन्धम् ।
ब्रह्माम्बुधौ वहति येन स चित्प्रवाह एतत्प्रदर्शितमहो भवतैकचित्रे ॥३६॥

हिन्दी—जैसे किसी भी नदी के प्रवाह को समुद्र तक निर्बाध पहुँचाने के लिये बाँध की आवश्यकता पड़ती है, उसी प्रकार चिन्मयी धारा को भी ब्रह्मसमुद्र तक पहुँचाने के लिये वर्णरूपी बन्ध की नितान्त आवश्यकता है। चेतन प्रवाह स्वभावतः जड़ा प्रकृति से निकलकर चतुर्विध भूत सघ में होता हुआ मानव शरीर में आता है। मानव शरीर में आने पर यदि वर्णरूपी बन्ध न हो तो वह चेतन प्रवाह निम्नगामी होगा। वर्णबन्ध उसको ब्रह्म समुद्र तक पहुँचा देता है। इस वर्णबन्ध की रक्षा अन्तर्जगत् में नित्य पितृगण और बहिर्जगत् में सती स्त्रियाँ करती हैं। इस विषय को आपने एक चित्र में दिखलाया है। अतः स्त्रियों में सतीत्व की रक्षा करना और हिन्दु समाज को वर्णसंकरता से बचाना अत्यन्त आवश्यक है। जिस जाति में स्त्रियों में सतीत्व का संस्कार नहीं और वर्णसंकरतासे बचने की आशा नहीं है, वह जाति जीवित नहीं रह सकती ॥३६॥

चित्रेण तेन सुतरां परिबोधितेन सत्ये रतस्य सुविवेकवतो नरस्य ।
आस्थाऽचला खलु भवेन्निजवर्णधर्मे त्रैलोक्यपावनकरे च पतिव्रते च ॥३७॥

हिन्दी—इस चित्र का समुचित ज्ञान कर लेने पर सत्यप्रमी विवेकी मनुष्य का वर्ण धर्म पर और त्रिलोक पवित्रकारी पातिव्रत्य धर्म पर अचल विश्वास हो सकता है, इसमें लेशमात्र भी सन्देह नहीं ॥३७॥

अज्ञानवर्धनपराः क्रमशो ह्यधोगा ऊर्ध्वस्थिताश्च निजबोधविवर्धकाश्च ।
ते सप्त सप्त शुभदर्शनभूमिभागाश्चित्रेऽर्पिता भगवता नितरां विचित्रे * ॥३८॥

हिन्दी—ज्ञान राज्य के चतुर्दश स्तर माने गये हैं। इनमें सात नीचे के स्तर हैं और सात ऊपर के

वाचनिकं ( ३ ) मानसिकं चेति त्रयो भेदाः । कर्मोपासनाज्ञानरूपैर्यज्ञस्त्रिधा विभक्तः । तत्र कर्मयज्ञस्य प्रधानतः षड् भेदाः, यथा—( १ ) नित्यकर्म ( सन्ध्यावन्दनादि ) ( २ ) नैमित्तिककर्म ( तीर्थयात्रादि ) (३) काम्यकर्म ( पुत्रेष्टियज्ञादि ) ( ४ ) आध्यात्मिकं ( देशोपकारादि ), ( ५ ) आधिदैविकम् ( वास्तुयागादि ), ( ६ ) आधिभौतिकम् ( ब्राह्मण-भोजनादि ) च । उपासनायज्ञस्य भेदबाहुल्येऽपि मुख्यतो नव भेदाः, यथा—( १ ) ब्रह्मोपासना, ( २ ) सगुणोपासना ( पञ्चोपासना ), ( ३ ) लीलाविग्रहोपासना ( अवतारोपासना ), ( ४ ) ऋषिदेवतापितृगणोपासना, ( ५ ) क्षुद्रदेवताप्रेता–, दीनामुपासना, ( ६ ) मन्त्रयोगोपासना ( स्थूलमूर्त्तिध्यानम् ), ( ७ ) हठयोगोपासना ( ज्योतिर्ध्यानम् ), ( ८ ) लययोगोपासना ( बिन्दुध्यानम् ), ( ९ ) राजयोगोपासना ( ब्रह्मध्यानं ) चेति । ज्ञानयज्ञस्य च ( १ ) श्रवणम् (२) मननम् , (३) निदिध्यासनं चेति त्रयो भेदाः । तदित्थं दानस्य त्रयः, तपसोऽपि त्रयः, कर्मणः षट्, उपासनाया नव, ज्ञानस्य च त्रयो भेदास्ते मिलिताश्चतुर्विंशतिसंख्याकाः प्रत्येकं सात्त्विकराजसिकतामसिकभेदैस्त्रिधाविभक्ताः सन्तः सर्वोपकारकसनातनधर्मस्य प्रधानतो द्विसप्ततिभेदाः संवृत्ताः । अत्र जागतिकानि सर्वाण्यपि धर्ममतान्यन्तर्भवन्तीति श्रीचरणचित्रिते सनातनधर्मवृक्षचित्रे विलोक्यते ।

* योगशास्त्रे जीवान्तःकरणभूमीनां चतुर्दशभेदा वर्णिताः सन्ति । तत्राज्ञानभूमयः सप्त, ज्ञानभूमयश्च सप्तैवेति । सप्तानामज्ञानभूमीनां वर्णनमधोनिर्दिष्टं विज्ञेयम् । तथाहि—उद्भिज्जानां जिदाकाशे सर्वावस्तनाज्ञानभूमेः

स्तर हैं। इनको दार्शनिक भूमियाँ भी कह सकते हैं। नीचे के सात स्तर अज्ञानवर्धक और ऊपर के सात स्तर क्रमशः ज्ञानवर्धक हैं। इस विज्ञान को आपने एक विचित्र चित्र में चित्रित किया है ॥२८॥

**निम्नस्थितान् स्ववशगान् कुरुते त्वविद्या विद्या तथैव विदधात्युपस्थितांश्च।**

**लोका अचिन्त्यविभवैर्हि ययोर्विलासैः कृष्टा निकाममध ऊर्ध्वमहो भ्रमन्ति ॥२९॥**

इन चौदहों स्तरों में नीचे के सात स्तर अविद्या सेवित हैं और ऊपर के सात स्तर विद्या सेवित हैं। इन्हीं दोनों अविद्या और विद्या की अचिन्तनीय वैभव के विलास से आकृष्ट होकर प्राणी अधोलोकों में और ऊर्ध्व लोकों में भ्रमण किया करते हैं ॥२९॥

---

समुदयस्तिष्ठति। स्वेदजजीवान्तःकरणेषु द्वितीयाऽज्ञानभूमेरुदयो विज्ञयः। अण्डजजीवसमष्टिचित्ताकाशे तृतीयाऽज्ञानभूमिः समुदेति। जरायुजपशुसमष्टिचित्ताकाशे चतुर्थाज्ञानभूमेरुदयो भवति। जरायुजेषु पशुषु वानर-सिंह-गो-समाख्या योनयः समुन्नताः सन्ति। एषु चतुर्ष्वपि भूतसङ्घेषु जीवा अबाधरूपेण समुन्नतिं समासादयन्तः क्रमिकाभ्युदयं प्राप्नुवन्ति। शास्त्रे ष्वेवं वर्णनं समुपलभ्यते यदेषु चतुर्ष्वपि भूतसंघेषु दैवजगतः साहाय्यं नियमतो रक्षक-रूपेण समासाद्यते। ततश्च यदा वानर-सिंह-गोयोनितो जीवो मानवदेहमुपढौकते, तदाऽसौ स्वतन्त्रो भवति, मानवशरीरेष्वपि क्रमशस्तिस्रोऽज्ञानभूमयः समुपतिष्ठन्ते। ताश्च यथा—देहात्मवादभूमिः, देहातिरिक्तात्मवादभूमिः, आत्मातिरिक्तशक्तिवाद-भूमिश्चेति। एतासां तिसृणामप्यज्ञानभूमीनां परिचयो निम्ननिर्दिष्टरूपतोऽवगन्तव्यस्तथाहि—

अधमाऽज्ञानभूमिं च प्राप्ता मर्त्या भवन्त्यहो। देहात्मवादिनोऽनार्या नास्तिकाः शौचवर्तिताः ॥
मध्यमाऽज्ञानभूमेश्च मानवा अधिकारिणः। आस्तिकत्वेन भो विप्राः! सद्विचारपरायणाः ॥
देहात्मनोर्हि पार्थक्यं विश्वसन्तोऽपि सर्वथा। इन्द्रियाणां सुखे मग्ना नितरामैहलौकिके ॥
विस्मरन्ति महामूढ़ाः सुखं ते पारलौकिकम्। उत्तमाऽज्ञानभूमेर्वै पुण्यवन्तोऽधिकारिणः ॥
आत्मातिरिक्तं मे शक्तेर्मत्वाऽस्तित्वं द्विजर्षभाः! स्वर्गीयस्य सुखस्यैव जायन्ते तेऽधिकारिणः ॥ इति।

तदित्थं देहात्मवादभूमिर्हि नास्तिकचार्वाकादीनां विज्ञातव्या। यथा च तेषामुक्तिः—

"न स्वर्गो नैव मर्त्यो न हि खलु नरको नाप्यधर्मो न धर्मः, कर्त्ता नैवास्य कश्चित्प्रभवति जगतो नैव भर्त्ता न हर्त्ता। प्रत्यक्षान्नान्यमानं न सकलफलभुग् देहभिन्नोऽस्ति कश्चित्, मिथ्याभूते समस्तेऽप्यनुभवति जनः सर्वमेतद्विमोहात् ॥" इति। जैनानां पुद्गलात्मवादो बौद्धनां रूपवेदनाविज्ञानसंज्ञासंस्कारस्कन्धपञ्चकात्मवादश्च देहात्मवाद एवान्तर्भवतः। खैस्त-माहम्म-दीयौ आत्मवादावपि देहातिरिक्तात्मवादाभासस्वरूपौ। आधुनिकपाश्चात्यदर्शनानि आत्मातिरिक्तशक्तिवादेऽन्तर्भवन्ति। आत्मातिरिक्ता काचिदनिर्वचनीया शक्तिरस्तीति पाश्चात्यदर्शनानामनुमानम्, न च तानि परमात्मस्वरूपं सुस्पष्टं दर्शयितुं स्वीकर्तुं वा प्रभवन्ति। एषामपि बीजरूपेण वेदेऽस्तित्वमस्ति यत्र पाश्चात्यदार्शनिकज्ञानस्य समाप्तिः, तत एव भारतीयदर्शनशास्त्र-ज्ञानस्यारम्भ इति सत्यमेतत्। इत्येवमज्ञानभूम्यनन्तरं सप्तानां ज्ञानभूमीनामुदयो जायते। तासां नामान्यत्रोनिर्दिश्यन्ते—

सप्तानां ज्ञानभूमीनां प्रथमा ज्ञानदा भवेत्। संन्यासदा द्वितीया स्यात् तृतीया योगदा भवेत् ॥
लीलोन्मुक्तिश्चतुर्थी स्यात् पञ्चमी सत्पदा स्मृता। षष्ठ्यानन्दपदा ज्ञेया सप्तमी च परात्परा ॥ इति।

भारतीयाऽऽर्यदर्शनानि सप्त सन्ति। तथाहि—(१) न्याय-दर्शनम्, (२) वैशेषिक दर्शनम्, (३) योगदर्शनम्, (४) सांख्यदर्शनम्, (५) कर्ममीमांसा दर्शनम् (कर्ममीमांसा दर्शनस्य द्वौ भागौ। एको जैमिनिकृतो विद्वत्समाज-परिचितः, द्वितीयस्तु भरद्वाजकृतो विलुप्त आसीत्, श्रीचरणकृपया प्रकाशितो विद्वद्भिर्नूनं द्रष्टव्यः) (६) दैवीमीमांसा दर्शनम् (अङ्गिरोमुनिकृतमेतद्दर्शनमपि विलुप्तं श्रीचरणैराविष्कृतं सुधीभिर्विलोकनार्हम्) (७) ब्रह्ममीमांसादर्शनं (वेदान्तदर्शनं) चेति। आर्यदर्शनानां षड्दर्शनसंज्ञा तु नास्तिकदर्शनानुकरणस्वरूपा। आस्तिकदर्शनानां षड्दर्शन

देशान्तरप्रथितदर्शनजः प्रबोधोऽधस्स्थेषु केवलमहो सुसमाप्तिमेति।
ऊर्ध्वं नयन्ति मनुजान् क्रमशः स्वभक्तान् ज्ञानाम्बुधिं विमलभारतदर्शनानि ॥४०॥

हिन्दी—विदेशी या अनार्य दर्शनों का प्रभाव, निम्नकोटिकी दार्शनिक भूमियों में ही अर्थात्, देहात्मवाद, देहातिरिक्त आत्मवाद और आत्मातिरिक्त शक्तिवाद में समाप्त हो जाता है, किन्तु आर्यों के सप्त दर्शन ही अपने भक्त मनुष्यों को क्रमशः उन्नत करते हुए सर्वश्रेष्ठ ज्ञान समुद्र तक पहुँचा सकते हैं ॥ ४० ॥

ब्रह्माण्डमध्यलसितं ह्यध ऊर्ध्वमेवं शास्त्रे चतुर्दशमितं भुवनं प्रसिद्धम्।
तत् किञ्च, कुत्र, कति सन्ति च तद्विभागाः, संदर्शितं भगवताऽखिलमेकचित्रे ॥४१॥

हिन्दी—जैसा कि पहिले कहा गया है, आर्यशास्त्रानुसार ऊर्ध्वस्थित और अधःस्थित चतुर्दश भुवन होते हैं। वे कौन हैं, कहाँ हैं और उनके विभाग कितने हैं, इन बातों को आपने एक बड़े चित्र में दिखलाया है ॥४१॥

---

संधा न कुत्राप्यार्षशास्त्रेषु समुपलभ्यते। सुतरां सप्त दर्शनानि हि सप्त ज्ञानभूमयः सन्ति। एतासां सप्तानां ज्ञानभूमीनामनुभवाश्च यथा—

यत्किञ्चिदासीद् ज्ञातव्यं ज्ञातं सर्वं मयेतिधीः। आद्याया भूमिकायाश्चानुभवः परिकीर्तितः ॥
त्याज्यं त्यक्तं मयेत्येवं द्वितीयोऽनुभवो मतः। प्राप्या शक्तिर्मया लब्धाऽनुभवो हि तृतीयकः ॥
मायाविलासितं चैतद् दृश्यते सर्वमेव हि। न तत्रमेऽभिलाषोऽस्ति चतुर्थोऽनुभवो मतः ॥
जगद्ब्रह्मेत्यनुभवः पञ्चमः परिकीर्तितः। ब्रह्मैवेदं जगत् षष्ठोऽनुभवः किल कथ्यते ॥
अद्वितीयं निर्विकारं सच्चिदानन्दरूपकम्। ब्रह्माहमस्मीति मतिः सप्तमोऽनुभवो मतः ॥ इति।

सप्तदर्शनपदवाच्यसप्तज्ञानभूमीनां विशिष्टं विज्ञानमपि पूज्यचरणैर्धीशगीतायामित्थं प्रदर्शितं विद्यते। तथाहि—

आद्यायां ज्ञानदानाम्न्यां ज्ञानभूम्यां मुमुक्षवः। अन्तर्दृष्टिं लभेरंस्ते तत्त्वजिज्ञासवो द्विजाः ॥
तदा जिज्ञासवो नूनं परमाणुस्वरूपतः। स्थूलान्येव ममाङ्गानि ज्ञात्वा नित्यानि सर्वथा ॥
षोडशधा विभक्तानि दृष्ट्वा तान्येव मे पुनः। वादसाहाय्यतो वापि पर्य्यालोचनलोचनैः ॥
सृष्टिं निरीक्ष्य तस्याश्च कर्त्तारं केवलं हि माम्। शक्नुवन्ति बुधा विप्रा! अनुमातुं कुलालवत् ॥
अस्यां च ज्ञानभूमौ हि क्षेत्रे तत्त्वज्ञमानसे। आत्मज्ञानीयबीजस्य प्ररोहो जायते ध्रुवम् ॥
एनां वदन्त्यतो भूमिं ज्ञानदां ज्ञानिनो जनाः। ददात्येषा यतो भूमिर्ज्ञानं नित्यं मुमुक्षवे ॥
संन्यासदाऽभिधायां हि ज्ञानभूम्यां प्रतिष्ठिताः। मुमुक्षवः शरीरं मे स्थूलमल्पसमीपतः ॥
सम्पश्यन्तो ममाङ्गेषु स्थूलेष्वेव महर्षयः। कुर्वन्तः सूक्ष्मशक्तीनामनुभूतिं निरन्तरम् ॥
धर्माधर्मौ च निर्णीय ह्यधर्मं त्यक्तुमीशते। ज्ञानभूमिर्द्वितीयाऽत एषा संन्यासदोच्यते ॥
योगदायां तृतीयायां ज्ञानभूम्यां मुमुक्षवः। चित्तवृत्तिनिरोधस्य कुर्वन्तोऽभ्यासमुत्तमम् ॥
मच्छक्तिं संयमेनैतां मां पुनर्ब्राह्मणोत्तमाः। अभ्यासेनैकतरस्य पृथक्त्वेन निरीक्षितुम् ॥
यस्मिन् काले प्रवर्त्तन्ते सूक्ष्मदृष्टिस्वरूपकम्। साधकेषु तदोदेति प्रत्यक्षं त्वलौकिकम् ॥
ज्ञानभूमिमिमां विज्ञा योगदां च वदन्त्यतः। चित्तवृत्तिनिरोधं यद् योगमेषा ददात्यलम् ॥
लीलोन्मुक्तिं चतुर्थीं वै ज्ञानभूमिं प्रपद्य च। अघटनघटनायां हि पटीयस्या मुमुक्षवः ॥
त्रैगुण्यलीलामय्या मे तत्त्वं वै प्रकृतेर्विदुः। तदा लीलामयो स्वस्यां लीलायां प्रकृतिः पुनः ॥

उन्मथ्य शास्त्रजलधिं सुरदुर्विगाह्यं विद्वत्समाजसुसमादृतसत्प्रमाणैः ।
चित्रस्थितांश्च विषयानपराननेकान् त्वं भारतीय इतिवृत्त इह न्यगादीः ॥४२॥

हिन्दी—जिसका परिपूर्ण ज्ञान देवताओं को भी नहीं है, ऐसे शास्त्रसमुद्र का मन्थन कर विद्वत्समाज को सन्तुष्ट करने वाले प्रमाणों से उपर्युक्त चित्रस्थित विषय तथा अन्यान्य उपयुक्त अनेक बातों को आपने "भारतीय इतिवृत्त" में बतलाया है ॥४२॥

सद्ग्रन्थमेकमधिगम्य सनातनस्य धर्मस्य संशयहरः परिपूर्णबोधः ।
स्यादित्यतो विरचितो वसुभाग-धर्म-कल्पद्रुमाख्य-शुभधार्मिक-विश्वकोषः ॥४३॥

हिन्दी—एक ही सद्ग्रन्थ के अध्ययन करने से सनातनधर्म का सर्वविध संशयहारी परिपूर्ण ज्ञान हो सके, एतदर्थ आपने आठ भागों में विभक्त "धर्मकल्पद्रुम" नामक सुन्दर धार्मिक विश्वकोष तैयार कराया है ॥४३॥

गायत्र्युदीर्णमनुदीक्षितसद्द्विजानां मन्त्रान्तरस्य महतोऽपि च दीक्षणं हि ।
नावश्यकं वत वदन्ति विपश्चितो ये ते नूनमेव भुवने विपथप्रवृत्ताः ॥४४॥

हिन्दी—प्रशस्त गायत्री मन्त्र की दीक्षा लेने पर द्विजों को बड़े से भी बड़े महत्त्वशाली अन्य मन्त्रों की दीक्षा लेना आवश्यक नहीं है, इस बात को जो विद्वान् कहते हैं, वे अवश्यमेव भ्रान्त पथ के पथिक हैं ॥४४॥

ब्रह्मव्रताश्च यतयश्च वनाश्रमस्थाः संन्यासिनोऽपि च पृथग् यदि दीक्षिताःस्युः ।
किं कारणं वदत भोः ! गृहमेधिनां सा दीक्षा कथं नहि भवेदुचिता ध्रुवा च ॥४५॥

हिन्दी—ब्रह्मचर्य, वानप्रस्थ और संन्यास—इन तीन आश्रमवालों की अलग अलग दीक्षा होना

---

नासज्जयितुमीष्टे तान् साधकान् विज्ञसत्तमाः । लीलोन्मुक्तिं बुधाः प्रोचुर्ज्ञानभूमिमिमामतः ॥
पञ्चमीं ज्ञानभूमिं तें यदा सम्प्राप्य सत्पदाम् । अभेदज्ञानमासु वै चित्ते स्वस्मिन् मुमुक्षवः ॥
आरभन्ते तदा तेषामनुभूतेर्हि शक्तयः । विशेषेण विवर्द्धन्ते नात्र कार्या विचारणा ॥
अस्त्येकत्वादभेदो यो मन्मयप्रकृतिगोचरः । यो वाऽभेदोऽस्ति मे विप्राः कार्यकारणरूपयोः ॥
तं वैज्ञानिकनेत्रेण विस्पष्टं ज्ञातुमीशते । ज्ञात्वा सम्यग् रहस्यं च विश्वोत्पादनकर्मणः ॥
जगदेवास्म्यहमिति मां निरीक्ष्य विचारतः । कार्यब्रह्मण एतस्य विबुध्यन्तेस्म सत्यताम् ॥
एनां वदन्ति विद्वांसो भूमिं वै सत्पदामतः । सद्भावस्य यतोऽमुष्या ज्ञानं लोकैरवाप्यते ॥
नन्वानन्दपदां षष्ठीं ज्ञानभूमिं प्रपद्य वै । एकाधारे तु मय्येव मम भक्ता मुमुक्षवः ॥
कर्मराज्यं जडं विप्राः ! देवराज्यं च चेतनम् । शक्नुवन्ति यदा द्रष्टुं तदा मे रससागरे ॥
उन्मज्जन्तो निमज्जन्तो जगदित्यहमेव माम् । समीक्षमाणा अद्वैतमानन्दमुपभुञ्जते ॥
बुधाः सम्प्रोचुरानन्दपदां भूमिमिमामतः । आनन्दः साधकैर्यस्मादस्यां भूमाववाप्यते ॥
अन्तिमां ज्ञानभूमिं च सप्तमीं च परात्पराम् । सम्प्राप्य ज्ञानिनो भक्ताः कार्यकारणयोर्द्विजाः ॥
भेददृष्टिलयं कृत्वा स्वरूपे यान्ति मे लयम् । भेदज्ञानलयेनैव तेषां शुद्धान्तरात्मनि ॥
सर्वेषु प्राणिवृन्देषु किलैकत्वप्रदर्शकम् । अद्वैतभावजनकाऽविभक्तज्ञानमुत्तमम् ॥
उदेति नात्र सन्देहोऽज्ञानाध्वान्तापनोदकम् । तदा मे ज्ञानिभक्तेषु मयि भेदश्च नश्यति ॥
लीयन्ते मत्स्वरूपे ते स्वरूप ज्ञानसंश्रयात् । अतो वदत विद्वांस इमां भूमिं परात्पराम् ॥ इति ।

यदि अनिवार्य और आवश्यक है, तो गृहस्थाश्रमियों को अलग दीक्षा आवश्यक और उचित नहीं है, ऐसा जो विद्वान् कहते हैं, वे कोई उपयुक्त कारण या प्रमाण नहीं बतला सकते। यदि वे चाहें, तो बतलाने की कृपा करें ॥४५॥

यज्ञोपवीतविधिनाऽपि सुदीक्षितानां सत्सम्प्रदायविहितं स्मृतिदीक्षणं हि ।
आवश्यकं भगवता प्रतिपादितं, यद्-राहित्यतो जनिमतां सुगतिर्न चास्ति ॥ ४६ ॥

हिन्दी—यज्ञोपवीतके समय गायत्री मन्त्र से दीक्षित हुए द्विजों को भी सम्प्रदायानुसार विहित स्मार्त दीक्षा लेना अत्यावश्यक है, इसका प्रतिपादन आपने किया है। क्योंकि विना स्मार्त दीक्षा के गृहस्थ मनुष्यों की सद्गति में बाधा होती है ॥ ४६ ॥

किं बन्धनं भुवि तदेव हि नाम रूपं तद्बन्धनस्य सुविमुक्तिकृते कृतं यत् ।
तत्साधनं श्रुतिविबोधितनामरूपमन्त्रादिभिः सुविहितं स हि मन्त्रयोगः॥ ४७ ॥

हिन्दी—बन्धन क्या है ? इसका उत्तर यही संक्षेप में दिया जा सकता है कि नाम और रूप ही संसार में वास्तविक बन्धन हैं। इनसे मुक्ति पाने के लिये वेदशास्त्र प्रतिपादित नाममन्त्रजप और स्वेष्ट देव रूपादि ध्यानसे जो साधन किया जाता है, उसका नाम मन्त्रयोग है ॥ ४७ ॥

तन्त्रादृता जगति षोडश† संख्यका हि योगप्रसिद्धचरयोगिभिरादृता ये ।
ते सिद्धिदाश्च सुखदाश्च तदङ्गभेदास्त्वद्दर्शिता इह हि मन्त्रसुसंहितायाम् ४८ ॥

हिन्दी—इस मन्त्रयोग के सोलह अङ्ग हैं, जो प्रसिद्ध प्रसिद्ध योगियों को ज्ञात हैं। वे सोलहों अङ्ग सुख और सिद्धिके देने वाले हैं। इन विषयों को आपने "मन्त्रयोग संहिता" में दिखलाया है ॥ ४८ ॥

सूक्ष्मं वपुस्तु समुपार्जितनैजकर्म-संस्कारराशिवशतः परिवर्त्तते हि ।
स्थूलं वपुश्च खलु नित्यपितृप्रसादात्, जात्यायुरादिसहितं समुदेति तेन ॥४९॥

हिन्दी – अपने उपार्जित कर्मों के संस्कार समूह के कारण सूक्ष्म शरीर में परिवर्त्तन होता रहता है, उन्हीं सूक्ष्मशरीर परिवर्त्तनकारी संस्कार समूहोंके कारण नित्य पितरों की कृपा से जात्यायुर्भोग सहित यह स्थूल शरीर पैदा होता है ॥४९॥

---

॥ गायत्रीमन्त्रे पञ्चापि देवा अन्तर्भवन्ति । "एको देवः केशवो वा शिवो वा" इत्यादिवचोऽनुसृत्य चैकस्य स्वेष्ट देवस्याङ्गीकारोऽत्यावश्यकः । अन्यथा उपासनामार्गे मानवोऽग्रेसरो भवितुं नार्हति । एकस्य स्वेष्टदेवस्य निर्धारणं श्रीगुरुदेव-द्वारा स्मार्त्तदीक्षयैव सम्भवति । अत एवोक्तं तन्त्रसारे—"देवि ! दीक्षाविहीनस्य सद्गतिर्न कदाचन, तस्मात् सर्वप्रयत्नेन गुरुणा दीक्षितो भवेत् ।" "अदीक्षिता ये कुर्वन्ति जपपूजादिकाः क्रियाः । न फलन्ति प्रिये तेषां शिलायामुप्तबीजवत्" ॥ इति ।
वचनयोरेतयोः तन्त्रसारोक्तत्वात् तान्त्रिकी स्मार्तदीक्षैवात्राभिप्रेता, नान्येति । ये किल महामनसो माननीया अमेरिक-देवनाममन्त्रैः स्वशिष्यान् दीक्षितानकार्षुः, कुर्वन्ति वा नैतदुचितम् ।

† भवन्ति मन्त्रयोगस्य षोडशाङ्गानि निश्चितम् । यथा सुधांशोर्जायन्ते कलाः षोडश शोभनाः ॥
भक्तिः शुद्धिश्चासनं च पञ्चाङ्गस्यापि सेवनम् । आचारधारणे दिव्यदेशसेवनमित्यपि ॥
प्राणक्रिया तथा मुद्रा तर्पणं हवनं बलिः । यागो जपस्तथा ध्यानं समाधिश्चेति षोडश ॥ इति ॥

तत्सूत्रवस्त्रवदिदं द्विविधं शरीरं यत्नैर्हठेन सुवशीकुरुते जनो यत् ।
तत्साधनं स हठयोग उदीर्य्यते वै तेनाऽऽशु चञ्चलमनो वशतामुपैति ॥५०॥

हिन्दी—इसलिये सूत्र और वस्त्र के समान यह सूक्ष्म और स्थूल शरीर है। जैसा सूत्र होगा, वैसा ही वस्त्र होगा, इसमें सन्देह नहीं। अतः इन दोनों सूक्ष्म और स्थूल शरीर को जिस साधन से यत्नपूर्वक हठात् वश में किया जाता है, उसका नाम "हठयोग" है। इससे चञ्चल मन शीघ्र ही वश में हो जाता है ॥५०॥

योगस्य तस्य हठनामकसाधनस्य ये सन्ति सप्त * समुदीर्णतदङ्गभेदाः ।
तत्तत्स्वरूपमपि योगिजनैर्दुरापं संदर्शितं भगवता हठसंहितायाम् ॥५१॥

हिन्दी—इस हठयोग साधन के जो उत्तम प्रधान सात अङ्ग हैं और जिनका स्वरूप योगियों के लिये भी दुष्प्राप्य है, उनको आपने "हठयोगसंहिता" में दिखलाया है ॥५१॥

या ब्रह्मशक्तिरिह शास्त्रचये निरुक्ता मायादिनामभिरनन्तविधा प्रसिद्धा ।
यावन्न सा भवति वै पुरुषे विलीना तावत् कदाचिदपि नैव भवेद् विमुक्तिः ॥५२॥

हिन्दी—जो ब्रह्मशक्ति शास्त्रों में माया, प्रकृति, विद्या, अविद्या आदि अनेक नामों से प्रतिपादित एवं प्रसिद्ध है, उसको जबतक पुरुष में विलीन नहीं किया जायगा, तबतक कथमपि जीवकी मुक्ति नहीं हो सकेगी ॥५२॥

आधारचक्रलसितां च बहिर्मुखीं ताम् अन्तर्मुखीमनुविधाय सहस्ररन्ध्रे ।
ब्रह्मण्यनन्तविभवे किल नित्यरूपे तस्या लयो हि कथितो लययोग एषः ॥५३॥

हिन्दी—आधारचक्र ( नाभिस्थान ) स्थित उस बहिर्मुखी प्रकृति को योग की सुकौशल पूर्ण क्रिया से अन्तर्मुखी करके सहस्रारस्थित, अनन्तविभव, नित्यस्वरूप ब्रह्म में उसका जो लय किया जाता है, उसी को "लययोग" कहते हैं ॥५३॥

प्राधान्यतो नव विभिन्नतदङ्गभेदा † योगान्तपारगमहर्षिभिरुक्तपूर्वाः ।
तत्साधनस्य जटिला विविधाः प्रकाराः संदर्शिता भगवता लयसंहितायाम् ॥५४॥

हिन्दी—इस लय योग के भी प्रधानतया नव अङ्ग हैं, जिनका प्रतिपादन यत्र तत्र योग शास्त्र के पारङ्गत महर्षियों ने किया है। उनके साधनों के अनेक जटिल प्रकार "लययोगसंहिता" में आपने बतलाये हैं ॥५४॥

अन्तःकृतिः सकललोकविलासरूपविश्वस्य माध्यमतया समुदाहृता या ।
तस्यास्तरा अमितमानसवृत्तयश्च नानाविधा लसदनन्तविचित्ररूपाः ॥ ५५ ॥

हिन्दी—अन्तःकरण ही समस्त जीवों के आश्रयस्थान अखिल विश्वका माध्यम है, ऐसा शास्त्रों में कहा गया है। उस अन्तःकरण के बहुविध स्तर और अगणित मानसिक वृत्तियाँ हैं जो अनेक प्रकार की हैं और जिनके अनन्तरूप बड़े ही विचित्र हैं ॥ ५५ ॥

---

* षट्कर्मासनमुद्राः प्रत्याहारश्च प्राणसंयमः । ध्यानं समाधिः सप्तैवाङ्गानि स्युर्हठस्य योगस्य ॥ इति ।

† अङ्गानि लययोगस्य नवैवेति पुराविदः । यमश्च नियमश्चैव स्थूलसूक्ष्मक्रिये तथा ॥
प्रत्याहारो धारणा च ध्यानं चापि लयक्रिया । समाधिश्च नवाङ्गानि लययोगस्य निश्चितम् ॥ इति ।

ते ते स्तरा बहुविधा अपि वृत्तयश्च तास्ता विचित्रविभवा वचसः परा याः।
तत्तत्सुसाधनविधिः किल राजयोगः तत्संहितापि भवतैव विनिर्मिताऽस्ति* ॥ ५६॥

हिन्दी– जिनका प्रभाव वैभव भी बड़ा ही विचित्र है और जिनके प्रकार का प्रतिपादन वचन से परे है, उन उन स्तर और वृत्तियोंके विचारमुख्य साधनके विधिको "राजयोग" कहते हैं। एतादृश अनेकोपयोगी विषयों से परिपूर्ण राजयोगसंहिता को भी आपने ही प्रकाशित किया है॥ ५६॥

---

* कलाषोडशकोपेतराजयोगस्य षोडश। सप्त चाङ्गानि विद्यन्ते सप्तज्ञानानुसारतः॥
विचारमुख्यं तज्ज्ञेयं साधनं बहु तत्र च। धारणाङ्गे द्विधा ज्ञेये ब्रह्मप्रकृतिभेदतः॥
ध्यानस्य त्रीणि चाङ्गानि विदुः पूर्वे महर्षयः। ब्रह्मध्यानं विराड्ध्यानं चेशध्यानं यथाक्रमम्॥
ब्रह्मध्याने समाप्यन्ते ध्यानान्यन्यानि निश्चितम्। चत्वार्यङ्गानि जायन्ते समाधेरिति योगिनः॥
सविचारं द्विधाभूतं निर्विचारं तथा पुनः। इत्थं संसाधयन् राजयोगस्याङ्गानि षोडश॥
कृतकृत्यो भवत्याशु राजयोगस्य साधकः।
मन्त्रे हठे लये चैव सिद्धिमासाद्य यत्नतः। पूर्णाधिकारमाप्नोति राजयोगस्य वै नरः॥ इति।

अपि च राजयोगस्य सिद्धान्तोऽयमस्ति यद् विश्वमाध्यमन्तःकरणं योगसाधनतः समाहितं विधाय सर्वमेपि कर्त्तुं शक्यते राजयोगिभिः। ज्ञानयोग द्वारा बुद्धितत्त्वं समुन्नीय स्वस्वरूपोपलब्धिरेव राजयोगः समाम्नायते। अन्तःकरणं हि विश्वमाध्यमें विद्यते। समाहितमन्तःकरणं हि सर्वत्रैवोपसर्त्तुं मर्हति। योगशास्त्रानुसारतो मानवपिण्डे ब्रह्माण्डस्य सर्वेषामेव ग्रहनक्षत्रादीनां पीठं समुपलभ्यते। "यदेव पिण्डे तदेव ब्रह्माण्डे" इत्यादि वाक्यैः शास्त्रेषु ब्रह्माण्डपिण्डयोः साम्यं प्रतिपादितम्। राजयोगिनां सम्मतौ यावद् अन्तःकरणस्यालौकिकीनामवस्थानामनुभवो न जायते, न तावन्मुक्तिमार्गः सुलभः सरलश्च भवति। सुतरामन्तःकरणस्यानेके स्तराः सन्ति। तत्र प्रथमे स्तरे जडचेतनात्मके सर्वस्मिन्नपि पदार्थे व्याप्तस्य निर्गुणस्य निष्क्रियस्य च ब्रह्मणः स्वानुभवो जायते। द्वितीये स्तरे योगदर्शनोक्तपुरुषविशेषाख्यस्यानुभवो जायते। अस्मिन्नेव स्तरे राजयोगिनः साधका योगसमाहितबुद्धया कर्मोत्पत्तिस्थानं प्रत्यक्षीकुर्वन्ति। अन्तःकरणस्य तृतीयस्मिन् स्तरे राजयोगिनः पुरुषप्रकृत्योर्नित्यत्वं विभुत्वं पुरुषाणामसंख्यत्वं प्रकृतेश्चैकत्वं चानुभवन्ति। चतुर्थे स्तरेऽध्यात्माधिदैवाधिभूताख्यभावत्रयसाहाय्येन सर्वेष्वेव पदार्थेषु भावत्रयस्यानुभवो जायते। पञ्चमे स्तरे त्रिगुणविकारजनितनानानन्तवृत्तीनामुदयास्तभावो दृष्टिपथमारोहति, एतेषां पूर्वोक्तानां येषां पञ्चानां स्तराणामनुभवो राजयोगिनां जायते, तेष्वाद्यास्त्रयो विशेषतः समुन्नताः सन्ति। शेषौ द्वौ राजयोगिनां कृते सामान्यतयाऽनुभवगम्यौ स्तः। एतत्स्तरपञ्चकातिरिक्तेषु षष्ठसप्तमाष्टमस्तरेषु यथाक्रमं देवासुरराक्षससम्पत्तीनामुदयज्ञानं दृश्यते। तत्र परोपकारमूलकसत्त्वगुणप्रधाना वृत्तयो हि दैव्यां सम्पद्यावन्तर्भवन्ति। यथोक्तं भगवद्गीतायाम्—

"अभयं सत्त्वसंशुद्धिर्ज्ञानयोगव्यवस्थितिः। दानं दमश्च यज्ञश्च स्वाध्यायस्तप आर्जवम्॥
अहिंसा सत्यमक्रोधस्त्यागः शान्तिरपैशुनम्। दया भूतेष्वलोलुप्त्वं मार्दवं ह्रीरचापलम्॥
तेजः क्षमा धृतिः शौचमद्रोहो नातिमानिता। भवन्ति सम्पदं दैवीमभिजातस्य भारत"। इति।

संक्षेपत इमा वृत्तय इह दर्शिताः। आसां शाखाः प्रशाखा अनेका विद्यन्ते। इमाःसर्वा अपि वृत्तयो मानवान्तःकरणावरणविनाशिका भवन्ति। इत्थमेव स्वार्थपरतापूर्णाः 'पूर्वोक्तसमस्तवृत्तिविरुद्धा या दम्भदर्पाभिमानक्रोधपारुष्यादयोऽज्ञानमूलिका वृत्तयोऽनेकाः सन्ति, ताः सर्वा अप्यासुरसम्पदन्तर्गता अभिधीयन्ते। इमाः सर्वा अप्यासुरवृत्तिमत्सु मानवेषु स्पष्टत एवावलोक्यन्ते। इत्थं हि राक्षसप्रकृतीनां मानवानां परदुःखप्रदानवृत्तयः स्वाभाविक्यो भवन्ति। तेषां शारीरिक-वाचनिक-मानसिक-बौद्धिक्यो हि याः क्रिया भवन्ति, ताः सर्वा अपि हिंसापरिपूर्णा जायन्ते। केवलमपरेभ्यो दुःखं प्रदातुमेव ता भवन्ति।

तत्त्वेषु पञ्चसु निजात्मनि यत्प्रधानं तस्याधिपस्य* सगुणस्य सदावलम्बात् ।
यद् ब्रह्म निर्गुणनिरीहमचिन्त्यरूपं प्राप्नोत्युपासनरतः स हि सम्प्रदायः ॥५७॥

हिन्दी—क्षिति, जल, पावक, समीर और गगन—इन पांच तत्त्वों में जिस तत्त्वकी प्रधानता अपने अन्तःकरण में होती है, उस तत्त्व के अधिपति सगुण देवादिदेवके अवलम्बन से उपासक अचिन्तनीय, निरीह, निर्गुण ब्रह्मको जिसके द्वारा प्राप्त करता है, उसे सम्प्रदाय कहते हैं ॥ ५७ ॥

श्रीशक्ति-सूर्य-शिव-विष्णु-गणाधिपोत्थाः शाक्तैन-शैव-वरवैष्णव-गाणपत्याः ।
पञ्चैव वेदविहिताः किल सम्प्रदायाः विश्वार्त्तमानवसमुन्नयने प्रवृत्ताः ॥ ५८ ॥

हिन्दी—शक्ति, सूर्य, शिव, विष्णु और गणपति,—इन पञ्च देवोंके नामसे विख्यात शक्ति, सौर, शैव, वैष्णव और गाणपत्य,—ये पांच सम्प्रदाय ही वेदशास्त्र प्रतिपादित हैं और ये विश्व के समस्त आर्त्त मानव की उन्नति के कारण हैं। तद्गत भेद अनेक हो सकते हैं ॥ ५७ ॥

देवाश्च पञ्च सगुणात्मकभिन्नरूपा एकस्य चित्रविभवस्य परात्परस्य ।
तस्यैव मूर्त्तय इति प्रथितं प्रसिद्धं सर्वश्रुतिस्मृतिपुराणसमुच्चयेषु ॥ ५९ ॥

हिन्दी—उपर्युक्त परस्पर भिन्न रूप ये पाँचो देव एक ही अनन्तशक्ति परात्पर परमात्मा की मूर्त्तियाँ हैं, यह बात सर्वत्र श्रुति स्मृति पुराणों में पायी जाती है ॥ ५९ ॥

तन्नामभिर्विरचितेषु पुराणकेषु ह्येकस्य चैव विहितं सुमहत्त्वमुच्चैः ।
संशीतिरत्र नहि काचिदहो विधेया श्रेष्टा यथा स्वगुरवः कथिता बुधेन्द्रैः ॥ ६० ॥

हिन्दी—इन पांचों के नाम से अलग अलग पुराण उपलब्ध होते हैं और उनमें प्रत्येक का महत्त्व सर्वोपरि बतलाया गया है। इसमें किसी को सन्देह नहीं करना चाहिये। क्योंकि माता, पिता और गुरुदेव प्रत्येक के लिये सर्वश्रेष्ठ हैं, ऐसा विद्वानों का मत है ॥ ६० ॥

तन्नामतो विलसितं हि यथा पुराणम् आसंस्तथैव सुखदा अपि पञ्चगीताः ।
कालप्रभाववशतो भुवि या अलुप्यन् पूज्यो भवानिह हि ताः पुनरुद्धधार ॥६१॥

हिन्दी—इन पांचों के नाम से जैसे पुराण (सूर्यपुराण, शिवपुराण, गणेशपुराण, विष्णुपुराण और देवीभागवत) उपलब्ध होते हैं, वैसे ही परमानन्ददायिनी पाँच गीतायें भी थीं। किन्तु कालप्रभाव से वे सब लुप्त हो गयी थीं। उन पाँच लुप्त गीताओं (शक्तिगीता, विष्णुगीता, शम्भुगीता, धीशगीता और सूर्यगीता) का आपने ही पुनः उद्धार किया है ॥६१॥

ज्ञानादथापि तपसश्च तथाऽऽश्रमाच्च वर्णाच्च पर्ययबलादथ शीलतश्च ।
वृद्धा भवन्ति वयसश्च समादराणां स्थानानि सप्त भगवानिति निर्दिदेश ॥६२॥

हिन्दी—ज्ञानवृद्ध, तपोवृद्ध, आश्रमवृद्ध, वर्णवृद्ध, पर्यायवृद्ध, शीलवृद्ध और वयोवृद्ध, ये सात प्रकार

इत्थं ह्येताभिः सर्वाभिरपि क्रियाभिः समुत्पन्ना अनन्ता वृत्तयः सन्ति। तदित्थं कामक्रोधलोभमोहमदमात्सर्यादिसमुत्पन्नाः कियत्योऽसंख्याता वृत्तयः सम्भवन्तीति बुद्धिमन्तः पुरुषाः सम्यग् ज्ञातुमर्हन्तीति श्रीचरणानामुक्तिः ।

* "आकाशस्याधिपो विष्णुरग्नेश्चैव महेश्वरी । वायोः सूर्यः क्षितेरीशो जीवनस्य गणाधिपः" ॥ इति ।

के वृद्ध होते हैं, जो सब मनुष्यों के आदर के स्थान हैं, ऐसा आपने आदेश दिया है। जो नाता में बड़ा है, उसको पर्यायवृद्ध कहते हैं और जो पद में बड़ा है, उसको शीलवृद्ध कहते हैं ॥६२॥

कैलासविश्रुतहिमालयशैलशृङ्गे श्रीपार्वतीपतिजनुरभूद् गुरु-पूर्व-गीता।
श्रीयाज्ञवल्क्यकथिता बहुबोधपूर्णा संन्यासधर्मपरमा विमला च गीता ॥६३॥

हिन्दी—कैलास नाम से प्रसिद्ध हिमालय पर्वत के शृङ्ग पर शङ्करजीने जिस गुरुगीता का उपदेश दिया था और योगी याज्ञवल्क्यजीने संन्यासधर्म को प्रकट करनेवाली अनेक ज्ञानविज्ञानपरिपूर्ण और सुन्दर जिस संन्यासगीता का उपदेश दिया था— ॥६३॥

गीताद्वयं विशदमेतदहो दुरापं कालेन नष्टमभवन्मनुजार्त्तिनाशम्।
ध्यानावरुद्धमनसा तपसा निजेन योगेन तद्द्वितयमेव भवानपश्यत् ॥६४॥

ये दोनों ही गीतायें मनुष्यों के दुःखों को दूर करनेवाली कालप्रभाव से नष्ट हो गयी थीं। आपने अपने ध्यानावरुद्ध मनोबलसे तपोबलसे और योगबलसे उन दोनों ( गुरुगीता और संन्यासगीता ) गीताओं का पुनः प्रकाशन किया है ॥६४॥

श्रीले विविक्तमथुराह्वयधाम्नि पूर्वं संस्थापिता च निगमागममण्डली या।
तत्तः प्रशस्तमधुसूदनसंहिताद्याः सद्ग्रन्थरत्ननिवहाः समुदेयिवांसः ॥६५॥

हिन्दी—श्रीभारतधर्ममहामण्डलकी स्थापनाके पहिले पवित्र मथुराधाममें आपने "निगमागम मण्डली" की स्थापना की थी। उससे आपके द्वारा "मधुसूदन-संहिता" आदि अनेक प्रशस्त सद्ग्रंथरत्न प्रकाशित हुए हैं ॥६५॥

वैदेशिकप्रभवनास्तिकतर्कवाद-झञ्झाप्रवातशमनार्थधृतावतारम्।
काले कलाविह भयावहघोररूपे धर्मो जगाम शरणं शरणप्रदं त्वाम् ॥ ६६ ॥

हिन्दी—वैदेशिक प्रभावसे उत्पन्न नास्तिकों के कुतर्करूपी झंझावात को शान्त करनेकेलिये आपका अवतार हुआ था। इसलिये इस भयावह घोर कलियुगमें सनातनधर्मने अपनी रक्षाके लिये आपकी शरण ली थी ॥ ६६ ॥

ग्रन्थैरपारविभवैर्भवता निबद्धैर्विज्ञानयोगविमलैश्च सयुक्तिकैश्च।
सम्पादितैरिह निजैर्विविधैरुपायैर्धर्मं सनातनमिमं भगवानरक्षीत् ॥ ६७ ॥

हिन्दी—विज्ञान योगसे निर्मल अमित ज्ञानके भण्डार युक्तियुक्त सैकड़ों स्वरचित ग्रन्थोंके प्रकाशनसे तथा अपने अनेक प्रकार के सत्प्रयत्नोंसे आपने उस सनातनधर्मकी रक्षा की है ॥ ६७ ॥

वेदप्रधानमिह सत्ययुगं तथैव त्रेताप्रधानमखिलं खलु धर्मशास्त्रम्।
तद् द्वापरं वत पुराणनिधानरूपं तन्त्रं परं कलियुगे भवतः श्रुतं तत् ॥ ६८ ॥

हिन्दी—सत्ययुगमें वेदों की प्रधानता, त्रेतामें धर्मशास्त्रों की प्रधानता और द्वापरमें पुराणों की प्रधानता रही है। किन्तु कलिकालमें तन्त्रशास्त्रकी ही प्रधानता रहेगी, ऐसा आप कहा करते थे ॥ ६८ ॥

वेदाः पुराणमखिलं किल धर्मशास्त्रं तद्दर्शनं तव करामलकं समस्तम्।
तन्त्राण्यनन्तमहिमानि च तद्गतान् वै धर्मांश्च केवलमहो भगवान् सुवेद ॥ ६९ ॥

हिन्दी—सम्पूर्णवेद, पुराण, धर्मशास्त्र और दर्शनशास्त्र आपके लिये करामलक समान थे। किन्तु अनन्त महिमान्वित तन्त्रशास्त्रका तथा तत्प्रतिपादित धर्मोंका सच्चा परिज्ञान आपको ही था ॥ ६६ ॥

सत्संस्तुताधुनिकचित्रकलाविचित्र-विज्ञानपूर्णपरिनिष्ठितशेमुषीकः।
आसीद् भवानिति समोदमनेकवारं लोकैर्व्यलोकि ललिताख्यकलारसज्ञैः ॥ ७० ॥

हिन्दी—आपकी बुद्धि आधुनिक, अतिशय प्रशंसनीय, विचित्र चित्रकला के विज्ञान से भी उत्तम प्रकारसे परिचित थी, इस बातका प्रमाण ललितकलाके विशारदों को अनेक बार मिल चुका है ॥ ७० ॥

ज्ञानं हि लौकिकमहोस्विदलौकिकं वा किञ्चिन्न चास्ति जगतो भवतः परोक्षम्।
विक्षोभमङ्ग! तव चेतसि नैव कश्चिद् गाम्भीर्यशालिन इवाम्बुनिधेरपश्यत् ॥ ७१ ॥

हिन्दी—संसारका लौकिक अथवा अलौकिक कोई भी ज्ञान ऐसा नहीं है, जिसे आप नहीं जानते थे। समुद्रकी तरह गाम्भीर्यशाली आपके हृदय में किसीने कभी भी विक्षोभ नहीं देखा था ॥ ७१ ॥

त्वत्तो लसन्ति बहुपुस्तकपुस्तिकाश्च भूभृत्पतेरिव हि निर्झर-निर्झरिण्यः।
कुत्रापि नाम भवतो विबुधैर्न दृष्टं त्वं नामतः परतरोऽपि च रूपतश्च ॥७२॥

हिन्दी - जैसे पर्वतराज हिमालय से अनेक नद और नदियाँ निकलीं हैं, वैसे ही आपके द्वारा अनेक बहुमूल्य पुस्तक और पुस्तिकायें प्रकाशित हुई हैं। किन्तु मनुष्यों की तो बात ही क्या है, देवताओं ने भी किसी ग्रन्थ पर आपका नाम नहीं देखा। क्योंकि ग्रन्थों पर अपना नाम देने का भाव आपके मनमें भी कभी नहीं हुआ था। वस्तुतः आप नाम और रूप से बिलकुल परे थे ॥७२॥

देवर्षिपितृगणनामभिरुद्गतं तं त्वज्ज्ञानराशिमवलोक्य न शङ्कनीयम्।
ज्ञानं यदीयमथ नाम भवेत् तदीयम् इत्थं त्वदीयवचनं बहुशः श्रुतं नः ॥७३॥

हिन्दी—आपका ज्ञानसमूह अधिकतर देवता, ऋषि और पितरों के नाम से प्रकाशित हुआ है, यह देख कर किसी को कोई सन्देह नहीं करना चाहिये। जिसका जो ज्ञान है वह उसीके नाम से प्रकाशित होना चाहिये ऐसा आपका वचन हम लोगों ने अनेक बार सुना है ॥७३॥

ये सन्ति चात्र परिवर्जितनामरूपा-स्तेषां वचो नहि कदापि विमर्शयोग्यम्।
ग्रन्थाः शतं विरचिता निजनाम नास्ति ज्ञेयं महापुरुषलक्षणमेतदेव ॥७४॥

हिन्दी—जिनका नाम और रूपसे कोई सम्बन्ध नहीं हैं, ऐसे महात्माओं के वचन विचार योग्य नहीं, प्रत्युत मानने योग्य हैं। आपकी कृपा से सैकड़ों ग्रन्थरत्न प्रकाशित हुए, किन्तु कहीं भी आपने अपना नाम नहीं दिया है। आपके महापुरुष होने का यह असाधारण लक्षण है ॥७४॥

इच्छन्तु ये सुमनसो मनसोऽनुकूल-पूर्वप्रयुक्तवचनोपरि विश्वसन्तु।
अत्राग्रहाग्रहिलता मम नास्ति काचिद् भावानुसारमिह सर्वजनप्रवृत्तिः ॥७५॥

इति श्रीसद्गुरुस्मृतौ ज्ञानखण्डः समाप्तः।

हिन्दी—युक्तियुक्त और हृदयग्राही इस उपर्युक्त वचन पर जो सज्जन विश्वास करना चाहें, करें। इसमें मेरा किसी प्रकार कोई आग्रह नहीं है। क्योंकि अपने भाव के अनुसार ही सबकी प्रवृत्ति होती है ॥७५॥

इस प्रकार सद्गुरुस्मृतिका ज्ञानखण्ड समाप्त हुआ।

# अथ आनन्द-खण्डोपक्रमः



आदर्शदर्शननिदर्शन रम्यरूप हर्षप्रकर्षपरिवर्षनिकर्षमूर्त्ते !
आद्यानवद्यपरिवन्द्यपदारविन्दे त्वद्भक्तिरस्ति विमला परमाऽचला च ॥ १ ॥

हिन्दी—हे दर्शनशास्त्रके आदर्शका निदर्शन करानेवाले ! रमणीय स्वरूप आनन्दमूर्त्ते ! आदिशक्ति के निर्दोष और वन्दनीय चरणों में आपकी भक्ति विशुद्ध तथा पूर्ण रूपेण अचल थी। सब बातों में आप यही कहा करते थे कि "जगदम्बा की प्रेरणा से ऐसा हो रहा है"। अन्तिम समय में भी सूचना जाने पर जब आपके एक भक्त डाक्टर समय से नहीं आये तो आपने यही कहा—"कोई चिन्ता नहीं-जगदम्बा की प्रेरणा से ऐसा हो रहा है" ॥ १ ॥

संघर्षकृत्यकृत नित्यपरापकर्षैराषोंविधिर्नभवतो ह्रसमान आसीत् ।
आसीस्त्वमेव भगवन् सुकविर्मनीषी वेदादितो भुवि गतः परिभूः स्वयम्भूः॥ २ ॥

हिन्दी—"भारतधर्म सिण्डिकेट" आदि सार्वजनिक संस्थाओंके कारण आपको अभियोग के कार्य भी बराबर देखने पड़ते थे। अनेक दुष्टजनोंके आक्रमणका प्रतिकार भी करना पड़ता था। किन्तु उन उपद्रवियों के कारण आपने शास्त्र-प्रकाशका कार्य कभी भी शिथिल न होने दिया। इससे ज्ञात होता है कि आप अवश्य ही उस परम पुरुषके अवतार थे जिसको वेदने सुकवि, मनीषी, परिभूः, स्वयम्भूः आदि शब्दों से प्रतिपादित किया है ॥ २ ॥

आजानुबाहुरतिरम्यविशालभालः कर्पूरसुन्दररुचिः कमलायताक्षः ।
कन्दर्पदर्पदलनाय धृतावतारस्त्वं भूतभावन इव प्रतिभासितोऽभूः ॥ ३ ॥

हिन्दी—आपके घुठनों तक लम्बे बाहुदण्ड, विस्तीर्ण ललाट, कमल के समान विशाल नेत्र और कर्पूर के सदृश सुन्दर गौरकान्ति देखकर मन मुग्ध हो जाता था। आप कन्दर्पके दर्पका दलन करने के लिये घृतावतार साक्षात् भगवान् भूतभावन शङ्करके समान ज्ञात होते थे ॥ ३ ॥

निष्कामकर्मयुगहैतुकभक्तिभूमे ! हे ज्ञानयोगपरमादृत धर्ममूर्त्ते !
सन्देहसूर्य सुखरूप शरण्य धन्य त्वादृक् त्वमेव भगवन् नहि कश्चिदन्यः ॥ ४ ॥

हिन्दी—आप निष्काम कर्मयोगी, अहैतुकी भक्ति के आश्रयस्थान, ज्ञानयोग में सदा निरत और धर्म के साक्षात् स्वरूप थे। जैसे सूर्य अन्धकार को नष्ट कर देता है, वैसे ही आप सब के सन्देह का निवारण तुरन्त कर देते थे। आप सदा आनन्दस्वरूप रहे और सर्वविध आर्त्तों को शरण देते थे। आप धन्य थे। इस संसार में आपकी उपमा आप से ही दी जा सकती है, दूसरे से नहीं ॥ ४ ॥

श्मश्रूण्यकृत्रिमविशालजटाकलापा उत्थाय गन्तुरिह यस्य भुवं स्पृशेयुः ।
कौपीनवाननतिपीनवपुस्त्वदन्यो नान्यो मुनिस्त्रिभुवने परिलक्षितोऽभूत् ॥ ५ ॥

हिन्दी—खड़े होकर चलते समय आप की दाढ़ी के सुन्दर श्वेत बाल और मस्तकका अकृत्रिम जटाजूट पृथिवीका स्पर्श करते थे। आप केवल कौपीन धारण करते थे, तदतिरिक्त कोई अधोवस्त्र नहीं पहिनते थे।

आपका शरीर भी अनतिपीन सुन्दर मांसल एवं परिपुष्ट था। आपके समान सर्वाङ्गसुन्दर मुनि त्रिभुवन दुर्लभ है, इसमें कोई सन्देह नहीं ॥ ५ ॥

आधत्त भक्तजनता भगवन्तमेत्य क्षुद्रे गुणान् कति निजे हृदये त्वदीयान् ।
स्वादूदकाम्बुधितटं मरुपान्थसंघः प्राप्याददीत कियदम्बु दृतौ स्वकीये ॥ ६ ॥

हिन्दी—भक्तजनता आपके निकट आकर आपके अनन्त ज्ञानका कुछ थोड़ा अंश अपने क्षुद्र अन्तःकरण में धारण कर सकती थी। मरुदेशका प्यासा पान्थ समूह यदि सुन्दर स्वाद वाले समुद्र के तटपर जा पहुंचे, तो प्यास बुझाने के लिये अपनी अञ्जलिमें उस समुद्र का कितना जल ले सकता है? ॥ ६ ॥

योऽभूदभूमिरनयस्य जगत्प्रसिद्धः लोकैषणादिशितदोषशरैरविद्धः ।
अष्टाङ्गयोगयुतसाधितसिद्धिसिद्धः दीप्तया स्वया प्रसृतया परितः समिद्धः ॥ ७ ॥

हिन्दी—आप अनाचार पापाचार आदि अधर्म को कभी भी प्रश्रय नहीं देते थे। लोकैषणा आदि आकर्षक दोषों से सदा अलग रहते थे। अष्टाङ्गयोग के साधन से आपको अनेक सिद्धियाँ प्राप्त थीं। आपकी देदीप्यमान कान्तिकी सुन्दर छटा चारो तरफ फैलती रहती थी ॥ ७ ॥

प्रोद्यत्प्रतापनिधिवेदविदां वरिष्ठः सन्मातृपितृचरणप्रणयी घनिष्ठः ।
योगप्रवृद्धतपसा वयसा स्थविष्ठः, त्वं वेदचिन्तनविधौ हि सदा यविष्ठः ॥ ८ ॥

हिन्दी—आप वैदिक सनातनधर्म के सुप्रसिद्ध मर्मज्ञों में सर्वश्रेष्ठ थे। अपनी माता और अपने पिता के चरणों के आप परम प्रेमी थे। आप योगवृद्ध, तपोवृद्ध और वयोवृद्ध होते हुए भी वेदशास्त्रचिन्तन के कार्यों में कभी भी न थकनेवाले युवक थे ॥ ८ ॥

अश्वदिगन्तयशसा महसा महिष्ठः ज्ञानप्रसारणविधानपरो गरिष्ठः ।
ऋद्ध्या विवेकपरयाऽपरया समृद्धः त्वद्वत्समो न भगवन् भुवि बोधवृद्धः ॥ ९ ॥

हिन्दी—काशीस्थित श्रीमहामण्डलभवन में ही आप सदा विराजते थे, किन्तु आपका यश और तेज देशान्तरों में भी फैला था। ज्ञानका प्रसारण करना ही आपका मुख्य ध्येय था। विवेक स्वरूप परमोत्कृष्ट ऋद्धियों से आप सदा समृद्ध थे। आपके समान ज्ञानवृद्ध इस संसार में दूसरा नहीं था ॥ ९ ॥

स्पृष्टो न येन विभवो नच यो निकृष्टः हृष्टः सदैव परमार्थविधानमृष्टः ।
इष्टः शिवाङ्घ्रिसरसीरुहसंनिकृष्टः भूष्टो भवादृशगुरुर्विधिना न सृष्टः ॥ १० ॥

हिन्दी—आपने अमित धनराशिका भी कभी अपने हाथ से स्पर्श नहीं किया। आप धनविहीन होने पर भी सदा प्रभावशाली थे, अथवा भक्तार्पित धनसमूहका धर्मप्रचारार्थ न्यायतः संग्रह करने पर भी उस धनका दुरुपयोग आप कभी भी न करते थे। आप भगवच्चरणों की प्रेरणा से ही अपना सारा कार्य किया करते थे। आपके समान ज्ञानपरिपक्व गुरु सम्भवतः ब्रह्मा ने अब तक पैदा नहीं किया था ॥ १० ॥

दिष्टोन्मुखोऽध्वनि*सतां सुधियां प्रविष्टः शिष्टः स्वभावत उत प्रभया विशिष्टः ।

* दिष्टोन्मुखः = प्रारब्धमात्रभोक्ता इत्यर्थः । सञ्चितक्रियमाणप्रारब्धसंज्ञकेषु त्रिषु कर्मसु संचितक्रियमाणयोर्नाश आत्मज्ञाने संजाते "ज्ञानाग्निः सर्वकर्माणि भस्मसात् कुरुतेऽर्जुन" इति भगवद्वचोऽनुसृत्य भवति । किन्तु "प्रारब्धकर्मणां भोगदेव क्षयः" इतिशास्त्रबलेन जीवन्मुक्तैरपि प्रारब्धकर्म भुज्यत एवेति ।

दुष्टो न जीवनिवहे वचसाऽऽशु तुष्टः क्रुष्टोऽपि पापिभिरभून्न स रोषरुष्टः ॥११॥

हिन्दी—सज्जनों के मार्ग का आश्रय करते हुए आप केवल प्रारब्धभोक्ता थे। अर्थात् जीवन्मुक्त होने के कारण संचित तथा क्रियमाण कर्मसमूह से निर्लिप्त थे। आप प्रभाविशिष्ट होने पर भी स्वभावतः शिष्ट थे। आप किसी जीवको भी कष्ट नहीं देते थे। इसके अनेक उदाहरण हैं। एक बार आपके निवास स्थान महामण्डल भवन में एक बन्दर बड़ा ऊधम मचा रहा था। उसको भगाने के लिये निकटवर्त्ती एक सज्जन आपकी यष्टि लेकर दौड़े। आपने तुरन्त कहा—"ठहरो, साधु की यष्टि किसी को दण्ड देने के लिये नहीं होती"। आप मधुर वचनों से शीघ्र प्रसन्न हो जाते थे। पापियों के बारंबार निन्दा करने पर भी आप उन पर कभी भी रुष्ट नहीं होते थे ॥११॥

प्रादुर्बभूव य इहाऽऽर्यसमाजनेता श्रेष्ठो विदामभिनवश्रुतिभाष्यकर्त्ता।
पूर्वार्जितप्रसृतिमन्निजदोषशुद्ध्यै शिष्यत्वमाप्तमिव ते पुनराविरासीत् ॥१२॥

हिन्दी—आर्यसमाज के संस्थापक, विद्वानोंमें श्रेष्ठ, वेदके अभिनव भाष्यकर्त्ता स्वामी दयानन्द सरस्वती अपने पूर्वार्जित दोषों के परिमार्जनार्थ आपके शिष्य होने को इस संसार में पुनः अवतीर्ण हुए ॥१२॥

पूर्वर्षिभू सकलशास्त्रविचारदक्षः पाश्चात्यपण्डितविवेकमहाब्धिमन्थः।
केन्द्रं श्रुतेर्नियमपालकनैष्ठिकेन्द्रो नन्दो बभूव भवदङ्घ्रिपरो दयायाः ॥१३॥

हिन्दी—यह नये स्वामी दयानन्दजी श्रीचरणों से ही दीक्षा लेकर ऋषिमहर्षिकृत सकल शास्त्रों के पारङ्गत, पाश्चात्य पण्डितों के ज्ञान समुद्र के मन्थयिता, वेदके आश्रयदाता, नियम पालक और नैष्ठिक ब्रह्मचारियों के मुकुटमणि हुए ॥१३॥

कर्णामृतानि मनसश्च रसायनानि श्रोतुं सुधामधरयन्ति वचांसि यस्य।
पाश्चात्यशिक्षणविचक्षणमानवानां सम्मर्द उत्तमविदामुपतिष्ठतेस्म ॥१४॥

हिन्दी—कानों के लिये अमृतोपम और मन के लिये रसायन सुधातिरस्कारी जिसके भाषण सुननेके लिये पाश्चात्य शिक्षाके विशेषज्ञों तथा अन्य बड़े बड़े विद्वानों की भारी भीड़ एकत्र होती थी ॥१४॥

यस्य ह्यसंख्यबुधदुर्लभपुस्तकानामुल्लेखनादुपकृता हि सरस्वतीयम्।
हिन्दीस्वलंकृतवपुर्विहसन्मुखश्रीर्या भारतीयवरराष्ट्रपदेऽभिषिक्ता ॥१५॥

हिन्दी—जिस महाविद्वान् के लिखे गये बुधदुर्लभ अगणित सद्ग्रन्थोंके प्रभावसे अलंकृत और हँसती हुई हिन्दीभाषा भारत के महत्त्वशाली राष्ट्रपद पर प्रतिष्ठित हुई है ॥१५॥

एतादृशार्यचरितस्य गुरोर्दयाया नन्दस्य पितृजनको भगवान् बभूव।
धन्यस्त्वदीयचरणप्रभवः परागो येनायसा अपि हि हेमपदं लभन्ते ॥१६॥

हिन्दी—ऐसे आर्यचरित गुरुदेव श्रीदयानन्द स्वामी के आप पालनकर्त्ता एवं निर्माता थे। धन्य है, आपका वह चरणोत्पन्न पराग, जिसके स्पर्श से लोहे भी सुवर्ण बन जाते हैं ॥१६॥

लोकार्चितः परमहंसयतीन्द्रयोगा नन्दोऽप्यवाप्त बहुशिष्यसमूहसेवः।
पूर्वं ह्युपेत्य भवतश्चरणारविन्दं विन्दन् परामखिलदुष्करयोगसिद्धिम् ॥१७॥

हिन्दी—असंख्य शिष्यों के समुदाय से सुसेवित, लोकपूज्य, यतिप्रवर, परमहंस स्वामी श्रीयोगानन्द

जी ने भी आपके चरणारविन्द के समीप समुपस्थित होकर कठिन एवं सर्वोत्कृष्ट सम्पूर्ण योगसिद्धियों की शिक्षा पायी है ॥१७॥

योऽमेरिकादि-भुवनान्तरसंचरिष्णुः संशिक्षयत्यमरदुर्लभयोगविद्याम् ।
अभ्रंलिहाग्रशिखराणि मनोहराणि वैदेशिकाश्रमशतानि विनिर्ममे च ॥१८॥

हिन्दी—स्वामी योगानन्दजी अमेरिका आदि देशों में जाकर अपने अनुयायियों को देवदुर्लभ योग की शिक्षा दे रहे हैं। जिन्होंने देश विदेशों में अपने प्रभाव से बहुत ही मनोहर, मेघोंसे टकरानेवाले शिखरों से युक्त सैकड़ों आश्रम बनवाये हैं ॥१८॥

गोविन्दशास्त्रिप्रमुखाः कविलेखकाश्च गङ्गादिविष्णु सदृशा अपि वक्तृमुख्याः ।
सद्ग्रन्थनिर्मितिपरा यतयो दयाद्यानन्दा स्तवैव सदयेक्षणजा विलासाः ॥१९॥

हिन्दी—गोविन्द शास्त्री के समान कवि और लेखक, गङ्गाविष्णुके सदृश व्याख्यानवाचस्पति, स्वामी दयानन्दके समान सद्ग्रन्थों के निर्माता ये सब आपकी ही कृपादृष्टि के परिणाम हैं ॥१९॥

विद्वद्धुरीणनिधिसूर्य महामहोपाध्यायान्नदाचरणतर्कशिरोमणीन्द्राः ।
गोपालशास्त्रिवर-पण्डितराज लक्ष्मीनारायणाश्च भवदङ्घ्रिरजःप्रवृद्धाः ॥२०॥

बड़े बड़े पण्डितों के समूहमें सूर्यकी तरह चमकनेवाले महामहोपाध्याय श्रीमदन्नदाचरण तर्कचूड़ामणि, पण्डितराज दर्शनकेसरी गोपालशास्त्री और विद्वद्धौरेय श्रीलक्ष्मीनारायण शास्त्री आदि सज्जन आपके ही चरणरजके प्रभाव से समुन्नत हुए हैं ॥२०॥

संन्यासिभिः परम-प्रेम-दया-विवेकानन्दादिभिर्धृतविरागपवित्रचित्तैः ।
शिष्यत्वमाप्य विहितास्तव पादमूलात् शास्त्राण्यधीत्य भुवनस्य महोपकाराः ॥२१॥

हिन्दी—वैराग्य के कारण पवित्र चित्तवाले स्वामी परमानन्द, स्वामी प्रेमानन्द, स्वामी दयानन्द, स्वामी विवेकानन्द आदि संन्यासियों ने आपके शिष्य बनकर तथा आपके चरणोंकी कृपासे शास्त्रों का अध्ययन कर इस संसारका महान् उपकार किया है ॥ २१ ॥

यो लोकसंग्रहरुचिः परमात्मनिष्ठो गीताप्रचारचतुरो भुवनप्रदीपः ।
शिक्षामवाप भवतश्चरणात् स विद्यानन्दोऽप्यनन्तम-वशीकृतसर्वलोकः ॥ २२ ॥

हिन्दी—लोकसंग्रही, ईश्वराराधन व्रती, गीता के प्रचारमें चतुर और अपने ज्ञानालोकसे संसार को प्रकाशित, एवं अपने वश में करनेवाले अप्रतिम प्रतिभासम्पन्न महामण्डलेश्वर स्वामी विद्यानन्दजी ने भी आपके ही चरणों से शिक्षा प्राप्त की है ॥ २२ ॥

सम्प्राप्य चातुलममोघभवत्प्रसादम् त्वत्पादपद्मदययैव स कर्मयोगी ।
कोटीरुपार्ज्य वचसा खलु मुद्रकाणां यन्त्रालयान् विरचितान् विविधानकार्षी ॥ २३ ॥

हिन्दी—आपकी अतुलनीय अमोघ प्रसन्नता प्राप्तकर आपके चरणों की कृपासे ही कर्मयोगी श्रीविद्यानन्द स्वामी ने अपने व्याख्यानके प्रभावसे करोड़ों रुपये प्राप्तकर अनेकमुद्रण-यन्त्रालयोंकी स्थापना की है ॥२३॥

पूर्णावतारभगवन्मधुसूदनोक्तगीताप्रचारणपराणि बहूनि येन ।
उच्चैर्वलाहकविचुम्बितमस्तकानि सन्मन्दिराणि रुचिराणि विनिर्मितानि ॥ २४ ॥

हिन्दी—जिन्होंने पूर्णावतार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी के श्रीमुख से विनिर्गत गीता के प्रचार करने में निरत ऐसे अनेक सुविशाल भवनोंका निर्माण कराया है, जिनके गगनचुम्बी शिखर देखते ही बनते हैं ॥२४॥

रङ्गप्रभेदरमणीय विचित्रचित्र सच्चित्रितौपनिषदाः सुचरित्रयुक्ताः ।
ग्रन्था अनेकविधभाष्यचयैरुपेता विज्ञार्चिताः सुरचिताश्च यदञ्चिताश्च ॥ २५ ॥

हिन्दी—अनेक रङ्गों के भेदों से परम सुन्दर चित्र विचित्र रमणीय चित्रों तथा चरित्रोंसे सुसज्जित विविध उपनिषद् ग्रन्थ तथा विद्वानों के द्वारा विरचित एवं प्रशंसित अनेक भाष्यों से संवलित बहुविध ग्रन्थ-रत्न जिनके उद्योगसे प्रकाशित हो रहे हैं ॥ २५ ॥

बौद्धान्धकारसुमदोत्कट वारणोद्यद्धर्मद्रुमान्तपरिवारपरम्पराणाम् ।
सद्योऽङ्कुशायितवरेण्यचतुर्मठांस्तान् यो निर्ममे भरतभूमिचतुर्दिशान्ते ॥ २६ ॥

हिन्दी—सनातनधमरूपी वृक्षको जड़से ही उखाड़ फेंकनेकी चेष्टा करनेवाले, बौद्धों के अज्ञान-रूपी मदमस्त गजेन्द्रोंसे प्रसूत, परिवारवर्गके लिये अमोघ अङ्कुशके समान चार मठों की स्थापना जिन्होंने भारतभूमिकी चारों दिशाओं के अन्त में की थी ॥ २६ ॥

आचार्यशङ्करयतीन्द्रवरस्य तस्य पूर्णप्रशस्त सुयशश्चतुराश्रमाणाम् ।
तेषां विश्रृङ्खलदशामवलोक्य तूर्णं साधो त्वयैव विहिता बहुशो व्यवस्था ॥ २७ ॥

हिन्दी—उस यतीन्द्रप्रवर भगवत्पाद आदिशङ्कराचार्य प्रभुके महिमान्वित यशस्वी चारों आश्रमों की यदा कदा विश्रृङ्खलता देखकर भगवन्! आपने ही उनकी अनेक बार सुन्दर व्यवस्थायें की हैं ॥ २७ ॥

ज्योतिर्मठो विलुलितो वदराश्रमस्थो ह्यत्यन्त दुर्लभधरः सुविनष्टरूपः ।
अन्विष्य तत्स्थलमसंख्यविधैः प्रयत्नैः तत्पुण्यधाम भवतैव समुद्धृतं सत् ॥ २८ ॥

हिन्दी—आदि शङ्कराचार्य प्रतिष्ठापित ज्योतिर्मठ कालप्रभावसे उच्छिन्न हो गया था, उसका कोई रूप दिखाई नहीं देता था। उसके प्राचीन स्थानका भी कुछ पता न था। आपने अपने अनेक सत्प्रयत्नों से उसके स्थानका पता लगाकर उसका उद्धार किया है ॥ २८ ॥

ब्रह्म-प्रबोधविमलं परिपूर्णकामम् आनन्दमूर्त्तिममितप्रभदेशिकेन्द्रम् ।
सिद्धप्रसिद्धविभवं परिमृग्य तत्र प्रातिष्ठिपत् खलु भवान् जनताहिताय ॥२९॥

हिन्दी—ब्रह्मज्ञानी, परिपूर्णकाम, महान् तेजस्वी आनन्दस्वरूप और सिद्धों में सुप्रसिद्ध विभूति सम्पन्न आचार्य प्रवर श्री १००८ युक्त स्वामी ब्रह्मानन्दजी सरस्वती महाराज को आपने जनता के हितके लिये बड़ी प्रार्थना कर उस ज्योतिष्पीठ पर प्रतिष्ठित कराया है ॥ २९ ॥

यच्छिष्यवर्य्य-करपात्रि-समुद्गतैश्च सन्दीपितत्रिभुवनै र्महसां प्रभावैः ।
संत्रस्तनष्टनयना गिरिसौधवासं नेच्छन्ति हातुमिह नास्तिकधूकसंघाः ॥ ३० ॥

हिन्दी—जिस शङ्कराचार्य भगवत्पाद श्रीस्वामीब्रह्मानन्द सरस्वतीजीके प्रसिद्ध शिष्यशिरोमणि श्रीकरपात्रीजी महाराज से समुद्गत एवं त्रिभुवन को दीप्त करनेवाले तेज के प्रभावसे नष्टनयन नास्तिकरूप उल्लुकों के समुदाय गिरिवत् सौधनिवास को छोड़ना नहीं चाहते, अर्थात् जैसे सूर्य से उल्लू डरते हैं, उसी तरह नास्तिक करपात्रीजी से डरते हैं ॥ ३० ॥

द्वारे हरेर् ऋषिकुलं परिचाल्यते यत् तत्ते पुनः पुनरभूत् परितोषपात्रम् ।
संस्थानकं भरतभूमिगतं न किञ्चित् सद्धार्मिकं न भगवत्परिपालितं स्यात् ॥ ३१ ॥

हिन्दी—हरिद्वारमें जो ऋषिकुल परिचालित हो रहा है, उसको आपने अनेक बार सहायता पहुंचायी है, भारतभूमिमें ऐसा कोई धार्मिक संस्थान नहीं है, जिसको आपने पाला पोसा न हो । ३१ ॥

श्रीमालवीयरचितः शुभहिन्दुविश्वविद्यालयोऽतिसुभगः सुविवर्धितश्रीः ।
तन्निर्मितौ च मिथिलाधिपतिर्नियुक्तः श्रीमद्रमेश्वरनृपो भवतैव यत्नात् ॥ ३२ ॥

हिन्दी—माननीय महामना स्वर्गीय पण्डित मदनमोहन मालवीयजीने जिस हिन्दू विश्वविद्यालय की स्थापना की है और जो संसार विख्यात परम शोभाशाली है उसके निर्माणकेलिये श्री भारतधर्म-महामण्डल के प्रधान सभापति मिथिलेश स्वर्गीय महाराजाधिराज श्रीरमेश्वर सिंहको यत्नपूर्वक आपने ही नियुक्त किया था ॥ ३२ ॥

गोरण्डशासकनृपैः कृषिसेचनार्थं द्वारे हरस्य पयसां गमितैः प्रवाहैः ।
तन्वी कृता सुरनदी च पुनर्नरोरास्थाने कपाटपिहिता परितो निरुद्धा ॥ ३३ ॥

हिन्दी—अंग्रेजोंके शासनकाल में खेती की सिंचाई के लिये नहर निकालने के कारण श्रीगङ्गाजी की धारा बहुत पतली हो गयी थी । फिर "नरोरा" में तो सिंचाई के लिये गङ्गाजीका प्रवाह एक दम रोक दिया गया था ॥ ३३ ॥

तद्दुष्टकृत्यनिवहैरतिदानवीयैर्गङ्गाजलस्य भुवनत्रयपावनस्य ।
धर्मार्थमास्तिकजनैर्बहुवत्सरान्तम् एकोऽपि बिन्दुरपि हन्त न लभ्यतेस्म ॥ ३४ ॥

हिन्दी—इस दानवीय दुष्ट कृत्यसे त्रिभुवन-पावन गङ्गाजलका एक बूँद पानी भी धर्मकार्य में आस्तिक जनताको कई वर्षों तक नहीं मिला ॥ ३४ ॥

एतन्निशम्य च भगीरथ सुप्रयत्नैः सम्पादिता प्रभवता भवता स्वकीयैः ।
स्वादाधरीकृतसुधा वसुधातलस्था भागीरथी भगवती ह्यनिरुद्धवेगा ॥ ३५ ॥

हिन्दी—यह सुन कर प्रभावशाली आपने अपने भगीरथ प्रयत्नों से उस भगवती भागीरथी के रुद्ध प्रवाह को पुनः प्रवाहित करा दिया, जिसने वसुधातल में रह कर भी अपने मधुर स्वाद से स्वर्गीय सुधाका भी तिरस्कार कर दिया है ॥ ३५ ॥

यूरोपजं मतमपास्य च वेदकालम् आर्यागमं च तिलकेन कृतं* निशम्य ।
त्वद्दर्शनार्थमधिकाशि यदाऽऽगतोऽसौ सम्बोधितो निजमताद् विनिवर्त्तितोऽभूत् ॥३६॥

* संसारप्रसिद्धविदुषो भगवतो बालगङ्गाधरतिलकस्य प्रथमकारावासकाले यूरोपे प्राच्यविद्याविशारदानामेका महती सभाऽभवत् । तत्र च सभायां मैक्समूलर-विन्सेर स्मिथ-प्रभृतयः पाश्चात्यमनीषिधौरेयाः सम्मिलिता अभूवन् । तत्सभाधिवेशने तिलकेन "मृगशीर्ष" (Orian) इति शीर्षकः स्वलिखितो निबन्धः प्रहित आसीत् । तन्निबन्धे यूरोपीयमतानुसारमेव वेदकालोऽष्टसहस्रवर्षेभ्योऽधिकः प्रमाणितः, यूरपविदुषां मतानि च खण्डितानि । तिलकस्य तन्निबन्धमवलोक्य मैक्समूलर-प्रभृतिभिर्विक्टोरिया महाराज्ञी विबोधिता फलतस्तदाज्ञया तिलकः कारागृहान्मुक्तोऽभवत् । तिलकमहोदयेन "आर्याणामुत्तरध्रुवनिवासः" (Arcatiehome inthe Vedas) इति शीर्षके निबन्धे आर्याणामुत्तरध्रुवतोभारतागमः प्रतिपादितोऽस्ति ।

हिन्दी—यूरोपीय मतका खण्डन करके वेदों का काल ईसासे आठ दश हजार वर्ष पहले और आर्यों का उत्तरी ध्रुवसे आना महापण्डित स्वर्गीय बालगङ्गाधर तिलकने स्वलिखित दो निबन्धोंमें प्रतिपादित किया है। जब भगवान् तिलक आपके दर्शनार्थ श्रीकाशीधाम में आये तो वेदों के अनादित्वके विषय में तथा आर्यों का आर्यावर्त्त ही आदिनिवास स्थान है, इस विषयमें उनको आपने समझाया, जिससे उन्होंने अपने मत को बदल दिया था ॥ ३६ ॥

मन्ये त्वया सुखद 'भारतधर्म' नाम्ना सन् मण्डलं विरचितं विदुषामरण्यम् ।
रम्याणि धर्मकुसुमानि कियद्विधानि कैवल्यसुन्दरफलानि यदुद्गतानि ॥ ३७ ॥

हिन्दी—आपने विद्वानों के लिये भारतधर्म महामण्डलरूप एक रमणीय आश्रम बनाया है, जिसमें अनेक धार्मिक कुसुम एवं कैवल्यरूप फल उत्पन्न होते हैं ॥३७॥

नानाविधैः सकलयोगविबोधदीपैर्लक्षाधिकैः सुखदपुस्तकचित्रजातैः ।
तन्मण्डलीयभवनं भवतैव वाणी सन्मन्दिरं सुरचितं च सुसज्जितं च ॥ ३८ ॥

हिन्दी—उस महामण्डल भवन को तथा वाणी मन्दिर को आपने ही बनवाया तथा बहुविध योग ज्ञान विज्ञान प्रवर्द्धक लाखों पुस्तकों एवं हजारों चित्रों से सुसज्जित किया है। ३८ ॥

यत्रास्ति मण्डपमहो रमणीयरूपं दीर्घं महामहिमसाधनयज्ञयोग्यम् ।
प्राणप्रियं बत तवास्ति ततस्त्वदीयैस्तत्रैव तावकशवोऽङ्ग ! समर्चितोऽभूत् ॥ ३९ ॥

हिन्दी—उसी महामण्डलभवनके प्राकारके भीतर एक अतिसुन्दर यज्ञमण्डप है, जो बहुत ही विस्तृत है। जिसमें बड़े बड़े महायज्ञ सम्पन्न किये गये हैं और किये जा सकते हैं। यह यज्ञमण्डप आपका अतिप्रिय है, इसलिये आपके भक्तों ने आपके शवका विधिवत् पूजन इसीमें किया था एवं इसी यज्ञमण्डप में आपका नारायणबलि आदि यतिश्राद्ध भी सम्पन्न किया गया ॥ ३९ ॥

तन्मन्दिरं लसति यद् द्विजताधिकारदात्र्या विनिर्मितमिदं भवतः प्रयत्नात् ।
यत्सम्मुखाः प्रतिदिनं च भवन्निदिष्टाः सन्ध्यामुपासत शुभां विबुधास्त्रिसन्ध्यम् ॥४०॥

हिन्दी—उस यज्ञमण्डप में एक ओर आपके सुप्रयत्नसे भगवती गायत्री देवी का सुन्दर मन्दिर बना है, जिसके सामने बैठकर महामण्डलीय विद्वान् आपकी आज्ञासे तीनों काल सन्ध्योपासन करते हैं ॥ ४० ॥

तत्रैव भारतसुसंस्कृतिकेन्द्रवेदविद्यालयोऽतिरुचिरो भगवत्प्रतिष्ठः ।
विद्यार्थिनोऽनुदिनमेत्य पठन्ति यत्र वेदान् श्रुतिस्मृतिपराखिलकर्मकाण्डम् ॥४१॥

हिन्दी—उसी महामण्डलभवन में भारतीय संस्कृति का केन्द्र एक वेदविद्यालय है, जिसकी स्थापना आपने ही की है। इस वेदविद्यालय में अनेक छात्र प्रतिदिन आकर वेदोंका अध्ययन करते हैं तथा अपने आचार्यों से वैदिक कर्मकाण्डों एवं स्मार्त कर्मकाण्डों की शिक्षा प्राप्त करते हैं, विद्यालयका नाम कृष्णानन्द वेदविद्यालय है ॥ ४१ ॥

विद्यालयोऽतिसुमहानुपदेशकानां संस्थापितो भगवता बहुकालतोऽत्र ।
शास्त्राण्यधीत्य सकलानि सयुक्तिकानि धर्मप्रचारकबुधा यत आविरासन् ॥४२॥

हिन्दी—उस महामण्डलमें आपके द्वारा बहुत दिनों से स्थापित 'उपदेशक महाविद्यालय' है, जहां पर युक्ति और तर्क के साथ सब शास्त्रोंका अध्ययन कर धर्मप्रचारक विद्वान् प्रस्तुत होते हैं ॥ ४२ ॥

शास्त्रप्रकाशक-विभाग उदर्चिषस्ते संस्थापितो जनहिताय परप्रियोऽस्ति ।
ग्रन्था यतश्च निजजीवनलक्ष्यभूता आविष्कृता भगवता द्विशताधिका हि ॥४३॥

हिन्दी—उस महामण्डलमें तेजस्वी आपने मानव-समाजके कल्याणके लिये "शास्त्रप्रकाशक विभाग" की स्थापना की है। यह विभाग आपको बड़ा ही प्रिय रहा है, जिसके द्वारा आपने जीवन के प्रधान लक्ष्यभूत सम्भवतः दो सौ से अधिक सद्ग्रन्थों का आविष्कार किया है ॥ ४३ ॥

नेपालराजपरमाभिजनप्ररोहा संविश्रुता सुरथपूर्वपदा कुमारी ।
खैरीगढप्रथितराज्यजनेश्वरी या, शिष्या बभूव भवतो निजदैवयोगात् ॥ ४४ ॥

हिन्दी—नेपालके महाराजकुलमें प्रसूत, खैरीगढ़की महारानी श्रीमती सुरथकुमारी देवी अपने प्रारब्ध योगसे आपकी शिष्या बनी ॥ ४४ ॥

बह्व्योऽपराः प्रवरभारतराजलक्ष्म्यो देवाधिदेवपरिनोदितशुद्धचित्ताः ।
शिष्या बभूवुरमितैर्भवतः प्रभावैर्लक्षाणि संप्रददिरे गुरुदक्षिणासु ॥ ४५ ॥

हिन्दी—आपके अमित प्रभावसे देवाधिदेवसे प्रेरित, भारतकी अनेक शुद्धचित्त महारानियोंने आपसे दीक्षा ली और गुरुदक्षिणामें कई लक्ष रुपये आपके चरणों में समर्पित किये ॥ ४५ ॥

अन्येऽप्यनेकरमणीयकुलावतंसाः सन्मार्गसन्निरतभारतभूमिपालाः ।
पूजाविधौ भगवतश्चरणारविन्दे लक्षाधिकं वसु ददुर्गुरुपूर्णिमासु ॥ ४६ ॥

हिन्दी—अन्य, अनेक, प्रसिद्ध एवं पवित्र राजवंशके अवतंसस्वरूप, सन्मार्ग परायण, भारतीय नरेशोंने आपसे उपदेश लिये और गुरुपूर्णिमा के अवसर पर गुरुपूजास्वरूप लाखों रुपये आपके चरणोंमें अर्पित किये ॥ ४९ ॥

प्राचीनधार्मिकधनेष्वधिकारजुष्टाः पुष्टा मठाधिपतयो वसुभिर्विशिष्टाः ।
दृष्टाः सुखैकनिरता विरताः स्वधर्मात् हे वीतराग भगवन्! न भवांस्तथाऽसीत् ॥४७॥

हिन्दी—प्राचीन धार्मिक धन पर अधिकार जमानेवाले, समृद्धिशाली, बड़े बड़े मोटे मठाधिपति, अपने कर्त्तव्यों से विरत तथा सर्वविध सुखोंमें निरत देखे जा रहे हैं, हे बीतराग भगवन्! आप वैसे नहीं थे ॥ ४७ ॥

प्रोद्यत्प्रतापपरिमुग्धपरस्सहस्रैर्नारीनरैः प्रमुदितैर्धनराशिमेनम् ।
लब्ध्वा स्वधर्महितसाधनलोकशिक्षादीनार्त्तिनाशनविधौ भगवान् प्रवृत्तः ॥४८॥

हिन्दी—आपके प्रखर प्रतापसे परिमुग्ध होकर प्रसन्नताके साथ हजारों नरनारियोंने जो धनराशि आपके चरणों में समर्पित किया, उसको लेकर आप स्वधर्महित साधन, लोकशिक्षा, तथा दीन जनों के दुःखों का दूर करने के कार्यों में प्रवृत्त हुए ॥ ४८ ॥

विष्वग्विवृद्धविभवा च महादिमाया वाराणसीपुरपतेर्महिलाऽन्नपूर्णा ।
विश्वेश्वरः प्रथितभारतदेशसम्राट् तन्नामभिर्निधिचतुष्टयमारचय्य ॥ ४९ ॥

हिन्दी—महावैभवशालिनी 'महामाया' काशी नगरीके स्वामी श्रीविश्वनाथजीकी प्रेयसी 'अन्नपूर्णा' 'विश्वेश्वर' और 'भारत-सम्राट्' इनके नामों से चार ट्रस्ट आपने स्थापित किये ॥ ४९ ॥

निस्स्वार्थभावजनसेवनदत्तचित्तैः सत्कर्मधर्मशुभमर्मविदां वरिष्ठैः ।
तत्तन्निदिष्ट-निधिसभ्यसभा-निरुक्तैर्लोकैर्नियन्त्रितमकारि निधिस्वरूपम् ॥ ५० ॥

हिन्दी—निःस्वार्थ भावसे जनसेवामें चित्त लगानेवाले स्वकर्म एवं स्वधर्म के शुभ मर्म को अच्छी तरह जाननेवाले और उपर्युक्त ट्रस्टों की सभाओं के सदस्यों से निर्वाचित सज्जनों से उन ट्रस्टों के स्वरूप को आपने पहिले ही से नियन्त्रित कर दिया है ॥ ५० ॥

विश्वप्रसादन-सनातनधर्मरूप-शश्वद्विधाननिरताऽखिलभारतीया ।
आस्थापि चार्यमहिलाहितकारिणीयं सत्या पतिव्रतपरा परिषत् त्वयैव ॥ ५१ ॥

हिन्दी—समस्त संसार के जीवोंका हितसाधन करने वाले सनातनधर्म के उद्देश्यों को कार्यरूप में परिणत करने वाली पातिव्रत्यधर्म की रक्षा करनेवाली, अखिल भारतीय 'आर्यमहिलाहितकारिणी महापरिषद्' की स्थापना आपने ही की है ॥ ५१ ॥

यो ह्येष आर्यमहिलोपपदो महाद्विर्विद्यालयोऽतिसुमहानिह कन्यकानाम् ।
अध्यापिकाभिरमलाभिरतिप्रभोऽसौ कालेजतामुपगतो भवतः प्रसादात् ॥ ५२ ॥

हिन्दी—सदाचारिणी अध्यापिकाओंके कारण दीप्तिमान् कन्याओंकी शिक्षा के लिये प्रस्तुत यह 'आर्यमहिलामहाविद्यालय' आपकी ही कृपासे कालेजका रूप धारण कर सका है ॥ ५२ ॥

धर्मस्य निस्स्पृहतया परिसेविकानां विद्याविलाससहितं प्रवरं च पीठम् ।
छात्रीनिवास इह वस्तुचयैः समृद्धम् त्वत्तः सुखं फलति सौम्य समृद्धिमेति ॥५३॥

हिन्दी—निःस्पृहताकी भावना से ओतप्रोत यह 'धर्मसेविकाविद्यापीठ' तथा उत्तम 'छात्री-निवास' सर्वविध उपयोगी सामग्रियों से युक्त होकर आपके सत्प्रयत्नों से सत्फलान्वित हो रहे हैं और बराबर उन्नतिको प्राप्त करते जा रहे हैं ॥ ५३ ॥

संरक्षिका परिषदः परिचालिका सा विद्या विवेकविमलाऽद्भुतदिव्यदेवी ।
अन्वर्थनामसहिता सुविरक्तवेषा आद्या च शक्तिरिव या ह्यनवद्यवन्द्या ॥५४॥

हिन्दी—आर्यमहिलाहितकारिणी महापरिषद् की संरक्षिका तथा परिचालिका, अत्यद्भुत विमल विवेक सम्पन्न, सार्थकनाम्नी एवं विशुद्धवेषधारिणी श्रीमती विद्यादेवी, जो आद्या शक्तिके समान अनवद्य तथा वन्द्य हैं ॥५४॥

आज्ञापिता ननु तयैव हि दिव्यदेव्या एम्. ए. सु. बी. टि. समुपाधिधरा च देवी ।
श्रीसुन्दरी हि परिचालयतेऽधुनेयं विद्यालयादि सकलं महिलाविभागम् ॥५५॥

हिन्दी—उन्हीं दिव्य देवीकी आज्ञासे विद्यालय आदि सम्पूर्ण महिलाविभाग को श्रीमती सुन्दरी देवी एम्. ए. बी. टी. इस समय संचालित कर रही हैं ॥ ५५ ॥

सम्मानदाननिरतं च विभागमेकं संस्थाप्य विज्ञपुरुषान् प्रतिवर्षमेव ।
सद्धर्मपालनपरा जननीरसंख्याः रम्यैरुपाधिकुसुमैर्भगवान् समर्चीत् ॥ ५६ ॥

हिन्दी—'मानदानविभाग' की स्थापना करके प्रतिवर्ष असंख्य तत्तद्गुणविशिष्ट विद्वानों एवं

स्वधर्मपालनपरायण गुणवती महिलाओं को अनेक उत्तमोत्तम उपाधियोंके द्वारा आपने विभूषित और समर्चित किया है ॥ ५६ ॥

भण्डारमेतदपि दानपरं प्रसिद्धं यत्नप्रवृद्धवसुपूर्णमपास्तदोषम् ।
संस्थापितं भगवताऽनुदिनं यतो वै दीनार्थिनश्च नियमेन धनं लभन्ते ॥ ५७ ॥

हिन्दी—आपके प्रयत्नों से प्राप्त वृद्धिशाली धनसे परिपूर्ण एवं निर्दोष आपने एक प्रसिद्ध 'दान विभाग' की स्थापना की है। जहाँ से दीन और साहाय्य योग्य याचकवर्ग नियमित आर्थिक सहायता प्राप्त करते रहते हैं ॥ ५७ ॥

आध्यात्मिकव्रतिकसंस्कृत एष विश्व-विद्यालयोऽपि रचितोऽखिलभारतीयः ।
छात्रा अशेषशुचिशास्त्रकदम्बकेषु केन्द्राण्युपेत्य ददते विविधाः परीक्षाः ॥ ५८ ॥

हिन्दी—आपने अखिल भारतीय 'धार्मिकाध्यात्मिक संस्कृतविश्वविद्यालय' की स्थापना की है, जिसके तत्तत्प्रान्तीय केन्द्रों में उपस्थित होकर प्रायः समस्त शास्त्रों की विविध (प्रथमा, मध्यमा, शास्त्री और आचार्य) परीक्षायें प्रतिवर्ष छात्र दिया करते हैं। इसमें बड़े बड़े निबन्धलेखक विद्वान् भी सम्मिलित होते हैं और योग्य उपाधियाँ प्राप्त करते हैं ॥ ५८ ॥

विष्ण्वादिदेवसहितो भगवान् स वेदः सत्केतुरक्षककपिर्द्विजताधिदेवी ।
आरार्त्तिकैर्बहुविधैरपि भोगरागैः अर्च्यन्त उद्गतरुचोऽनुदिनं द्विसन्ध्यम् ॥५९॥

हिन्दी—आपने ऐसा प्रबन्ध कर दिया है, जिससे भगवान् वेद, विष्णु प्रभृति पंचदेव गायत्री माता एवं महामण्डलीय धार्मिक ध्वजके रक्षक श्रीहनुमान् आदि देवताओं की पूजा अनेक प्रकारके भोग राग तथा आरतिके द्वारा दोनों काल नियमित रूप से हुआ करती है ॥ ५९ ॥

तत्रैव राजति स मण्डलभूमिभागे तुङ्गो निवास इह विश्रुतपण्डितानाम् ।
ते साधवश्च गृहिणश्च सुखेन धर्मसेवाविधाननिरता निवसन्ति यस्मिन् ॥ ६० ॥

हिन्दी—उसी महामण्डलभवनकी भूमि के एक भाग में एक विशाल एवं सुन्दर, विद्वानों के रहनेके लिये 'पण्डितनिवास' भी आपने बनवा दिया है, जिसमें साधुसन्त महात्मागण और सदाचारी गृहस्थ रहते हैं और धर्मकी सेवा किया करते हैं ॥ ६० ॥

सूर्योदयश्च निगमागमचन्द्रिका च हे पूज्य ! आर्यमहिला भवतः प्रसादात् ।
पत्रैः सहैव सुखदा बहुपत्रिकाश्च ह्यश्नन्ति धर्मपरमाः समुदश्विताश्च ॥ ६१ ॥

हिन्दी—आप के सत्पुरुषार्थ से सूर्योदय, आर्यमहिला, निगमागमचन्द्रिका, भारतधर्म, महाशक्ति आदि संस्कृत हिन्दी अंग्रेजी भाषाओं की अनेक मासिक, पाक्षिक साप्ताहिक पत्र पत्रिकायें प्रकाशित हो रही हैं तथा हो चुकी हैं। इस समय श्री भारतधर्ममहामण्डल का मुखपत्र संस्कृतमें सूर्योदय और आर्यमहिलाहितकारिणी महापरिषद्की मुखपत्रिका हिन्दी में आर्यमहिला ये दो प्रकाशित हो रहे हैं। शेष सामयिक महर्घता के कारण द्रव्याभावसे बन्द कर दिये गये हैं ॥ ६४ ॥

गावश्च साधव उतातिथयश्च देवा आराधिता इह भवन्तु सदैव नित्यम् ।
कृत्वा तदर्थमपि शाश्वतिकं प्रबन्धं संस्थापितं भगवता च सदन्नसत्रम् ॥ ६२ ॥

हिन्दी—गोमाताओं, देवताओं, साधुसन्तों और समागत अतिथियों की आराधना और सत्कार नित्य नियमित रूप से होता रहे इसके लिये आपने ब्रह्ममयी अन्नसत्र की स्थापना की है, जिसका प्रबन्ध सुदृढ़ तथा शाश्वतिक है ॥ ६२ ॥

सम्राट्प्रशंसितयशा बुधवैद्यरत्नश्रीचन्द्रशेखरधरोऽपि कवीन्द्रवर्य्यः ।
त्वत्संग्रहं विविधदिव्यवनौषधीनाम् आलोक्य सुन्दरमतुष्यददृष्टपूर्वम् ॥ ६३ ॥

हिन्दी—प्रशंसा के साथ भारत सम्राट् के द्वारा प्रदत्त "वैद्यरत्न" की उपाधि धारण करने वाले स्वर्गीय कवीद्र पण्डितप्रवर श्रीचन्द्रशेखरधर मिश्रजी ( रत्नमाला, बगहा, चम्पारन ) ने महामण्डलभवनके चारों ओर आपके द्वारा किये गये दिव्य वनौषधियोंका अदृष्टपूर्व संग्रह देखकर बड़ी प्रसन्नता प्रकट की थी ॥ ६३ ॥

कौलोऽपियःप्रबलकौलविचारहीनः कौलान्तकारिसुरथस्य पथि प्रवृत्तः ।
काश्मीरसुन्दरमहीसुरशुद्धकौलवंशावतंसितगुणः प्रियकृष्णकौलः ॥ ६४ ॥

हिन्दी—जो कौल ( कौल पदवी धारी हैं, किन्तु कौल ( वाममार्गी ) विचार के नहीं है, दुर्गासप्तशती प्रोक्त कोलाविध्वंसियोंके शत्रु, महीपाल सुरथके पथमें प्रवृत्त हैं, अर्थात् आदिशक्तिके उपासक हैं । कश्मीर के कौलवंशावतंश कुलीन ब्राह्मणकुल में प्रसूत हैं एवं जिनका नाम 'प्यारे किशन कौल' है ॥ ६४ ॥

यो भक्तमौलिमणिरस्ति हि चन्द्रमौलेर्भौगोलिको विविधमौलिकतत्त्ववेत्ता ।
पूर्वं बहुत्र सुविचारपतिर्य आसीत् काश्यां भवन्तमदहत् पदपादुकायाम्* ॥ ६५ ॥

हिन्दी—जो भूगोलशास्त्र तथा अनेक अन्य मौलिकतत्त्वों के ज्ञाता हैं । जिनको लोग भगवान् शङ्कर के भक्तशिरोमणि कहते हैं । जो उदयपुर आदि अनेक स्थानों में विचारपति ( जज ) रह चुके हैं, उन्होंने काशीस्थ मणिकर्णिकाके 'चरणपादुका' पर आपके शवका दाहसंस्कार किया था ॥ ६५ ॥

सद्ब्रह्मकर्मपरिपालनलब्धशर्मा चश्वत्सदाचरणपूतसमस्तकर्मा ।
संत्रातवैदिकसनातनशुद्धधर्मा यो द्योततेऽन्तरवधेशप्रसादशर्मा ॥ ६६ ॥

हिन्दी—सद्ब्राह्मणोंके कर्मोंके परिपालन से सुख प्राप्त करनेवाले, अपने सुन्दर पवित्र सदाचारों के पालन करने वाले, वैदिक सनातनधर्मके परिपालक एवं रक्षक श्रीमान् पण्डित अवधेशप्रसादशर्मा अपने कार्यों से महामण्डलमें सदा चमकते रहते हैं ॥ ६६ ॥

रात्रिन्दिवं भगवतश्चरणारविन्दे तत्तद्विधेयसुविधानपरायणत्वात् ।
आमोदनिर्भरतश बहुशस्त्वयान्तः प्रेम्णा "महन्त" पदवीपरिभूषितोऽभूत् ॥६७॥

हिन्दी—रातदिन आपके चरणों तले बैठकर महामण्डलके अनेक कार्य सम्पन्न करने के कारण आनन्द में मग्न होकर आप अनेक बार 'महन्थ' पदवी से जिनको विभूषित किया करते थे ॥ ६७ ॥

---

* संन्यासिनः कुटीचक-बहूदक-हंस-परमहंसतया चत्वारो भेदाः । तेषु कुटीचकस्यैव दाहो नान्येषाम् । यथोक्तम्—
"कुटीचकं तु प्रदहेत् पूरयेत्तु बहूदकम् । हंसो जले तु निक्षेप्यः परहंसं प्रपूरयेत्" ॥ इति ।
श्रीचरणैर्जीवितावस्थायामेव स्वकीयशवस्य दाहसंस्कारो निर्दिष्ट आसीत् ।

ताभ्यां सुसम्मिलितशुद्धमनोबलाभ्यां शिष्यत्वमन्तिममहो भवतोगताभ्याम् ।
तन्मण्डलस्य महतोमहिमान्वितस्य सर्वोऽपि कार्यनिवहः परिचाल्यतेऽद्य ॥६८॥

हिन्दी—वे ही पण्डित अवधेशप्रसादशर्मा और उपर्युक्त श्रीप्यारेकृष्ण कौल, ये दोनों सज्जन अन्तिम समय तक आपकी आज्ञाकारिता में निरत रहे। इस समय ये दोनों ही मिलकर मनोबल और बुद्धिबलसे महिमान्वित महामण्डलके समस्त कार्योंका संचालन कर रहे हैं॥ ६८॥

ब्रह्माण्डचालनपरा ऋषयश्च देवा रक्षन्त्यनारतमहो पितरश्च नित्याः ।
यं रक्षितुं भुवि मुदाऽवतरत् परात्मा तं हन्तुकाम इह हन्त हतः स्वयं स्यात् ॥६९॥

हिन्दी—ब्रह्माण्ड के संचालक, नित्य ऋषि, देवता और पितर जिसकी रक्षा करते हैं और समय समय पर जिसकी रक्षा के लिये परमपिता परमात्मा इस पृथ्वीपर अवतीर्ण होते हैं, उसको नष्ट करने की इच्छा करनेवाला स्वयं नष्ट हो जाता है॥ ६९॥

विज्ञानसुप्रसृतधीरपि सर्वमान्यः यो राजनीतिनिपुणो भुवनप्रसिद्धः ।
धर्मेश्वरेण विमुखो यदि हन्त सोऽपि साक्षात् पशुः प्रकृतपुच्छविषाणहीनः ॥७०॥

हिन्दी—जो विज्ञान विशारद है, सर्वमान्य है, राजनीतिमें परम निपुण है, और संसार में विख्यात है। किन्तु यदि वह धर्म और ईश्वरसे विमुख है, तो वह निःसन्देह पशु है। केवल उसको पुच्छ एवं विषाण नहीं हैं॥ ७०॥

इत्यादिकं भगवतो वचनामृतं सत् सत्यप्रसक्तहृदयस्थतमोविदारम् ।
त्वत्पादपद्मशुचिरेणुजुषो नरस्य श्रुत्वा न कस्य हृदये समुदेति शान्तिः ॥७१॥

हिन्दी—सत्यके पक्षपाती सज्जनों के हृदय में बैठे हुए अज्ञानको नष्ट करनेवाले आपके इस प्रकार पूर्वोक्त वचन सुनकर किस मनुष्य के हृदय में शान्तिका संचार नहीं होगा। जो आपके चरणकमलकी पवित्र धूलि लेने वाले हैं, उनकी तो बात ही क्या है॥ ७१।

देवर्षि-पितृ-दनुजेन्द्र-नरेन्द्र-यक्ष-गन्धर्व-किन्नर-गणाः खलु मण्डले ये ।
चित्रार्पिताःसततनिश्चलनिर्निमेषास्त्वद्दर्शनार्थमिह नूनमुपाययुस्ते ॥ ७२ ॥

हिन्दी—देवता, ऋषि, पितर, दनुजेन्द्र, मनुजेन्द्र, यक्ष, गन्धर्व, किन्नर, आदि सब ही महामण्डल भवन में चित्रार्पित हैं। ज्ञात होता है, कि वे सब निश्चल और निर्निमेष होकर आपके दर्शनके लिये अपने अपने स्थानों से महामण्डल भवन में आये हैं॥ ७२॥

कल्पद्रुमोभगवतश्चरणारविन्दं सा कामधेनुरमला तव पादसेवा ।
एतद्द्वयीविरहितं यदि किञ्चिदस्ति तत्सर्वमेव कविकल्पनया प्रसूतम् ॥७३॥

हिन्दी—आपके चरणारविन्द ही कल्पद्रुम है और आपके पावन चरणोंकी सेवा ही कामधेनु है। यदि इन दोनों के अतिरिक्त भी कहीं कल्पद्रुम अथवा कामधेनु की चर्चा मिलती है, तो उसे केवल कविकल्पना ही समझनी चाहिये॥ ७३॥

रत्नानि रत्ननिकरस्य महार्णवस्य धामानि धामनिधिदेवविवस्वतश्च ।
तद्वत्प्रभो भगवतःसदनन्तकीर्त्तेः कार्याणि हन्त वचसो मनसः पराणि ॥ ७४ ॥

हिन्दी—जैसे रत्नाकर के रत्नों की गणना नहीं हो सकती और जैसे धामनिधि भगवान् सूर्यदेवकी किरणें गिनी नहीं जा सकतीं उसी प्रकार आपकी अनन्त कीर्तियों और कार्यावलियों की गणना केवल वचन से ही नहीं, मनसे भी परे है ॥ ७४ ॥

हंहो त्वदीयमहिमानमनन्तरूपं शेषोऽप्यशेषमुखतो नहि वक्तुमीशः ।
अस्मादनन्तगुणवर्णनदुष्प्रयासात् श्रान्तिह्यशक्तिमनुभूय विरम्यते हि ॥ ७५ ॥

हिन्दी—आपकी महिमाका वर्णन भगवान् शेष भी अपने अनन्तमुखों से नहीं कर सकते। तो मेरी शक्ति ही क्या है कि मैं आपके अनन्त गुणों का वर्णन कर सकूँ। मैं थक चुका हूँ और मेरी शक्ति काम नहीं दे रही है। इसलिये मैं अब कलम रख रहा हूँ ॥ ७५ ॥

ज्ञानस्य खण्डमिह बोधविवर्धकं स्याद् आनन्दखण्डमपि मानसमोदकं हि
स्मृत्या द्वयस्य विधिना ध्रुवमेव बोधानन्दाप्तिसौख्यमधियात्सुधियां समाजः ॥ ७६ ॥

हिन्दी—ज्ञान-खण्ड ज्ञानवर्धक है और आनन्द-खण्ड मनको आनन्द देनेवाला है। इन दोनों के अध्ययन से सुधीसमाज ज्ञान और आनन्दका अवश्यमेव भागी बने ॥ ७६ ॥

वृत्तं वसन्ततिलकाख्यमतिप्रियं ते हेतोरतोविरचिता स्मृतिरत्र यत्नात्
बाले मयि प्रबलदोषशतेषु विद्धे प्रेम्णा प्रसीदततरां भगवान् पुरेव ॥ ७७ ॥

॥ इति आनन्दखण्डः समाप्तः ॥

हिन्दी—वसन्ततिलक छन्द आपको बड़ाही प्रिय था। इसलिये यत्नपूर्वक मैंने उसी छन्द में आपकी स्मृति अर्थात् 'सद्गुरुस्मृति' की रचना की है। मैं आपका बालक हूँ। मेरे में अनेक दोष सम्भव हैं। आप पहिले की तरह मेरे ऊपर प्रसन्न रहें, यही आपके चरणों में प्रार्थना है ॥ ७७ ॥

॥ इस प्रकार आनन्दखण्ड समाप्त हुआ ॥

## वामाचरणभट्टाचार्यविरचिताः

श्री १००८ परमहंसपरिव्राजकाचार्यभारतधर्ममहामण्डलाधीशस्वामिप्रवरज्ञानानन्दमहोदयानां
महाप्रस्थाने महाक्षेपका दशश्लोकाः ।

क्व गतो वत भारताद्दतो यतिरेकः स्मरणीयगौरवः ।
कृतभारतधर्ममण्डलः, स्थिरधीर्ब्रह्मनिधिः सुधीप्रियः ॥ १ ॥

जनराज्यमसह्यवेदनं, परिहायाशुगते सुशिक्षिते ।
निजगेहमहो त्वया विना, तिमिरैरावृतमेव वीक्ष्यते ॥ २ ॥

उपदेशमशेषमादरात्, भवदीयं सुमतिः शृणोति यः ।
सतु मोहपरायणोजनस्त्वरितं याति पुरा स्वशिष्यताम् ॥ ३ ॥

प्रियशिष्यगणाय दर्शनं क्षणमात्रं भवता न दीयते ।
नवदेवसुधाहृदप्रियप्रियमन्यद्भुवने न विद्यते ॥ ४ ॥

वरराजशिरः सुचुम्बिते, चरणे ते वरणीयतां गते ।
अयि ! हन्त समन्ततस्तव, प्रतिरूपन्त्वधुना विलोक्यते ॥ ५ ॥

तव दीनजनस्य पालनं, व्रतमासीदसताऽपि गीयते ।
परलोकगते भवादृशे, कमिदानीं शरणं प्रपद्यते ॥ ६ ॥

शिवभावमवाप सादरं, जनताकातरतामचिन्तयन् ।
भवतापविलोपकामनः शमनीयातुलयातनाहरः ॥ ७ ॥

चिरमुक्तजने त्वमुक्तता भवति स्वामिवरे न सम्भवेत् ।
प्रतियोगिमतास्वभावतः सहसाऽभाववता न भूयते ॥ ८ ॥

नच कालघनेन संवृता, ददृशे तावककीर्त्तिकौमुदी ।
प्रतिभाति सतीव सम्प्रति, प्रतिमासेव सता प्रपूजिता ॥ ९ ॥

विधिना विधिनेव वेदना, समये शेषदशे निराकृता ।
चिरकालसुखे सुखप्रिये, मरणं नास्ति सतीति मीयते ॥१०॥

---

# पुण्यस्मृतिः ।

( लेखकः—पं० श्रीश्रीजीवदेव शर्म्मा न्यायतीर्थ एम्. ए. )

१

ज्ञानानन्दं यशसि विशदं पूज्यपादारविन्दं ।
ज्ञानस्यन्दं भरतधरणीधर्मकन्दं पुराणम् ।
उच्चैर्वन्द्यं नृपतिनिकरैर्मौलिमालाप्रसूनैः ।
शुद्धस्वान्तं शिवतनुधरं हन्त ! शान्तं नमामि ॥

अहो ज्ञानसिन्धुः शुष्कतां गतः ! विद्यापारावारोऽस्मन्नयनपारमासादितः ! धर्म्मविग्रहः साम्प्रतं तिरोभूतः ! यस्य किल प्रभावः समग्रे भारते नवालोकमुद्दीपयन् जनानां धर्म्मचेतनां जनयामास । स्मरामि हन्त ! भारतधर्ममहामण्डलनभोमण्डलमण्डनायमानानां पूज्यचरणानां ज्ञानानन्दस्वामिनामखण्डप्रतापं धार्किचेतःसु स्निग्धधरातलकल्पेषु । म्लेच्छप्रभावमोहितानामपि देशीयभूपतीनां स्वामिपादस्योपरि कियान् स्थितः श्रद्धातिशयः ? का कथा धर्मरसपिपासूनां नरनाथानाम् ?

काशीस्थलं केन्द्रीकृत्य वङ्गमिथिलाङ्गकोशलदेहलीमयराष्ट्रराजस्थानादिविभिन्नप्रदेशेषु धर्मसङ्घटनमपूर्वं समजनि स्वामिवर्याणां महिम्ना । स्वामिदयानन्दमहोदयः शिष्यरूपेण विशिष्य प्रचारकर्म्म कुर्वन्नपूर्वव्याख्यानभाषणादिना सनातनवर्णाश्रमधर्मस्य मङ्गलमयस्वरूपं प्रकटयन् पर्यटत् प्रदेशात्प्रदेशान्तरम् । कियानुत्साहः कियान् आग्रहः कियदौत्सुक्यं दृष्टे तदानीन्तनजनसमवाये । धर्ममहामण्डलपादपस्य सर्वतो विसारिणी शाखाकाञ्चन धर्मच्छायां रचयन्ती सर्वत्र विललासाप्रतिहता । समग्रमुत्तरभारतं महामण्डलच्छत्रतले मिलितं ललितधर्मसूत्रानुवद्धं जनकुसुममाल्यमयमेकमिव प्रत्यभात् । स्वामिपादानामुपदेशविशेषगर्भाः कियन्तो ग्रन्था मुद्रापिताः धर्मभावप्रसारणाय । तदीयमसाधारणं प्रतिभानं धर्मस्वरूपनिरूपणपरं बहूनामभूदवलम्बनम् ।

अतीतानि पञ्चाशद्वर्षाणि, संसारसारभूता मे जननी यदा गतासुरभूत् तदा पितृपादाः संसारभारमसहमाना विकलहृदया इतस्ततो धावन्ति स्म । षट् शिशुसन्तानान् पितृव्यजायाधीनान् कृत्वा पितृदेवाः स्वामिज्ञानानन्दशरणमाजग्मुः । तदानीं भारतधर्ममहामण्डले नित्यं योगानुष्ठानकुशला कापि गोष्ठी प्रचलतिस्म । तत्र च कियत्कालं स्थित्वा स्वामिपादेभ्यो योगमभ्यस्यन् कथञ्चित् तात्कालिकीं शान्तिमभजत् पितृदेवः । तदा प्रभृति स्वामिपादैः समं घनिष्ठः परिचयः पितृदेवस्य समभूत् ।

राजस्थानस्य बहवो राजानः स्वामिपादान् साक्षान् महादेवविग्रहानिव पूजयन्ति स्म । प्रत्यक्षीकृतमिदं पितृपादैः स्वयमुदयपुरराज्ये । तदानीं महाराणाफतेसिंहमहोदयः सिंहासनारूढः कठोरनियमनिष्ठः कुलोचितगौरवरक्षापरायणः स्वामिपादान् मदीयपितृदेवद्वितीयान् कदाचिदागतान् दृष्ट्वा सम्यग् अभ्यर्थयामास । अमरमङ्गलं नाम नाटकं पितृदेवमुखादाकर्ण्य परमं सन्तोषमभजत् कृतवांश्च सत्कारविशेषम् । महाराणामहोदयो विद्याया विलासं न कल्याणकरं मन्यतेस्म । विद्यासम्पदा भूषिता बहवः शिक्षिताभिमानिनः प्रतारणाकुशला भवन्तीति विद्यादोषमुद्घाटयामास । अमरमङ्गले कविकल्पितमपि चरित्रं सत्यरूपतां दधारेति तदीयसन्तोषकारणं समजनि । परन्तु स्वामिपादानां प्रभाव एव महाराणामहोदयस्य सर्वसन्तोषमूलमिति तत्र नास्ति सन्देहलेशोऽपि । धर्मग्लानिनिरासाय सतामाश्वासनाय च स्वामिवर्य्याः कदाचिदपि नालस्यमभजन् । वर्त्तमानधर्मावसादमाकलय्य दूनोऽहं स्वामिपादेभ्यो नैराश्यसूचकं किञ्चिदवोचम् । तदुत्तरेण तैरुक्तम्—'मा तावदवसादं गमः । धर्मव्यतिक्रमो दृष्टो द्रक्ष्यते च । काले काले धर्माधर्मतरङ्गः समुत्पद्यते विलीयते च । अधर्मः कियत्कालस्य कृते वृद्धिमापद्यते न चिरस्य । पुनरपि धर्मोदयः पुनरपि विशुद्धो भावो भारतभूमिं पवित्रयिष्यति । भगवद्वचनं कदापि न विस्मरे. ।'

अहो महान् विश्वासः स्वामिपादानामन्तिम-दर्शनकाले मया स्वयमनुभूतः । तादृशं महात्मान-मनुस्मृत्य कांश्चन श्लोकान् श्रद्धाञ्जलिविषयभूतान् इदानीं निवेदयामि—

२

काशीवासप्रियमनुपमं प्रेम धर्मे दधानं
कान्त्या गौरं रजतगिरिवद् गौरवं पालयन्तम् ।
सौरं तेजःप्रसरमभितो बिभ्रतं ब्राह्मणार्हं
दिव्याकारं तमिह महिमप्रोज्ज्वलं ह्यास्मरामि ॥

३

ग्रामं ग्रामं बहुजनपदं काममामन्त्र्य लोकान्
धर्मग्लानिप्रशमनकृते मण्डलं निर्मिमीषुः ।
कं वा क्लेशं तनुधनमनोगोचरं सोढवान् नो
सोऽयं देवः सफलकरणो हा ! गतोऽस्तं चिराय ॥

४

एकान्तेन प्रियतममिव श्रद्धया सेवमानो
मान्यो धर्मोज्ज्वलपदवहं मण्डलं भारतं सः ।
नानारूपाभरणसदृशैर्भूरिविद्याविभागैः
सज्जीकृत्य प्रमुदितमनाः ब्रह्मरूपे ममज्ज ॥

५

विष्वग् विश्वं कुमतिकलया ग्रस्तमालोक्य दूनो
लोकान् सर्वान् प्रति हितधियाखण्डभूमण्डलान्तः
चिन्ताधाराविनिमयकृते सङ्घमेकं विधाया-
लङ्घ्यादेशः स्मृतिपथगतोऽप्येष जीयात् स पूज्यः ॥

६

नानाभाषापरमविदुषां ज्ञानतः शुभ्रभासा
माशाचक्रं जगति जयतां भुञ्जतां पूर्णमायुः ।
नित्यं योगप्रवणमनसां सत्यसङ्कल्पभाजां
तेषां हन्त स्मरणमपि नः पुण्यराशिं तनोति ॥

७

काशि ! कासि प्रियतमसुतं गोपयन्ती निजाङ्के
हे विश्वेश ! क्व भवति भवज्ज्ञानमूर्त्तिर्विलीना ?
गङ्गे स्वाङ्के कथमिव लयः क्षेमरूपस्य सोढः
पुण्याधारोऽप्यहह ! सकला किं न शून्यायते भूः ॥

८

नित्यो देवो निखिलजगतां चित्तचारी विराजन्
पूज्यः स्वामी मिलितललितव्याघ्ररूपो विधत्ताम् ।
धर्मप्राणं स्वकृतिनिरतं भारतं मण्डलञ्च
प्रीतिस्निग्धं जनगणमपि श्रीसनाथं पवित्रम् ॥

---

# " भारतधर्ममार्तण्डा हा ! अस्तमितः !!! "

'निबन्धा—श्रीदीनानाथशर्म्मा शास्त्री सारस्वतः । —विद्यावागीशः, विद्यानिधिः, विद्याभूषणः—'
( प्रिन्सिपल सं० हिं० महाविद्यालयः रामदल, दरीबा, देहली ) ।

'भारतधर्ममहामण्डलं' प्रतिष्ठाप्य यो भारते तन्नाम विश्रावयिता, तद्गौरवापादकश्च समभूत्; कश्मीरादिदेशानां महनीयमहाराजा यच्चरणसरोरुह-भृङ्गायिता यदीयस्थानस्य सोपानानामनावृतभूमिं सप्रह्वभावमधितिष्ठन्तिस्म; यो विलुप्तस्य कर्म्ममीमांसा-दर्शनस्य दत्तात्रेयस्मृतिप्रभृतिप्राच्यग्रन्थानां च समुद्धर्ता, भारतप्रसिद्धस्वामिदयानन्दमहोदयप्रभृतीनां गुरुस्थानीयः, महोर्जस्वलप्रतापतप्तमस्तकावनमित-प्रत्यर्थिसार्थः, भगवच्छङ्कराचार्याणां विलुप्तस्य ज्योति-ष्पीठस्य समुद्धर्ता, धर्मकल्पद्रुम-धर्मविज्ञानादिमहोत्त-मपुस्तकानि यः स्वामिदयानन्दमहोदयद्वारा विरचय्य सनातनधर्म्मस्य महोपकारमचीकरत्; स एव संस्कृत-विद्वद्रत्नं; स एव मनस्वी, धीरगभीरः, सर्व्वद्वन्द्व-सहिष्णुः, स्वस्थानस्थ एव सर्व्वेषां राजमहाराजा-दीनामादेष्टा, संस्कृताङ्गलहिन्दीभाषिकपत्त्रपुस्तकैः सनातनधर्मस्य सत्यः प्रचारकः, सनातनधर्म्मिणा-मुत्साहनाय तत्कृत्यानुरूपमुचितपदवीप्रदापयिता, भारतधर्म्ममार्तण्डः, पूजनीयचरणः सनातनधर्म्मि-भीष्मपितामहः स्वामिश्रीज्ञानानन्दमहाभागः पूर्णायुः प्रपद्य अस्मान् विरहय्य बृहस्पतिं जेतुमिव देवभूयं गतः इति तद्विरहेण नितान्ततान्तस्वान्ता वयं महाखेद-मनुभवामः ।

केचिद् अद्यतना मनुतनुजनुषोऽल्पमपि कृत्यं कृत्वा स्वनामधेयं विख्यापयितुं विविधोपायाँस्तन्वते; परमयं तपस्विशिखामणिर्महानुभावः सनातनधर्मस्य वास्तविकीं परिचर्य्यां विधायापि स्वनामधेयं सदा सुगुप्तमेव व्यधात्। अतएव भूयांसः पुमांसः खलु महाभागममुं विदन्त्यपि नहि; परं 'नहि कस्तूरिकामोदः शपथेन निवार्यते' इति न्यायेन अभिज्ञा जनास्तत्कार्य्य-संस्तुता एव ।

भारतधर्म्ममहामण्डलस्य यादृशी विशालसम्पत्ति-र्दृश्यते; सा अस्यैव महात्मनः परिश्रमं सद्भावं च स्मारयति। भारतधर्मसिण्डिकेट, अखिलभारतवर्षीया-ध्यात्मिकविश्वविद्यालयः, आर्यमहिलामहाविद्यालय-प्रभृतयो विभागा अदसीययैव अकम्पया अनुकम्पया प्रचलन्ति । अस्यैव छत्रच्छायायां प्रतिष्ठापितेन 'सूर्योदयेन' संस्कृतसंसारस्य सनातनधर्म्मिजगतश्च बहूपकृतम् ।

प्रत्यर्थिभिर्महामण्डलं बहुकृत्व ❀ आक्रान्तम्; कतिविधा दोषास्तस्मिन् आसञ्जिताः; अदसीया अधिकारिणः क्रूरमपोदिताः ×; परममुष्यैव महानु-भावस्य अदम्यप्रतापेन सर्व्वे एव पराजिग्यिरे ।

अमुष्यैव महाभागस्य कैवल्येन विरहं निशम्य, विषण्णोऽहं करुणावरुणालयं भगवन्तं प्रणतिप्रवणः प्रार्थये—दीनबन्धो ! करुणासिन्धो ! पूज्यचरणार-विन्द आनन्दकन्दः श्रीस्वामिज्ञानानन्दोमहा-भागस्त्वदभिन्नतामेतदर्थमुपाढौकिष्ट, यत् त्वयि भारतधर्ममहामण्डलस्य परिबृंहकं बलं प्रादुःष्याद्; ‡ येन तत् ( भारतधर्ममहामण्डलं ) प्राग्वदेव स्थेमानं प्रपन्नं सद् भारतधर्म्मस्य-सनातनधर्म्मस्य उन्नमनाय प्रभूयात् प्रभूयात् ।

"मूर्तं ज्ञानं गभीरोऽमृदुतपसि रतः शीलवान्, सुप्रभावः सद्धर्मं भारतीयं सततमृषिरिव त्रातुमत्रावतीर्णः । स्वामी श्रीशङ्करार्योऽपर इह सुगतद्रावकोऽस्मान् विहाय ज्ञानानन्दो गतः स्वर्विरहितसुधवेवाऽप्रकाशास्ति काशी"॥

---

❀ अपोदिताः । अपोपसृष्टाद् वदतेर्निष्ठायाम् ।

× बहुकृत्वः—कृत्वसुच् प्रत्ययः ।

‡ स्थेमानं-स्थिरताम् ।

# श्रद्धाञ्जलयः समर्प्यन्ते ।

योगीन्द्रवर्ये दर्शनसार्वभौमे धर्मस्य तत्त्वार्थविदां वरिष्ठे
ब्रह्मीभूते सर्वतन्त्रस्वतन्त्रे ज्ञानानन्दे सद्गुरूणां वरण्ये
श्रद्धाभक्तिदिव्यपुष्पैः समेता उल्लसन्तु श्रद्धाञ्जलयो मदीयाः ।

गौतमकणादपतञ्जलिव्यासप्रभृति-दार्शनिकचक्रवर्त्तिमहर्षिवर्यजन्मभूमौ श्रीशंकराचार्यादिसर्वोत्तमज्ञानशाल्याचार्यश्रीविभूषिते कुमारिल-मण्डनोदयनाचार्य प्रमुख पण्डितप्रकाण्डसर्वविधज्ञानप्रसवे सर्वविधविज्ञानप्रभवे पवित्रे भारते व्यतीतपञ्चसहस्राधिकवत्सरे कलियुगे नाद्यावधि सर्वदर्शनसत्समन्वयविधायक दार्शनिक नव्यभव्यभावाविष्कारक हिन्दुजातिरेकमात्रप्रतिनिधिविराट् संस्था श्रीभारतधर्म-महामण्डल-संस्थापक ज्ञाननिधिधर्ममर्मज्ञब्रह्मीभूत श्रीगुरुदेव स्वनामधन्य श्रीज्ञानानन्दसदृशो महनीयमहिमा महापुरुषः कश्चिदजनि ।

हतभाग्यभारतस्य दौर्भाग्यमेतद् यादृश्यां विकटपरिस्थितौ धर्मराजनीत्योः सामञ्जस्यकारकः पूर्वीयपश्चिमीयज्ञानविज्ञानतत्त्वाभिज्ञानरत्नाकरः श्रीगुरुदेवपूज्यपाद श्रीज्ञानानन्दसंनिभः महनीय महात्मा ब्रह्मत्वमाप्नोत् । अहो ! सहसा अनभ्रे वज्रपातः । हा विधे ! तव चेतसि करुणाया लेशोऽपि नास्ते ! वयमनाथाः किंकर्त्तव्यविमूढाश्च जाताः । साम्प्रतंतु परमाराध्यश्रीचरणेषु श्रद्धाञ्जलिं समर्प्य सन्तोषमावहामो वयं श्रीचरणचिरसेवकाः । श्रीचरणचिर रक्षितेन तत्सेवकेन स्नेहभाजनेन तदीयदुःसहवियोग—विह्वलेन—

गङ्गाविष्णु शास्त्रिणा ।

# सूर्य्योदय।

[ श्रीचरणस्मरणाङ्क—हिन्दी विभाग ]

२६वें वर्ष, की ३,४,५,६ संख्या ] मीनमेषवृषमिथुनसंक्रान्ति, २००८ वै०, [ मार्च से जून तक सन् १९५१ ई०

## सनातन ब्रह्म

[ कवि—गोविन्द शास्त्री दुगवेकर ]

कौन जानता, कौन रूपमें, कब, किस विधि तुम आते हो।
लीला-विग्रह धारण कर, लीलाएँ विविध दिखाते हो॥
आनेका आभास तुम्हारे, हमको तब कुछ मिलता है।
मुरझा जाता शुद्ध सत्वगुण, घोर तमोगुण खिलता है॥
हो जाते सद्ग्रन्थ नष्ट सब, सदाचार मिट जाता है।
वसुधामें अधर्म बढ़ जाता, धर्मवृक्ष कट जाता है॥
साधु-सन्त दुख पाते, कटती गायें, बढ़ता है अज्ञान।
गिर जाता है देश, नहीं रह जाता वर्णाश्रमका भान॥
ऐसे ही दुर्दिनमें तुमने प्रकटायी थी अपनी जोत।
जोति जगाकर दिव्य ज्ञानका, बहा दिया था निर्मल स्रोत॥
पहचानो भी नहीं किसीने, सुना नहीं हितकर उपदेश।
जाना नहीं, रहा आया है, अहो! साधुओंका यह देश॥
जिला लिया फिर आर्य्यजातिको, वेद शास्त्रका कर उद्धार।
पतिव्रत्य वर्ण-आश्रमकी बाँध शृंखला किया प्रचार॥
निज-जनपर तुम स्नेह अहेतुक मंगलके हित करते थे।
पाठ पढ़ाते त्याग-तपस्याका विषयोंसे डरते थे॥
मृत्युञ्जय! तुम ब्रह्म सनातन हुए ब्रह्ममें ही फिर लीन।
ज्ञानानन्द दत्तगुरु स्वामी रहें प्रसन्न हृदय-आसीन॥
बोधामृत जो पिला दिया है, मगन उसीमें रहता हूँ।
गुरु-चरणोंका ध्यान निरन्तर करता, मस्त विचरता हूँ॥

---

# श्रीचरणोंका पुण्य स्मरण।

[ ले०—सम्पादकाचार्य पं० गोविन्द शास्त्री दुगवेकर ]

यह जानकर सनातनधर्मावलम्बीमात्रके हृदयपर भयानक वज्राघात हुए बिना न रहेगा कि, विश्वव्यापी सनातनधर्मके उद्धारक, सत् शास्त्रोंके अन्वेषक और प्रवर्तक, सनातनधर्मियोंके एकमात्र आधार श्रीभारतधर्ममहामण्डलके संस्थापक और सञ्चालक परम पूज्यपाद भाष्यकार महर्षि परमहंस परिव्राजकाचार्य श्रीस्वामी ज्ञानानन्दजी महाराज १०५ वर्षकी अवस्थामें ता० २८ जनवरी १९५१ को उषःकालमें समाधिस्थ होकर परब्रह्ममें विलीन हो गये, जिससे सनातनधर्मी संसार अनाथ हो गया है और इस तेजोमय दिनमणिके अस्तसे सनातनधर्मी जगत्में अन्धकार छा गया है।

श्रीजी महाराज केवल साधु, संन्यासी, योगी, सिद्ध पुरुष और महात्मा ही नहीं थे, किन्तु उनमें कर्मयोग, भक्तियोग और ज्ञानयोगकी एकाधारमें पूर्णता होनेसे वे योगिराज थे और सच्चे महात्मा थे। शास्त्रोंमें महात्मा किसे कहना चाहिये? इस प्रश्नका इस प्रकार समाधान किया गया है:—"जिस महान् व्यक्तिमें कर्मयोग, भक्तियोग और ज्ञानयोगके विशेष लक्षण स्वभावतः प्रकाशित हुए हों, वही महापुरुष 'महात्मा' कहा जा सकता है। कर्मयोगके लक्षणोंमें परोपकारकी स्वाभाविक प्रवृत्ति, परमोपकार अर्थात् मनुष्यकी आध्यात्मिक उन्नति करनेकी स्वाभाविक प्रवृत्ति और अहंकार तथा स्वार्थ छोड़कर जगतको श्रीभगवानका स्वरूप मानकर सेवाबुद्धिसे निष्काम कर्म करनेकी स्वाभाविक प्रवृत्तिके लक्षण जिस महापुरुषमें स्वतः प्रकाशित हों, वह कर्मयोगी महापुरुष जानना चाहिये। श्रीभगवानके चरणोंमें जिसकी एकान्तिकी भक्ति हो, जो श्रीभगवान ही सब कुछ हैं, ऐसा समझता हो और नवविधा भक्तिके रसका आस्वादन करता हुआ श्रीभगवानके गुण गाने तथा उनके चरणोंमें आत्मसमर्पण करनेकी दृढ़ निष्ठा रखता हो, वह भक्तियोगका अधिकारी होता है। इसीतरह जिस महापुरुषमें तत्वज्ञानका उदय होकर श्रीमद्भगवद्गीतोक्त निम्नलिखित ज्ञानीके लक्षण स्वभावसे प्रकाशित हुए हों, वही ज्ञानयोगी कहा जा सकता है। वे लक्षण इस प्रकार हैं:—

"अमानित्व अर्थात् अपनेको श्लाघनीय न समझना, दम्भहीनता अर्थात् धार्मिक होनेका ढोंग न रचना, अहिंसा अर्थात् किसी जीवकी हत्या न करना और न किसीको दुःख देना या उद्विग्न करना, क्षमावान् होना आर्जव (सरलता) अर्थात् बाहर और भीतरसे एकरूप होना, आचार्योपासना अर्थात् श्रीगुरुदेवकी सेवा, शौच अर्थात् अन्तर्बाह्य पवित्रता, स्थैर्य अर्थात् शारीरिक चाञ्चल्यका त्याग, आत्मविनिग्रह अर्थात् मनका संयम, इन्द्रियोंके विषयोंसे स्वाभाविक वैराग्य, अहंकारका न होना, जन्म-मृत्यु-जरा-व्याधि आदिमें आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक इन त्रिविध दुःखोंका अखण्ड अनुभव करना, स्त्री-पुत्र-गृह-ऐश्वर्य आदि विषयोंमें आसक्ति न होना, इष्ट और अनिष्टमें चित्तका समभाव होना, श्रीभगवानमें अटल भक्ति होना, एकान्तसेवी होना, जनसमूहमें सम्मिलित होनेसे स्वाभाविक अरुचि होना, आत्मज्ञानमें स्थिर निष्ठा रखना और आत्मज्ञानकी आलोचनामें निरत रहना, ये सब ज्ञानीके लक्षण हैं। जिस महापुरुषमें ज्ञानकी पूर्णता होगी, उसीमें ये लक्षण स्वाभाविक रूपसे प्रकाशित होंगे। इस प्रकार जिस भगवत्कृपाप्राप्त महापुरुषमें पूर्वोक्त कर्मयोग, भक्तियोग और ज्ञानयोगके लक्षण स्वभावतः प्रकाशित हुए हों, वही सच्चा महात्मा कहा जा कता है।"

श्रीजीमें तीनों योगोंके सम्पूर्ण लक्षण स्वाभाविक रूपसे प्रकाशित हुए थे। जैसे वे कर्मनिष्ठ थे, वैसे ही

श्रीजगदम्बाके अनन्य भक्त थे और जीवन्मुक्त ज्ञानयोगी तो थे ही। एकाधारमें इस प्रकार तीनों योगोंकी शक्तियोंका विकास अन्यत्र नहीं पाया जाता। श्रीजीके जीवनमें यह विकास स्पष्टरूपसे देख पड़ता था। इसके सैकड़ों प्रमाण दिये जा सकते हैं, जो इस संक्षिप्त स्मरणमें विस्तारभयसे समाविष्ट नहीं किये जा सकते। विस्तृत चरितमें उनमेंसे कुछ दिये जायँगे।

श्रीजी केवल अवतारी पुरुष ही नहीं थे, किन्तु पूर्णावतारके लक्षण उनमें पूर्णरूपसे प्रकाशित हुए थे, इसके अनेक प्रत्यक्ष प्रमाण पाये जाते हैं। सर्वव्यापक निराकार, मायाविनिर्मुक्त परमात्मा मायामय स्थूलशरीर धारण करके जगत्कल्याणकी बुद्धिसे अधार्मिक दुष्टोंका दमन कर साधु-सज्जनोंकी रक्षा किया करते हैं, यह तो शास्त्रसिद्ध ही है। श्रीभगवानने स्वयं श्रीमुखसे कहा है कि "यद्यपि मेरा जन्म नहीं होता, मैं बनता-बिगड़ता भी नहीं और सबका ईश्वर भी हूँ, तथापि अपनी प्रकृति (माया) का आश्रय कर अपनी मायासे ही अवतार धारण करता हूँ।" श्रीभगवान् कब अवतार धारण करते हैं? इस विषयमें कहते हैं—"जब जब संसारमें धर्मकी ग्लानि होकर अधर्मकी वृद्धि हो जाती है, तब तब मैं अवतार धारण करता हूँ।" श्रीभगवान किस लिये प्रकट होते हैं? इस प्रश्नका उत्तर देते हैं,—"साधु-सज्जनोंकी रक्षा और दुराचारियोंका नाश करने तथा धर्मकी पुनः स्थापना करनेके लिये मैं युग-युगमें अवतार धारण करता हूँ।" अवतारकी पहचान क्या है? इस विषयमें कहा है,—"संसारमें जो जो ऐश्वर्ययुक्त, श्रीयुक्त और शक्तियुक्त चैतन्य देख पड़े, वह मेरे ही तेज (शक्ति) के अंशसे उत्पन्न हुआ है, ऐसा जानो"। श्रीभगवानके अवतारोंका कारण जैसा श्रीभगवानने गीतामें बताया है, वैसा ही सप्तशतीमें श्रीजगदम्बाने भी बताया है।

वेद (प्रश्नोपनिषद, छान्दोग्योपनिषद और तैत्तिरीय ब्राह्मण) में कहा है कि, सर्वदर्शी, सर्वशक्तिमान्, सर्वमय श्रीपरमात्मा षोडश कलात्मक शक्तिसे परिपूर्ण होकर शोभायमान हो रहे हैं। जब परमात्मा सर्वव्यापक हैं, तब उनका अवतार होना (उतरना), कहीं से कहीं आना जाना कैसे सम्भव है? इस आशङ्काका समाधान शास्त्रकार इस प्रकार करते हैं कि, वास्तवमें परमात्मा न कहीं से कहीं आते जाते हैं और न कहीं से कहीं उतरते चढ़ते ही हैं; किन्तु किसी उपयुक्त केन्द्रमें उनकी शक्ति प्रकट हो जाती है और जिस केन्द्रमें वह शक्ति प्रकट होती है, उसीको अवतार कहते हैं। जिस प्रकार परमात्मा सर्वव्यापक हैं, उसी प्रकार उनकी शक्ति भी सर्वव्यापिनी है। जड़-चेतनात्मक दृश्य संसारके द्वारा उनकी वह शक्ति विकाशको प्राप्त होती है। जब कि, सब शक्तियोंकी आधारभूता महाशक्ति श्रीजगदम्बा उनकी शक्तिस्वरूपिणी हैं, तब संसारमें विकाशशील समस्त शक्तियाँ उन्हींकी होनेमें संदेह ही क्या रह जाता है?

विविध केन्द्रोंमें श्रीभगवानकी शक्तिकी कलाओंके विकासमें भी तारतम्य होता है। इसका विचार इस प्रकार किया गया है:—"उद्भिदादि चतुर्विध भूतसंघोंमें क्रमशः भगवच्छक्तिकी एकसे चार तक कलाएँ प्रकट होती हैं। मनुष्यमें पाँचसे आठ तक कलाओंका विकास होता है। ये कलाएँ विभूतियुक्त मनुष्यतक लौकिकरूपसे विकसित होती हैं। नौ से सोलह कलाओंतकका विकास जिन केन्द्रोंमें होता है, वे अलौकिक कोटिके होनेके कारण अवतार कहाते हैं। चाहे वे किसी प्रकारके कलेवरमें देख पड़ें, भगवानके कला-विकासके असाधारण केन्द्र माने गये हैं। एकसे लेकर पन्द्रह कलाओंतकका जिन केन्द्रोंमें विकास होता है, वे अंशावतार कहाते हैं और जो केन्द्र सोलह कलाओंसे पूर्ण हो, उसे पूर्णावतार माना है। श्रीकृष्ण भगवान् पूर्णावतार थे और वैसे ही लक्षण श्रीस्वामीजी महाराजके जीवनमें देख पड़ते थे। दोनोंके चरित्रोंमें बहुत कुछ साम्य भी है।

श्रीभगवान्की शक्तिकी आठ कलाओंतकका जिन महापुरुषोंमें विकाश होता है, वे विभूतियाँ कहलाती हैं। समय समय पर इन्हींके द्वारा सामयिक रूपसे

धर्मरक्षाका कार्य हो जाया करता है। सभी सम्प्रदाय-प्रवर्तक महात्मा ईसा, महम्मद, रामानुज, वल्लभ, निंबार्क, माध्व, नानक, रामदास, रामकृष्ण आदि इसी श्रेणीमें थे। जब प्रकृतिराज्यमें अवतारके आनेकी आवश्यकता होती है, तभी अवतार होता है और पूर्णावतार तो तभी होता है, जब धर्म बहुत ही अरक्षित होकर मनुष्यजाति आत्मविचारको भुला देती है और कर्त्तव्यभ्रष्ट हो जाती है। पूर्णावतारी पुरुष जगत्में धर्माधर्मका सामञ्जस्य स्थापन करते हैं, जिसका प्रभाव चिरकालतक बना रहता है और मनुष्यजातिको आत्माभिमुख होनेका सुभीता हो जाता है। श्रीभगवान्‌की नौ शक्तिकलाओंसे पन्द्रह कलाओं तकका जिनमें विकास होता है, वे अंशावतार कहाते हैं और उनके द्वारा उस समयके अनुकूल जीवोंके कल्याणका कार्य आंशिक रूपसे हुआ करता है। ऐसे चौबीस अवतार होनेका शास्त्रोंमें प्रमाण पाया जाता है; परन्तु पूर्णावतार एकमात्र श्रीकृष्ण ही थे।

श्रीभगवान् सच्चिदानन्दमय हैं। पूर्णावतारमें इन तीनों सत्ताओंका पूर्ण विकास होनेसे उनके जीवनमें कर्म, उपासना और ज्ञान तीनोंका पूर्णता देख पड़ती है। अंशावतारमें तीनोंमेंसे किसी एकका प्राधान्य रहता है। पूर्णावतारमें सत्त्व, रज, तम इन तीनों गुणोंका विलक्षण सामञ्जस्य तो होता ही है; किन्तु आधिदैविक, आधिभौतिक और आध्यात्मिक तीनों भावोंकी भी पूर्णता होती है। उनके स्थूल शरीरके अंग-प्रत्यंगोंकी समता (Symmetry) मानसिक वृत्तियोंकी समता और आत्मासम्बन्धीय भावोंकी समता अपूर्व देख पड़ती है। उनमें आधिभौतिक पूर्णता होनेसे शारीरिक सौन्दर्य और ब्रह्मचर्यकी पूर्णता, आधिदैविक पूर्णता होनेसे शक्ति और ऐश्वर्यकी पूर्णता और आध्यात्मिक पूर्णता होनेसे ज्ञानकी पूर्णता पूर्णतया दृग्गोचर होती है। मानसिक विरुद्ध वृत्तियोंकी समता द्वारा उनके मनकी सुन्दरता और आत्माके विविध भावोंकी समता द्वारा उनके आत्माकी सुन्दरता निखर पड़ती है। पूर्णावतारमें ईश्वरकी सौन्दर्य, माधुर्य और ऐश्वर्य इन तीनों शक्तियोंका संयोग हो जाता है। ये सब बातें श्रीजीमें स्पष्टतया देख पड़ती थीं।

श्रीभगवानके पूर्णावतार, अंशावतार, विशेषावतार, अविशेषावतार और नित्यावतार इस प्रकार जैसे पाँच श्रेणीके अवतार होते हैं, वैसे नित्य ऋषियों और नित्य देवताओंके भी हुआ करते हैं। अंशावतार, कलावतार और आवेशावतार रूपसे ही वे प्रकट होते हैं। पितरोंके अवतार नहीं होते, क्योंकि संसारमें पिता ही नित्यपितरोंके अवताररूप होते हैं। उन्हींमें स्वास्थ्य और वीर्यशाली सन्तति उत्पादनके लिये पितरोंकी शक्ति विद्यमान रहती है, जिससे पृथ्वीमाता सुपुत्रोंको प्राप्त कर प्रसन्नताका अनुभव करती है। ब्रह्माण्ड-प्रकृतिमें वैदिक तथा वेदानुकूल ज्ञानका विस्तार करना ऋषियोंका कार्य है। जब आसुरी शक्तिके प्रभावसे आवश्यकीय ज्ञान आवृत हो जाता है, तब उस आवरणको हटाकर यथार्थ ज्ञानज्योतिको पुनः प्रकाशित करनेके लिये नित्य ऋषियोंके अवतार होते हैं। ब्रह्माण्डप्रकृतिमें दैवी सम्पत्तिकी सुरक्षा और दैवजगत्‌के परिचालनका भार देवताओंपर है। आसुरी शक्तिके अत्याचारसे जब दैवी सम्पत्तिका-ह्रास हो जाता है और दैवी क्रियाके परिचालनमें बाधा उत्पन्न होती है, तब आसुरी शक्तियोंको दबाकर दैवी क्रियाओंको पुनः श्रृंखलाबद्ध करनेके लिये नित्य देवताओंको अवतार धारण करने पड़ते हैं।

प्रत्येक ब्रह्माण्डके ब्रह्मा, विष्णु और शिव प्रकारान्तरसे सगुण ब्रह्म होते हैं। जहाँ सृष्टि है, वहीं सगुण ब्रह्मका सम्बन्ध है। वे ही गुणत्रयविभागके अनुसार ब्रह्माण्डके सत्त्व, रज और तम रूप गुणत्रयके कार्य किया करते हैं। जगदीश्वर सगुण ब्रह्म सृष्टिके कारण-स्वरूप हैं; परन्तु कार्य त्रिमूर्ति ही करते हैं। वे ही सगुण ब्रह्म अध्यात्म, अधिभूत और अधिदैव भावत्रयके अनुसार ऋषि, देवता और पितरोंके रूपमें कार्य किया करते हैं। प्रत्येक ब्रह्माण्डमें त्रिदेव और

ऋषि, देवता तथा पितृगण मिलकर प्रकट होते हैं। उनका परस्पर सम्बन्ध रहता है। पूर्णावतारमें ये छहों शक्तियाँ पूर्णरूपसे विद्यमान रहती हैं। अंशावतारोंमें इनमेंसे कोई कोई शक्ति प्रकाशित होती है। ऐसे अवतार उसी देशमें होते हैं, जहाँकी प्रकृति पूर्ण हो। ऐसा देश एकमात्र भारतखण्ड होने से यहीं देवताओं और ऋषियोंके अवतार होते आये हैं।

जिनमें अलौकिक अधिदैव शक्तिका विकाश होता है, वे देवताओंके अवतार समझने चाहिये। ऐसे भी अवतार होते हैं, जिनमें कई देवताओंकी शक्तियाँ विद्यमान रहती हैं। इसी तरह कई नित्य ऋषियोंकी शक्तियाँ मिलकर किसी केन्द्रमें प्रकट हो जाती हैं। किसी महापुरुषमें नित्य देवताओंकी और नित्य ऋषियोंकी शक्तियोंका एकसाथ ही आविर्भाव हो जाता है। ऐसे महापुरुषोंमें असाधारण ज्ञानशक्ति और लोकोत्तर क्रियाशक्तिका एकसाथ ही विकाश देख पड़ता है। क्योंकि उनमें त्रिभावों, त्रितत्वों और त्रिगुणोंका एक साथ ही उदय होता है। ऐसे अवतार दत्तात्रेय थे। श्रीजीके जीवनकी घटनाओंको देखते हुए यही विश्वास होता है कि, वे दत्तात्रेयके ही अवतार थे और एक उनके अनन्य भक्तके हठ करनेपर उन्हें इस गूढ़ रहस्यको स्वीकार भी करना पड़ा था। अब यह देखना चाहिए कि, ऐसे अवतारकी वर्तमान देश-कालमें क्यों आवश्यकता हुई? बिना विशेष प्रयोजनके ऐसे अवतारोंका आविर्भाव होना सम्भव नहीं है।

ईसाकी उन्नीसवीं शताब्दीमें इस देशमें धार्मिक, सामाजिक, राजनीतिक आदि सभी क्षेत्रोंमें बड़ी उथल-पुथल हो गयी थी। हिन्दू साम्राज्यको लुप्त कर यहाँ मुसलमानोंका साम्राज्य सात सौ वर्षोंतक बना रहा। समय आजानेपर विदेशियोंका पौरा यहाँ आया और उसने हिन्दु-मुसलमान दोनोंपर अपना प्रभाव जमा लिया। यह जाति (ब्रिटिश जाति) बड़ी बुद्धिमती और शासनकार्यमें निपुण होनेके कारण उसने तलवारकी अपेक्षा बुद्धिसे अधिक काम लिया। मुसलमानोंके समयमें हिन्दुओंकी धार्मिक भावनाएँ नहीं बदली थीं, उलटे मुसलमानोंकी धर्मान्धता और तुलसीदास, रामदास, चैतन्यदेव आदि महात्माओंके उपदेशोंसे हिन्दुओंकी धर्मश्रद्धा अधिक बढ़ गयी थी। परन्तु ब्रिटिश लोगोंने शिक्षा और चिकित्साके सूत्र अपने हाथमें ले लिये, जिससे हिन्दुओंको मनोभूमि ही बदल गयी। उनकी धर्ममें श्रद्धा नहीं रही, उनकी सामाजिक शृंखला उध्वस्त हो गयी और सर्वत्र निरंकुशता देख पड़ने लगी। चारों ओर विदेशियोंका अनुकरण होने लगा, लोग अपने आपको भूल गये और नयी चमकमें उन्हें अपनी सब बातें हीन जँचने लगीं। यह परिस्थिति असहनीय थी। यदि यही परिस्थिति और कुछ दिन बनी रहती, तो हिन्दु संस्कृति, हिन्दुधर्म और हिन्दुजाति नष्ट भ्रष्ट हो जाती। इसी अव्यवस्थाको दूर कर सुव्यवस्था स्थापन करनेके लिये करुणावरुणालय श्रीभगवान्को देवताओं और महर्षियोंकी कलाओंसे संयुक्त अवतार धारण करना पड़ा।

यह पहले कहा जा चुका है कि, ऐसे अवतार भारतखण्डमें ही होते हैं; क्योंकि यहाँकी प्रकृति पूर्ण है। भारतखण्डमें भी विन्ध्य और हिमालयके बीचकी भूमि, जिसे आर्यावर्त कहते हैं,—पुण्यभूमि मानी गयी है और राम, कृष्ण, बुद्ध आदिके यहीं अवतार हुए थे। आर्यावर्तमें भी गङ्गा-यमुनाके बीचकी अन्तर्वेदको भूमि विशेष पवित्र है। इसीसे श्रीजीका लीलाशरीर वहीं मेरठ नगरमें आविर्भूत हुआ था। भगवान् श्रीकृष्णको तरह पुण्यमयी मातृदेवीका यह अष्टम गर्भ था। यह प्राकट्य सम्भवतः सन् १८४५-४६ में हुआ था। जन्मके तिथि, वार आदि श्रीकृष्णसे मिलते जुलते हैं और अधिकांश ग्रह तुङ्गी थे, जिनका प्रभाव श्रीजीके बाल्यकालसे ही देख पड़ता था। उनका अलौकिक रूप, असाधारण प्रतिभा और अप्रतिम तेजस्विताको देखकर बड़े-बड़े लोगोंको चकित हो जाना पड़ता था। श्रीजी अनन्य मातृभक्त

और माताके प्रियपात्र थे। यहाँ तक कि, १०-१२ वर्ष की अवस्थातक माताके पास ही सोते और एक घड़ी भर भी नहीं बिछुड़ते थे। आपके पितृदेव पुण्यवान् श्रीमधुसूदन मुखरजी बड़े बुद्धिमान और जंगी व्यवसायी थे। कलकत्तेसे दिल्लीतक उनकी कोठियाँ चलती थीं और ईस्ट इण्डिया कम्पनीपर उनकी अच्छी धाक थी। वङ्गीय भरद्वाजगोत्री कुलीन कान्यकुब्ज ब्राह्मण थे और पति-पत्नी दोनों श्रीजगदम्बाके परम उपासक थे। उन्हींकी कृपासे उन्हें पुत्ररूपमें परमात्माका लाभ हुआ था।

यद्यपि श्रीजीकी व्यावहारिक शिक्षाका यथोचित प्रबन्ध किया गया था और वे उसमें निपुण भी हो गये थे; तथापि उनकी स्वाभाविक प्रवृत्ति अध्यात्मकी ओर थी और वे सदा अध्यात्मचिन्तनमें ही रमे रहते थे। विद्यासम्बन्धी जो ग्रन्थ उठाते, एक बार पढ़कर या सुनकर ही उसको पचा डालते थे। विद्वानों और साधु-सन्तोंसे सत्सङ्ग करनेमें उन्हें बड़ा आनन्द आता था। इसीलिये उन्होंने अपने उद्यानमें एक लता-कुञ्जमें एक आश्रम बनाया था, जहां विद्वान् और महात्मा लोग एकत्र होकर शास्त्रचिन्ता किया करते थे। श्रीजीकी ओरसे उनका अच्छा सत्कार भी होता था। संयोगवश थोड़े ही दिनोंमें उनके पितृदेवका स्वर्गवास हो गया और अन्य भ्राताओंके होते हुए भी कर्मशक्तिकी प्रबलता होनेसे इतने बड़े व्यवसायके सम्हालनेका भार आपपर आ पड़ा तथा इच्छा न होते हुए भी मातृदेवीके आग्रहसे विवाह-बन्धनमें आबद्ध होना पड़ा। परन्तु इसमें उनका जी नहीं लगता था और दिन रात देशदशाको सुधारनेका उपाय सोचा करते थे। अन्तमें उन्होंने दृढ़ निश्चय कर लिया कि, जबतक शरीर, मन और प्राण सम्पूर्णरूपसे देश, धर्म और जातिकी सेवामें अर्पण नहीं किये जायँगे, तबतक इस देशका न उद्धार होगा और न इसका पतन ही रुकेगा।

यदि जगत्कल्याणमें ही देहको लगा देना है, तो दारेषणा, वित्तेषणा, पुत्रेषणा, लोकेषणा आदि संकुचित भावनाओंपर तिलांजलि देकर संन्यास ग्रहण करना ही होगा। जब कोई कार्य होना होता है, तो उसके लिये कारणस्वरूप निमित्त भी उपस्थित हो जाते हैं। इसी तरहके पारिवारिक निमित्त श्रीजीको भी मिल गये और आदि श्री शङ्कराचार्यकी तरह उन्होंने भी इस प्रतिज्ञापर मातृदेवीकी संन्यासके लिये युक्तिसे अनुमति प्राप्त कर ली कि, उनके अन्तिम समयमें श्रीजी उनके निकट उपस्थित रहेंगे। अन्तःकरणमें पूर्ण वैराग्य उदित हो चुका था। गृहस्थीमें पुत्र-कन्याएँ भी उत्पन्न हो चुकी थीं। यों मोह त्यागकर पितृऋणसे उऋण होकर और गौतम बुद्धकी तरह युवावस्थामें ही लक्ष्मी जैसी प्रेममयी पत्नी तथा सुकुमार कुमारोंका मोह त्यागकर उन्होंने देवताओं और ऋषियोंके कार्यमें संलग्न होनेका संकल्प कर संन्यास ले लिया। जो 'गुरूणां गुरुः' है, उसका गुरु कौन हो सकता है? परन्तु जिस वर्णाश्रमधर्मका उद्धार और रक्षा करनेमें जो आत्मसमर्पण करना चाहता हो, वह उसकी मर्यादाका कैसे भङ्ग कर सकता है? इसी विचारसे भगवान् श्रीदत्तात्रेयने चौबीस गुरु किये थे और उसी परम्पराके अनुसार परम तपस्वी और साधक पूज्यपाद श्रीस्वामी केशवानन्दजीका शिष्यत्व स्वीकार कर श्रीजीने संन्यासाश्रम ग्रहण कर लिया था। श्रीविग्रहका प्रथम नाम यज्ञेश्वर था, वह बदलकर आपका योगपट्ट ज्ञानानन्द हुआ। दोनोंका अर्थ एक ही है।

संन्यास ग्रहण करनेपर आपने भारतके विभिन्न भागोंमें परिभ्रमण कर देशकी परिस्थितिका सूक्ष्म दृष्टिसे अध्ययन करते हुए हिन्दुजातिकी नाड़ी भलीभाँति जान ली। देवताओं और ऋषियोंको भी किसी महान् कार्यके सम्पादनके लिये शक्तिसंग्रहके हेतु तपस्या करनी पड़ती है। तदनुसार श्रीजीने अर्बुद (आबू) पर्वतके वशिष्ठाश्रममें एकान्तमें स्थित होकर वर्षोंतक कठोर तपस्या की और परिणामस्वरूप वहीं आपको भगवत्साक्षात्कार होकर आदेश

हुआ कि, यथार्थ ज्ञानका विस्तार करनेसे ही इस देश, जाति और धर्मका उद्धार हो सकता है। इसी कार्यको अपने जीवनमें सिद्ध करो। श्रीजगदम्बाकी आज्ञाको शिरोधार्य कर आप कर्मयोगमें प्रवृत्त हुए और चमत्कार यह देख पड़ता कि, जब कभी आपके कार्यमें विघ्न-बाधाएँ उपस्थित होतीं, तब श्रीजगदम्बा स्वयं उस कार्यको सम्हाल लेती थीं। श्री जगदम्बाके साथ वे समरस हो रहे थे। एक बार अनेक दुष्टोंने उनको नाना प्रकारके कष्ट पहुँचाये, जिनको देखकर आसपासके लोग बहुत घबड़ा गये। उनसे व्याकुलतासे पूछा गया,—'महाराज! इस विपत्तिसे कैसे उद्धार होगा?' उन्होंने धीरतासे हँसते हुए उत्तर दिया,—"बेटा! चिन्ता क्यों करते हो? जानते नहीं कि, 'दुर्वृत्तवृत्तशमनं तव देवि शीलम्' यह तो उनका शील ही है। वे अपना काम आप सम्हाल लेंगी।" वास्तव में थोड़े ही दिनोंमें विपत्तियोंके सब मेघ आप ही तितर-बितर हो गये और विरोधियोंको अपने मुँहकी खानी पड़ी। ऐसी भक्तियोगकी उत्कटता और अनन्यता अवतारी पुरुषोंमें ही देख पड़ना सम्भव है।

देश और धर्मकी सेवा करनेकी योजना तैयार कर आप आबूकी तपोभूमिसे चलकर हरद्वारमें कुम्भ स्नानके लिये पधारे और वहीं श्रीभारतधर्ममहामण्डलकी स्थापना की। यही महामण्डल उनके कार्यक्षेत्रका अन्ततक माध्यम बना रहा। इसीसे कभी कभी वे कहा भी करते थे कि, महामण्डल मेरा शरीर है। महामण्डलका कार्यालय मथुरामें लाया गया। वहींसे प्रचारकार्य और शास्त्रप्रकाशनका कार्य आरम्भ हुआ। सुभीता पाकर महामण्डल कार्यालय काशीमें आ गया और यहींसे यह महती संस्था शाखा-प्रशाखाओंमें फैलकर पल्लवित, पुष्पित और सुफलित होने लगी। गत शताब्दीके अन्तमें ही यद्यपि यह संस्था स्थापित हो चुकी थी, तथापि सन् १९०१ में इसकी रजिस्ट्री की गयी। जिससे स्वार्थियोंकी पहलेकी अन्धाधुन्धी दूर होकर संस्थाका व्यवस्थित रूप हो गया और इसका कार्य सुचारुरूपसे चलने लगा। इसीके द्वारा श्रीजीकी ज्ञानशक्ति और क्रियाशक्ति विशेषरूपसे प्रकट होने लगी।

महामण्डलके द्वारा देश-देशान्तरोंमें उत्तम धर्मोपदेशक नियुक्त किये गये, सात भाषाओंमें मासिकपत्र निकलने लगे, शास्त्रग्रन्थोंके भाष्य लिखे जाने लगे, सब प्रान्तोंमें प्रान्तीय मण्डल और सहस्रों शाखासभाएँ स्थापित हुईं, ग्रन्थप्रकाशनका कार्य आरम्भ किया गया, उपदेशकोंकी कमी दूर करनेके लिये उपदेशकमहाविद्यालय खोला गया, धर्मचर्चा होने लगी, संस्थाके लिये बहुमूल्य भवन खरीद लिया गया और धड़ल्लेके साथ धर्मकार्य अग्रसर होने लगा। धर्मोन्नति, शास्त्रीय ज्ञानका विस्तार और सामाजिक अभ्युदय करना ही इस संस्थाका सदासे लक्ष्य रहा आया है।

चाहे कोई कार्य छोटा हो या बड़ा, उसके संचालनमें अर्थका प्रयोजन होता ही है। इसके लिये श्रीजीने सर्वप्रथम धनसम्पन्न वैश्य जातिकी नाड़ीको टटोला; परन्तु वणिक्वृत्तिशाली वैश्य जातिमें इस महायज्ञको सम्पन्न करनेकी शक्ति देख नहीं पड़ी। तब श्रीजीकी दृष्टि क्षत्रिय जातिकी ओर मुड़ी। उस जातिमें कुछ चैतन्य होनेके लक्षण दिखाई देने लगे। अतः श्रीजीने अनेक राज्योंमें सञ्चार किया। बड़े बड़े राज्योंके धार्मिक नरेशोंपर श्रीजीके उपदेशोंका अच्छा प्रभाव पड़ा और उन्होंने स्थायी दानपत्रों द्वारा महामण्डलको वर्षासन निश्चित कर दिया। उन भाग्यवान् नरपतियोंमें दरभंगा, उदयपुर, कश्मीर, टीकमगढ़, किशनगढ़, सैलाना आदि राज्योंके अधिपति श्रीजीके विशेष भक्त थे और श्रीजीकी आज्ञाओंका पालन किया करते थे। वर्णाश्रमधर्मकी मर्यादाके अनुसार सनातनधर्मी जनताकी प्रतिनिधिभूत इस संस्थाका नेता वर्णगुरु ब्राह्मण ही होना चाहिये, इस विचारके अनुसार धार्मिक, विद्वान और राज्यकार्यकुशल स्वर्गीय महाराजाधिराज दरभंगानरेशको इस महासभाके सभापति पदपर प्रतिष्ठित किया गया।

महामण्डलको आगे कर श्रीजीने उसके द्वारा ऐसे ऐसे महान् कार्य किये, जैसे आजतक न किसीसे बन पड़े और न बन सकते ही हैं। हमारे देशमें मत-मतान्तरोंका बड़ा झगड़ा है, जिसको देखकर विदेशी लोग भी हमारा उपहास करते हैं। जहां एक सम्प्रदायके आचार्य अन्य सम्प्रदायके आचार्यको कानी आंखसे भी देखना पसन्द नहीं करते थे, वहां श्रीजीने अपने कर्मकौशलसे सब सम्प्रदायके आचार्योंको श्रीभारतधर्ममहामण्डलके झण्डेके नीचे एकत्र कर दिया। क्या शैव, क्या वैष्णव, क्या शाक्त, क्या स्मार्त, सभी सम्प्रदायोंके आचार्य महामण्डलके संरक्षक हुए और परस्पर सद्भाव रखने लगे। इसी तरह देशभरकी धर्मसंस्थाओंको आपने एक सूत्रमें आबद्ध किया। श्रौत-स्मार्त कर्मोंके उद्धार और देवताओंकी प्रसन्नताके लिये श्रीमहामण्डलके यज्ञ-मण्डपमें दो सौ से अधिक वैदिक तथा तांत्रिक छोटे-बड़े यज्ञ कराये और प्रधान कार्यालयके वेदभगवानके ठाकुरद्वारेमें, यज्ञमण्डपके गायत्री मन्दिरमें और झण्डेतलेके हनूमानजीके मन्दिरमें नित्य-नैमित्तिक नियमित पूजा-अर्चाकी व्यवस्था की। श्रीआदिशंकराचार्य प्रभुका उत्तराखण्डका ज्योतिर्मठ उच्छिन्न हो गया था, उसका उद्धार कराया और सुयोग्य आचार्यचरणको वहां प्रतिष्ठित किया। नरोरामें गंगाजीकी धारा रोक ली गयी थी, उसे सरकारपर दबाव डालकर खुलवा दिया।

श्रीजीके जीवनका सर्वश्रेष्ठ कार्य शास्त्रोंका उद्धार माना जा सकता है। दैवीमीमांसा और कर्ममीमांसा लुप्त थी, इसीसे यहां साम्प्रदायिक कलह बना रहा। नित्य-ऋषियोंकी प्रेरणासे वे दोनों दर्शन अनुसन्धान कर श्रीजीने खोज निकाले। उनपर और अन्य उपलब्ध दर्शनोंपर भाष्य और विस्तृत भूमिकाएँ लिखीं तथा दर्शन-शास्त्रको सुव्यवस्थित और शृंखलाबद्ध कर दिया। पञ्चोपासनाओंकी गीताएँ खोज निकालीं। संन्यासगीता और संन्यासपद्धति तैयार की और सर्वजनोपयोगी धर्मकल्पद्रुम नामक महाग्रन्थ लिखवा दिया। इस प्रकार कर्मियों, ज्ञानियों और भक्तोंके कल्याणके लिये इतना प्रचुर मसाला प्रस्तुत कर दिया है, जो कलियुगके अन्ततक काम आवेगा और उससे हिन्दू जाति, हिन्दू धर्म और हिन्दू संस्कृतिकी चिरकालतक सुरक्षा हो सकेगी। ऋषि मन्त्र-द्रष्टा होते हैं। उन्हें वेदोंके मन्त्र ज्यों के त्यों सुनायी देते हैं और शास्त्र उनके अन्तःकरणमें भावरूपसे प्रकट होते हैं। श्रीजीके उक्त असाधारण शास्त्रीय पुरुषार्थसे उनके महर्षि होनेमें कोई सन्देह नहीं रह जाता। सब प्रकारके अधिकारियोंके उपयोगी आपने छोटे-बड़े दो सौ से अधिक ग्रन्थ निर्माण किये हैं।

श्रीजीका स्थूल स्वरूप भी अद्भुत था। उसमें ऐश्वर्य, माधुर्य और सौन्दर्य कूटकूट कर भरा था। गौरवर्ण, पूर्ण सुडौल ढांचा, विशाल और रसीले तेजस्वी नेत्र, प्रशस्त भाल, भव्य मूर्ति, अलौकिक जटाकलाप, कमल-चरण सब कुछ अनोखा था। मन्द मुसकरान दर्शकोंके अन्तःकरणोंमें सात्विक भाव उत्पन्न कर देती थी। भाषण मधुर और आकर्षक था। विरोधीपर भी उसकी अजब छाप पड़ती थी। वक्तृत्व सारग्राही होनेसे यही कव्युक्ति चरितार्थ होती थी:—"येषां स्वैरकथालापाः उपदेशा भवन्ति नः" जिनकी साधारण बोलचाल ही हमारे लिये उपदेशोंका काम करती है। बालकोंके साथ बालक, विद्वानोंके साथ विद्वान और योगियोंके साथ योगिराज होनेका उनका स्वभाव हो गया था। त्याग, तप, ज्ञान और तेजस्विता उनमें मूर्तिमती हो रही थी।

पुरुषवर्गके कल्याणके लिये जैसा श्रीमहामण्डल बना, वैसी ही महिलावर्गकी उन्नतिके लिये उनकी सहायतासे श्रीआर्यमहिला-हितकारिणी महापरिषद्की स्थापना हुई। उसके संचालन-कार्यका भार उन्होंने अपनी सुयोग्य शिष्या श्रीमती विद्यादेवीजीपर डाला और देवीजी भी श्रीगुरुदेवकी आज्ञा सिर चढ़ाकर परिषद्का कार्य बड़ी लगनसे उत्तमतासे अग्रसर कर रही हैं।

श्रीजीके अनेक क्षेत्रोंके कार्य इतने अधिक हैं, जिनकी सूची भी इस लेखमें नहीं आ सकती। त्रिवर्णोंके संघटनका उनका कार्य बेजोड़ है। आगरेको वैश्यमहासभा और राजस्थानकी क्षत्रियमहासभाके आप ही जन्मदाता थे। यदि अनुकूलता हुई, तो श्रीजीका विस्तृत जीवनचरित लिखनेका प्रयत्न किया जायगा और उसीमें महामण्डलकी सेवाओंका विस्तृत विवरण दे दिया जायगा। आज तो इस बहानेसे हम केवल उनका पुण्यस्मरण कर रहे हैं।

शरीर नाशवान् है, चाहे कितने ही वर्षोंतक टिका रहे। इधर बहुत दिनोंसे श्रीजीको अनुभव हो रहा था कि, अब कलेवरका साथ छोड़ना पड़ेगा। अतः उन्होंने अपने शिष्योंसे कह दिया था कि, उसे जला दिया जाय। क्योंकि जिन पंचतत्त्वोंसे यह बना है, वे यथासम्भव शीघ्र अपने अपने रूपमें मिल जाने चाहिये। तदनुसार जब गत २८ जनवरीको उषःकालमें ॐकारके अन्तिम उच्चारणके साथ श्रीजीने शरीरत्याग किया, तब मणिकर्णिकाकी चरणपादुकाओंमें पवित्रताके साथ उसका अग्निसंस्कार कर दिया गया। सनातनधर्मका सूर्य अस्त हो गया!

श्रीजी अमर हैं, चाहे उनका शरीर भले ही छूट गया हो। इसी विश्वाससे उनके चरणोंका पुण्यस्मरण करते हुए हम प्रार्थना करते हैं कि, हे गुरुदेव! आपका पुण्यस्मरण हमको सदा होता रहे, जिससे आपका बताया हुआ हमारा कर्तव्यपथ हमें सूझता रहे। हमारी धर्म, देश और भगवान्‌के प्रति श्रद्धा रहे तथा धर्मसेवा करते करते जैसा आपने तन त्यागा है, वैसा हमारा भी देहान्त हो।

---

## दो दर्शन।

[ ले०—आचार्य श्रीमान् पं० देवीदत्त शुक्ल, भूतपूर्व सम्पादक 'सरस्वती' ]

भारतधर्ममहामंडलके श्रीजी महाराज अपना नश्वर शरीर छोड़कर परमधामको पधार गए। अपने गुरुदेवकी ही भाँति वे भी शतायुषी हुए और मृत्यु-समय तक प्रबुद्ध और सजग रहे। उन्होंने अपने १०५ वर्षके जीवन-कालका प्रायः सारा का सारा समय धर्मकी ही सेवामें व्यतीत किया। सनातन वैदिक-वर्णाश्रमधर्मकी जो अतुलनीय सेवा उन्होंने की है, वह अतुलनीय और अपने ढंगकी एक ही है। वे निरन्तर सनातन-धर्मके सिद्धान्तोंका देश-व्यापी प्रचार करते रहे और एक क्षणके लिए भी अपने इस सत्प्रयत्नसे कभी विरत नहीं हुए। इसके लिए उन्होंने भारतके सभी प्रान्तोंमें सभाओंका संगठन किया, विद्वान् उपदेशकोंके द्वारा धर्मका प्रचार करवाते रहे, पीठाधीश्वरों और सम्प्रदायोंके आचार्योंसे सम्पर्क स्थापित कर सबको एकताके सूत्रमें आबद्ध करनेके कार्यमें लगे रहे, साथ ही सैकड़ोंकी संख्यामें, विशेष कर हिंदी भाषामें, पुस्तकें लिखवाकर धर्मके भिन्न-भिन्न अंगोंके प्रचार-साहित्यका भी कार्य करते रहे। धर्मके प्रचारके कार्यमें अधिक से-अधिक सुविधा प्राप्त हो तथा उसमें दृढ़ता भी आवे, इसके लिए उन्होंने देशी हिन्दू नरेशों तथा प्रमुख विद्वानों एवं धर्मशील धनाधीशोंसे भी घनिष्ठ सम्बन्ध स्थापित किया था। इस प्रकार उनका बहुमुखी व्यापक प्रचार-कार्य था; परन्तु वे स्वयं कमल-पत्रपर के जल-बिन्दुकी भाँति इन सबसे अलग थे। कहीं भी वे भूलकर भी दिखाई नहीं दिए। उनकी ऐसी ही वीतरागता थी। सचमुच ही वे एक विलक्षण महात्मा संन्यासी थे। इसे हम सनातन-धर्मका दुर्भाग्य ही समझेंगे कि, सनातनियोंने उन्हें पहचाननेका कभी प्रयत्न नहीं किया। इसके विपरीत उनमेंसे बहुतोंने उनका विरोध करनेमें ही

अपना धर्म माना; परन्तु श्रीजी महाराजने उनके विरोधकी ओर ध्यान तक नहीं दिया और धर्मसेवाका जो महाव्रत उन्होंने ग्रहण किया था, उसका पालन अपने जीवनके अन्तिम क्षणतक बराबर करते रहे।

आज उनके अवसानके समय उनके जानने-बूझनेवाले भी नहीं रहे। उनकी विभूतियोंका, ऐसी दशामें, कौन वर्णन कर सकता है? उनके निकटवर्ती तथा उनके साथ रहकर उनके आदेशानुसार कार्य करनेवाले वे सबके सब दिवंगत हो गए। हम लोगोंमेंसे जो कुछ विद्यमान हैं तथा जिन्होंने उनके सम्पर्कमें रहकर उनके आदेशानुसार कार्य किया है, वे ज्यादासे-ज्यादा केवल उनके पिछले अर्द्ध-भागके प्रारम्भके अर्द्धभागका ही परिचय दे सकते हैं, प्रत्यक्ष ज्ञान किसीको नहीं। ऐसी दशामें उनकी महत्ताका—उनके धार्मिक सेवा-कार्यका अथसे इति तकका विवरण उपस्थित करना संभव नहीं। उन्होंने स्वयं भी इसकी ओर कभी ध्यान नहीं दिया। ३-४ वर्ष पूर्व मैंने श्रीजी महाराजके सन्निकट रहनेवाले अपने एक मित्रसे अनुरोध किया था कि, श्रीजी महाराजका जीवन-परिचय यदि उनके जीवन-कालमें लिपिबद्ध हो जाता, तो बड़ा अच्छा होता; परन्तु उन्होंने यही उत्तर दिया कि, 'यह संभव नहीं है; क्योंकि श्रीजी महाराज इस कार्यमें रत्तीभर सहायता नहीं करेंगे और बिना उनकी सहायताके यह कार्य पूर्ण न होगा।' उनका कहना ठीक था। जिस महात्माने अपना नाम कभी किसी कार्यमें आगे-पीछे कहीं भी नहीं आने दिया, वे आज अपना जीवन-चरित्र लिखे जानेमें सहायता देना तो अलग रहा, उसकी अनुमतितक देना स्वीकार न करेंगे, यह मैं तुरन्त समझ गया।

❃ ❃ ❃

सन् १९०८ या १९०९ की बात है। मैं काशीजी हिन्दू कालेजमें पढ़ रहा था। एक दिन मेरे धर्म-भ्राता पंडित गोविन्दचन्द्र त्रिपाठी आजमगढ़से मेरे पास आए। वे आजमगढ़में कलक्टरीमें पेशकार थे। स्नान-पूजनसे छुट्टी पाकर उन्होंने मुझसे कहा कि, 'चलो, श्रीजी महाराजके दर्शन कर आएँ।'

उन्होंने श्रीजी महाराजका जब मुझे परिचय दिया, तब मुझे भी उनका दर्शन करनेकी विशेष उत्सुकता हुई। अभी तक मैंने उनके सम्बन्धमें जब तब अखबारोंमें ही थोड़ा बहुत पढ़ा था। वह सब विवरण उत्साहवर्धक नहीं था; परन्तु भाई साहबने जो परिचय दिया, उससे मेरा उत्साह बढ़ गया था और हम दोनों 'बंगाली टोला' की तंग गलीसे होते हुए लगभग १० बजे केदारजीके मंदिर पहुँच गए। मन्दिरमें भगवान् शंकरके दर्शन कर ताहिरपुरकी कोठीमें पहुँचे। उन दिनों श्रीजी महाराज वहीं निवास कर रहे थे। भाई साहबने द्वारपालसे सूचना भिजवाई। आदेश पाते ही हम दोनों एक जीनेसे नीचेके कमरेमें उतर गए। श्रीजी महाराज एक चटाई-पर सुखासनसे विराजमान थे। हम दोनोंने यथा-विधि उनका अभिवादन किया और आदेश पानेपर एक दूसरी चटाईपर बैठ गए।

श्रीजी महाराज काषाय वस्त्र धारण किए हुए थे। सिर पर भारी जटा-जूट और उनकी लम्बी दाढ़ी उनके प्रदीप्त मुखमंडलकी आभाको बढ़ा रही थी। दाढ़ीके बाल खिचड़ी हो चुके थे; परन्तु शरीरकी गठनसे वृद्धताका आभास नहीं मिलता था, पीठ सीधी थी।

श्रीजी महाराज भाई साहबसे आजमगढ़की सनातन-धर्म-सभाकी प्रगति आदिके सम्बन्धमें बातें करने लगे। मैं चुपचाप बैठा वार्तालाप सुनता रहा, जिसका मुझ पर बड़ा प्रभाव पड़ा। श्रीजी महाराज-की बातोंसे यही प्रगट हो रहा था कि, सनातन-धर्मके प्रचार और अभ्युदयके लिए वे कितनी तत्परता तथा लगनके साथ स्वयं काम करना चाहते हैं और दूसरोंसे भी उसी प्रकार काम करवाना चाहते हैं। बातचीतके सिलसिलेमें भाई साहबने जब यह कहा कि 'दो-एक सज्जनों ने मुझे 'शाक्त' बनाकर मेरी जगह जगह निन्दा की है, इससे अनेक सज्जनोंका

सहयोग मुझे नहीं मिल रहा है,' तब स्वामीजी क्षणभर के लिए कुछ गंभीर-से हो उठे; परंतु तुरन्त ही उमंग-भरे स्वरमें बोले कि, 'तब तो आपको और भी अधिक लगनसे सभाका काम करना चाहिए।' उस समय श्रीजी महाराजके मुखपर जो तेजस्विता दमक उठी थी—उनकी वह भव्य मूर्ति आज तक नहीं भूल सका और समाचार-पत्रोंमें उनके सम्बन्धमें जो बातें पढ़ी थीं, वे अपने आप ही न मालूम कहाँ चली गईं। मेरे मनमें श्रीचरणोंके प्रति भक्तिका जो यह उद्रेक हुआ था, वह अद्यावधि ज्यों-का-त्यों विद्यमान है। हम लोग यथाविधि अभिवादन कर विदा हो आए। मार्गमें भाई साहब श्रीजी महाराज-की गरिमाका ही बखान करते रहे।

इसके बाद भाई साहब दूसरी बार जब फिर काशी पधारे, तब मुझे अपने साथ लेकर श्रीजी महाराजकी सेवामें पुनः उपस्थित हुए। अब श्रीजी महाराज गुरुधाममें निवास कर रहे थे। दुर्गाकुण्डसे पश्चिम उत्तरके कोणमें बस्तीके बाहर यह धाम था, महामण्डलका केन्द्र बननेके सर्वथा उपयुक्त। उस समय श्रीजी महाराज उस विशाल इमारतकी छत पर एक छोटेसे कमरेमें विराजमान थे। वही शीतल चटाई और वही वेष-भूषा; परन्तु दृश्य विलक्षण देखनेको मिला। हम लोगोंने जाते ही सविधि प्रणाम किया और संकेतके अनुसार सामने बिछी हुई चटाईपर बैठ गए। दो और सज्जन भी वहाँ पहलेसे बैठे थे, जिनसे श्रीजी महाराज बात-चीत कर रहे थे। उनके दाहिनी ओर साधु-वेषधारी एक युवक बैठा था और पीछेकी ओर दो नवयुवक और बैठे थे। ये तीनों ही व्यक्ति कुछ लिख रहे थे। अब जो मैंने देखा, उससे मेरे विस्मयका ठिकाना न रहा। श्रीजी महाराज सामने बैठे हुए तीनों आदमियोंसे बारी-बारी बातचीत करते जा रहे थे और पीछे बैठे हुए तीनों व्यक्तियोंमें से जो भी संकेत करता था, उसे बोलकर लिखवाते भी जाते थे। कोई आध घण्टेतक हम बैठे रहे। बातचीत बराबर होती रही। साथ ही लिखवाना भी जारी रहा। न बातचीत करनेवालोंसे उन्होंने यह पूछा कि, आपने क्या कहा और न लिखनेवालोंमेंसे किसी एकसे भी यह पूछा कि 'हाँ, तुमने क्या लिखा?' मैं चकित हो यह दृश्य बराबर देखता रहा। आज्ञा लेकर जब हम दोनों बाहर निकले तब मैंने भाई साहबसे कहा कि, 'श्रीजी महाराजकी यह विलक्षणता सचमुच उन्हीं के अनुरूप है!'

उन्होंने धीरेसे यही कहा कि 'महात्माओंकी विलक्षणताको परखना सब किसीका काम नहीं है।'

नीचे उतरकर हम उसी कोठीसे संलग्न एक मकानमें गए। कदाचित् वह उपदेशकोंका आवास था; क्योंकि इस कोठामें उपदेशक तैयार करनेका कार्य भी प्रारम्भ किया गया था। यहाँ दो सज्जनोंसे भेंट हुई—पं० जीवानन्द काव्यतीर्थ और गंगाविष्णु शास्त्री। ये दोनों सज्जन भी व्याख्यान देनेकी शिक्षा पा रहे थे। अन्य लोग छुट्टी होनेसे अपने अपने घर-पर चले गए थे। यहीं हमें साधुवेषधारी उस नवयुवक-का परिचय प्राप्त हुआ। वे श्रीजी महाराजके प्रिय शिष्य स्वामी दयानन्द थे, जिन्होंने बादको देशमें सनातन-धर्मके प्रचारमें बड़ी कीर्ति प्राप्त की। पं० जीवानन्दजीने उस घटनाका भी उल्लेख किया, जो बादको महामण्डलकी प्रगतिमें लगातार वर्षों-तक बाधा डालती रही। वह थी,—ताहिरपुर-नरेशका श्रीजी महाराजके विरुद्ध हो जाना। भाई साहबने कहा कि 'चाहे जो हो, श्रीजी महाराजने अपनी योजनाओंको कार्यका रूप दे दिया है और सो भी बड़े पैमानेपर। ऐसे महान् कार्योंके मार्गमें बाधाएं तो आया ही करती हैं। श्रीजीके लिए यह कोई नई बाधा नहीं है। उन्होंने पहले भी उनका दृढ़तासे सामना किया है और भविष्यमें भी वे उनका सामना करेंगे। वे अपने ध्येयसे कदापि विमुख नहीं होंगे।'

इस प्रकार थोड़ी देरतक इधर-उधरकी बातें कर हम बाहर आए। यह मेरे लिए श्रीजी महाराज-का एक प्रकारसे अंतिम दर्शन था; क्योंकि बादको

मैं ऐसी उलझनोंमें फँस गया कि श्रीजीके कल्याणप्रद चरणोंके दर्शन नहीं कर सका। परन्तु उनका जो प्रभाव मुझपर पड़ा था, उसके फलस्वरूप समाचार-पत्रों तथा दूसरे साधनोंसे मैंने अपनेको उनके कार्य-कलापसे बराबर परिचित बनाए रखा। साथ ही उनकी संस्थासे जो साहित्य प्रकाशित होता रहता था, उससे लाभ उठानेसे भी मैं कभी नहीं चूका।

कालान्तरमें जब मैं इण्डियन प्रेस आ गया, तब दूरसे मैं महामण्डलकी गतिविधिका अधिक सुविधाके साथ अवलोकन करता रहा। ऐसे सज्जनोंसे भी प्रायः भेंट होती रहती थी, जिनसे मुझे श्रीजी महाराज तथा उनके धर्म-प्रचारके कार्योंका बहुत कुछ परिचय मिल जाया करता था। बहुत दिनोंके बाद महामण्डलसे निकलनेवाली 'आर्य-महिला' के सम्पादक आत्माप्रसाद सिंह एक दिन इण्डियन प्रेस पधारे। उनसे महामण्डल तथा श्रीजी महाराजके सम्बन्धमें बहुत-सी बातें हुईं। बादको उनके एक पत्रके उत्तरमें मैंने 'आर्य-महिला' के संबन्धमें अपनी एक चलतू सम्मति लिख दी थी। उक्त सम्मति लिखते समय मुझे इस बातका ध्यान न रहा कि, उससे श्रीजी महाराजको दुःख होगा। तुरन्त ही मुझे अपने पत्रका उत्तर मिला, जिसमें यह लिखा था कि, तुमने श्रीजी महाराजपर आक्षेप किया है। मैंने पत्र लिखकर अपनी सफाई दी और श्रीजी महाराजने मुझे क्षमा कर दिया। यही नहीं, उन्होंने मुझे अपने भक्तोंमें वरण तक कर लिया। वे सचमुच बड़े दयावान् और उदार थे। इसके कई वर्ष बाद १६४५ ई० में जब मैं काशीजी अपने नेत्रोंकी चिकित्साके लिए गया और इसकी सूचना मेरे एक मित्रने श्रीजी महाराज तक पहुँचा दी, तब उन्होंने मेरा हाल-चाल जाननेके लिए अपने दो प्रमुख कर्मचारियोंको मेरे पास भेजा। फलतः समय मिलते ही मैं श्रीमहाराजके दर्शनार्थ एक दिन उनके निवासस्थानपर गया। शीघ्र ही मैं ऊपर बुलाया गया। यथाविधि प्रणाम कर उनके सामने मैं बैठ गया। मेरे प्रति श्रीजी महाराजने अपनी स्वाभाविक सरलतासे सहानुभूति दिखाई। उनके मधुर सम्भाषणसे मुझे ऐसा ही प्रतीत हुआ, मानो मैं सदैव उनके निकटतम सम्पर्कमें रहा होऊँ। उन्होंने एक नव-निर्मित ग्रंथकी पांडुलिपि स्वयं पढ़कर मुझे सुनाई और बताया कि हिन्दू-दर्शन-ग्रंथोंकी सभी बातें इसमें सन्निविष्ट कर दी गई हैं। देरतक मैं उसका पाठ सुनता रहा। मन-ही-मन मैं चकित हो रहा था कि, श्रीजीमें वही तेजस्विता, उत्साह तथा धर्म-प्रचारकी लगन आज भी उनके १०० वर्षके वयमें ज्यों-की-त्यों ओत-प्रोत भरी हुई है, जिसका दर्शन मैंने सन् १९०८ या १९०९ में किया था। वहाँसे उठनेको जी नहीं चाहता था, परन्तु उनका अमूल्य समय अधिक लेना भी मेरे लिए उचित नहीं था। अतएव लाचार होकर आज्ञा माँगी और प्रणाम कर चला आया, अत्यधिक प्रभावित तथा प्रमुदित होकर!

उस दिन जब महामंडलके कार्यालयका तार मिला कि, श्रीजी महाराज कैलासवासी हो गए, तब मैं सहम-सा गया। तत्काल यही विचार मनमें आया कि भारतकी सनातनी संस्था महामंडलकी कौन देख-रेख करेगा! जिस संस्थापर उन्होंने अपना सब कुछ न्योछावर कर दिया था, वह उनके न रहनेपर अपने अस्तित्वकी रक्षा कैसे कर सकेगी? उसको समुन्नत करनेके लिए उन्होंने जिन स्वामी दयानन्दजी महाराजको तैयार किया था, वे उनके जीवन-काल ही में परमधामको पधार गए थे तथा अन्य और जो लोग भी महामंडलके कार्य-संचालनमें उनसे सहयोग करते रहे हैं, उनमेंसे भी प्रायः सभी एक-एक करके दिवंगत होते गए या अन्य क्षेत्रोंमें जाकर अपना पौरुष दिखा रहे हैं!—परन्तु नहीं, श्रीजी महाराजकी तपो-विभूति आज भी शेष है, जो महामंडलकी प्रगतिको बराबर प्रगति देती रहेगी। सनातनधर्मकी एकमात्र यही संस्था है, जिसने श्रीजी महाराजकी प्रेरणासे धर्ममें समझौतेका भाव कभी नहीं प्रगट किया और विशुद्ध वैदिक वर्णाश्रम-

धर्मके ही प्रतिपादनमें बराबर संलग्न रही। हमें पूर्ण विश्वास है कि, इस वैदिक तथ्यपर विश्वास करने वालोंका अभाव इस पवित्र देशमें आज भी नहीं है। इसीसे हमें आशा भी है कि, श्रीजी महाराजका यह महामंडल उनके न रहने पर भी उनके तपः प्रसादसे उनकी यशो-दुन्दुभी बजाते हुए भारतमें अपने कर्त्तव्य-का पालन बराबर करता रहेगा। भगवान् करे, ऐसा ही हो।

---

# एक संस्मरण।

[ले०—साहित्यवाचस्पति चतुर्वेदी द्वारकाप्रसाद शर्मा]

ब्रह्मीभूत श्रीजीका हमें प्रथम बार दर्शन इटावे-में हुआ था। वे खटखटा बाबाके विद्यापीठमें मथुरासे आये हुए थे। यह उस समयकी बात है, जब 'श्रीभारतधर्म महामण्डल' का कार्यालय मथुरा में होली दरवाजेके पास सेठ लक्ष्मणदासकी कोठी में था। उस समय श्रीजीके तत्त्वावधानमें 'निगमागमचन्द्रिका' नाम्नी महामण्डलकी मुख पत्रिका प्रकाशित की जाती थी। उसके अधिकांश लेख 'श्री' जी के हुआ करते थे और वे लेख केवल पत्रिका की स्थानपूर्तिके लिए ही नहीं, प्रत्युत गवेषणापूर्ण होते थे। उनमें विचारवालोंके लिए विचार करने की पर्याप्त सामग्री रहती थी। उस समय महामण्डल के दो दल थे। एक दल तो श्रीजीका था। दूसरा दल महामण्डलके स्थापन-कर्त्ताओंमें प्रमुख व्या-ख्यानवाचस्पति श्रीदीनदयालजी शर्मा के पृष्ठ-पोषकों का था। इनमें प्रमुख थे 'भारतमित्र' के सम्पादक स्वर्गीय श्रीबालमुकुन्दजी गुप्त। बहुत दिनोंतक 'भारतमित्र' में श्रीजीके विरुद्ध ऐसे लेख प्रकाशित हुए, जिनको पढ़कर तटस्थ लोग भी दांत तले उँगली दबाते थे। लेखोंमें, कार्टूनोंमें अनेक प्रकारके व्यंग्य किये जाते थे; किन्तु श्रीजीकी ओरसे कभी ऐसी एक पंक्ति भी नहीं छपती थी, जिसपर कोई शिक्षित व्यक्ति किसी प्रकारका आक्षेप कर सके। मधुसूदनसंहिताको लेकर बहुत दिनोंतक चर्चा चली। फिर दैवीमीमांसापर लेखकोंकी कुदृष्टि पड़ी। किन्तु श्रीजी हिमालयकी तरह अडिग रहे। श्रीजीकी शान्ति, सहिष्णुता एवं गम्भीरताका प्रभाव उनके विपक्षियोंपर भी पड़े बगैर न रह सका। विपक्षमें 'सुदर्शन' सम्पादक पं० माधवप्रसाद मिश्र प्रभावित हुए और सर्वप्रथम उन्होंने ही अपनी लेखनी द्वारा स्वामीजीके पक्षका समर्थन किया। तत्कालीन 'भारतमित्र', 'श्रीवेंकटेश्वरसमाचार', 'श्री-राघवेन्द्र', 'हिन्दी बंगवासी' आदि पत्र पठनीय होते थे। स्वामीजीकी विरोधियोंके प्रति भी सद्भावना और अमायिक व्यवहार बड़ा प्रभाव डालता था। जो लोग परोक्षमें उनकी समालोचना करनेमें शिष्टाचार तक को विसर्जन कर देते थे, वे भी जब श्रीजीके सामने आते, तब अपने पूर्वस्वरूपको आमूल परिवर्तित कर देते थे।

मथुरासे उठकर जब श्रीभारतधर्म महामण्डल का प्रधान कार्यालय काशी आया और स्वामीजीके कार्य कौशल्यसे उसकी उत्तरोत्तर वृद्धि हुई, तब यह विरोध बहुत कुछ शान्त हो गया। 'श्री' जीकी नीति यह थी कि, वे विद्वानों एवं योग्य पुरुषोंका हृदयसे स्वागत करते थे और उनके द्वारा यदि किसीकी कुछ भी भलाई हो सकती थी, तो वे उसे करनेमें कभी पश्चात् पद नहीं होते थे। उन्होंने अपने काल में ब्राह्मण-अब्राह्मण, बंगाली-अबंगाली, पंजाबी, बिहारी, महाराष्ट्री, द्रविड़ आदिमें भेदभाव नहीं रखा। सबको एक दृष्टिसे देखा। उनके द्वारा श्री

भारतधर्म महामण्डलके नामसे प्रकाशित अनेक पुस्तिकायं ( ट्रैक्ट्स ) हैं, जिनमें स्वामीजीने प्रतिपाद्य विषयोंपर सरल भाषामें और युक्तियोंके साथ अच्छा प्रकाश डाला है । गायत्रीमंत्रभाष्य जो हिन्दी भाषामें है, इसका प्रमाण है। स्वामीजीके पास हम जब गये, तब हमने उन्हें सदा हँसते ही पाया । क्षोभ, शोक तथा उदासीनता उनके मुखपर हमने न देखी।

'श्री' जी के कार्य अत्यन्त महत्त्वपूर्ण होनेपर भी, वे अपने कार्यों के प्रचारक न थे, जैसा वर्तमान समयमें प्राय: देखनेमें आता है । स्वामीजीने 'श्रीभारतधर्ममहामण्डल' को नया स्थायी रूप दिया, आर्थिक स्थिति दृढ़ की, भवनादि लेकर महामण्डल की जड़ पुष्ट की। महाराजा प्रतापसिंहजी काश्मीर-नरेश, महाराणा फतेहसिंहजी उदयपुरनरेश, दरभंगा-नरेश श्रीरमेश्वरसिंहजी आदि अनेक नरेशोंके मनमें स्वामीजीके प्रति बड़ी श्रद्धा थी। स्वामीजीने भारतवर्षके प्राय: समस्त प्रसिद्ध नरेशोंसे महामण्डल की सहायताके लिए दानपत्र लिखाये।

स्वामीजीके शिष्योंमें स्वामी दयानन्दजीका नाम सर्वप्रथम लेने योग्य है। इनके भाषणकी शैलीसे श्रोतृमण्डली मंत्र-मुग्धवत् हो जाती थी । इनके भाषणोंका जैसा आदर प्राचीन रूढ़िवादी करते थे, वैसा ही आदर आधुनिक शिक्षित समाज भी करता था। स्वामी दयानन्दजी का लिखा 'धर्म विज्ञान' हिन्दू धर्मावलम्बियोंके लिए एक अमूल्य देन है। स्वामी दयानन्दजीने अपने इस ग्रन्थमें सनातनधर्मकी पद्धतियाँ और रीति-रस्मोंका वैज्ञानिक समर्थन किया है। इसे पढ़ अनेक डांवाडोल विचारोंके सनातन-धर्मी पक्के सनातनधर्मी बने। जिसके हाथ यह पुस्तक पड़ी, उसने इस पुस्तकको एक बार नहीं, कई बार आद्योपान्त पढ़ा और अपनी चिरपोषित शंकाओंका समाधान किया। श्रीस्वामी ज्ञानानन्दजी के आशीर्वाद तथा श्रीस्वामी दयानन्दके अमोघ प्रयत्नका कानपुरका सनातनधर्मकालेज अमोघ फलस्वरूप है। इस कालेजके स्थापनकर्त्ताओंमें प्रधान थे स्वर्गीय धर्मालंकार श्रीविक्रमाजित सिंह। ये महोदय कानपुरके वकीलोंमें एक प्रसिद्ध और प्रतिष्ठित वकील समझे जाते थे। ये पक्के सनातनधर्मी थे और इन्होंने श्रीभारतधर्ममहामण्डलके प्रधान मंत्रिपद-को भी अनेक वर्षों तक सुशोभित किया था।

श्रीस्वामी ज्ञानानन्दजीका सबसे बढ़कर महत्त्वपूर्ण कार्य है हिमालयस्थ ज्योतिर्मठका उद्धार । आदि शंकराचार्यके स्थापित चार मठोंमें इस मठ की गणना है। इस मठका जीर्णोद्धार कर ब्रह्मभूत श्री स्वामीजीने केवल एक आदर्श कार्य ही नहीं किया, प्रत्युत अपने लिए वे एक अमर स्मारक खड़ा कर गये हैं।

ब्रह्मीभूत श्री स्वामीजीकी कार्यावलिका यदि विस्तारपूर्वक उल्लेख किया जाय, तो एक मोटी पुस्तक तैयार हो जाय; किन्तु स्वामीजी कीर्ति-लोलुप नहीं थे, उनमें प्रतिष्ठाकी एषणा नहीं थी।

'प्रतिष्ठा शूकरी विष्ठा'

लोकोक्तिके वे माननेवाले थे। उनके नामका स्मरण और उनके स्वरूपका ध्यान करनेसे मनमें विलक्षण स्फूर्ति और साथ ही शान्तिका संचार होता है।

---

# श्रद्धाञ्जलि ।

[ ले० डाक्टर बालकृष्ण मिश्र बी. ए., एल. एल. बी, काव्यतीर्थ ]

अखिल भारतवर्षीय सनातनधर्मकी एकमात्र संस्था श्रीभारतधर्ममहामण्डलके संस्थापक धर्म-प्राण श्रीस्वामी ज्ञानानन्दजी महाराज गत रविवार २८ जनवरीको प्रातः ५ बजकर १० मिनिटपर ब्रह्मीभूत हो गए। उस समय उनकी आयु निःसन्देह शताधिक वर्षकी हो चुकी थी। ये काशीकी प्राचीनतम विभूति थे। इधर कुछ ही वर्षोंमें काशीकी कई विभूतियाँ शनैः शनैः चली गयीं। यथाः—काशी हिन्दू विश्वविद्यालयके संस्थापक महामना मालवीयजी, षड्शास्त्रपारगामी गोस्वामी दामोदरलाल, आयुर्वेद मार्तण्ड त्र्यंबकशास्त्री आदि।

उपरोक्त सभी महापुरुष अपने-अपने कार्यक्षेत्रमें अद्वितीय एवं पूर्ण कर्मयोगी थे। नरदेहधारी होनेके कारण कुछ वैयक्तिक विशेषताएँ सभीमें होती हैं। परन्तु महापुरुषोंके गुणातिकर्षमें उनके नगण्य अवगुणोंका लय हो जाता है। संसारकी प्रत्येक वस्तुमें तथा प्रत्येक व्यक्तिमें गुण और अवगुण दोनों होते हैं—["विधि प्रपञ्च गुण-अवगुण साना"—तुलसीदास] गुणातिकर्ष ही व्यक्तिकी अथवा वस्तुकी महानताका कारण होता है।

स्वामी रामतीर्थने क्या ही उत्तम कहा था कि, सतत यात्रा करनेवाले अत्यन्त वृद्ध सूर्यने अपनी शाश्वत यात्रामें कभी अंधकार नहीं देखा। कारण क्या है? सूर्यके भीतर अंधकारका लेशमात्र भी नहीं है, अतः उसे कहीं अंधकार दिखाई नहीं देता। वास्तवमें जो वस्तु हमारे भीतर नहीं होती, उसे हम कदापि बाहर नहीं देख सकते। यह एक वैज्ञानिक तथ्य एवं दार्शनिक सिद्धान्त है। अतएव अभ्यास करना चाहिए कि, हमारे भीतर अंधकार रूपी दुर्भाव कदापि न रहे और हमारा अन्तःकरण मलरहित विशुद्ध हो जावे ऐसे अभ्याससे ही लाग महात्मा होते हैं। अस्तु! यह विषयान्तर है। हां, तो गत सप्ताहमें कराल कालके कुटिल क्रिया-कलापसे काशीकी अतिवयोवृद्ध विभूति हममें से छिन गई। प्रायः किसी वस्तु अथवा व्यक्तिका भाव हो जानेपर ही उसके गुणोंपर मन आकृष्ट होता है। यह स्वाभाविक बात है। विभूतियोंका अभाव तो अपूरणीय होनेके कारण सदैव खटकता है। उपर्युक्त विभूतियोंके रिक्त स्थानोंकी पूर्ति होना असंभव नहीं, तो अत्यन्त कठिन तो निःसन्देह है। आज हम विहंगम-दृष्टिसे ब्रह्मीभूत स्वामी ज्ञानानन्दजीके उन महान् गुणोंका विचार करें, जिनके कारण वे महात्मा, विभूति आदि पदवाच्य हुए। ऐसा करनेसे हमारे अन्तःकरणमें शुभ वासनाओंकी जागृति होती है और अपने कार्यक्षेत्रमें अग्रसर होनेकी प्रेरणा मिला करती है।

सर्वप्रथम स्वामी ज्ञानानन्दजी महान् प्रारब्धशाली पुरुष थे। सुखसम्पन्न गृहस्थ-जीवनको त्याग देनेपर भी प्रारब्धवश उनकी परम उपास्य शक्ति जगज्जननी श्रीभगवानकी मायाने अपने अक्षय्य भण्डारसे उन्हें यावज्जीवन सर्वसुखसंपन्न ही रखा। बड़े बड़े नरपतियोंकी मुकुटमणियाँ जिनके चरणरजको पाकर कृतार्थ होती थीं, उनकी सर्वसुखसंपन्नताका क्या मानदण्ड हो सकता है! संसारमें असंख्य त्यागी महात्मा होते हैं, परन्तु प्रारब्धशाली क्वचित ही हुआ करते हैं। प्रारब्धवान होना मनुष्यके पूर्व संचित पुण्य कर्मोंका ही फल हुआ करता है।

प्रारब्धवश सुख, सम्पत्ति एवं ऐश्वर्य होते हुए भी स्वामी ज्ञानानन्दजी महान् त्यागी थे। उनकी स्थापित धर्मसंस्थाओंके प्रबन्ध-संबन्धी व्यवस्थाके लिये आलोचनाकी दृष्टिसे चाहे जैसा विचार किया जावे, परन्तु स्वामीजीने अपने भक्तों द्वारा प्राप्त एक-एक पैसेको भी संस्थाओंमें ही लगाया, उसके किसी अंशको निज संपत्ति नहीं बनाया।

अनेक धर्म-संस्थाओंको स्थापित करके तथा समागत समस्त धनसंपत्तिको उनमें लगाकर ही वे संतुष्ट नहीं रहे। स्वामी ज्ञानानन्दजी महान-कर्मयोगी भी थे। उन धर्मसंस्थाओंके संरक्षण एवं संचालनमें ही उन्होंने अपना जीवन भी लगा दिया। अन्त समयतक अहर्निश सनातनधर्मकी रक्षा, शिक्षा और प्रचारमें रत रहे। श्रीभारतधर्म-महामंडलका संस्थापन सन् १९०१ में हुआ था। तब से अपने जीवनकी अन्तिम घड़ीतक अर्थात् १९५१ (जनवरी) तक लगभग ५० वर्ष पर्यन्त श्रीभारतधर्ममहामंडल और स्वामी ज्ञानानन्दजी अभिन्न रहे। सनातनधर्मकी सेवामें स्वामी ज्ञानानन्दजीने अपने निष्काम कर्मयोगका पूर्ण परिचय दिया। इस महान् पुण्यकार्यमें उन्हें सर्वदा बड़ी-बड़ी बाधाओं और विपत्तियोंका सामना करना पड़ा। परन्तु वे अपने कर्तव्य पथ-पर दृढ़ ही रहे, उन बाधाओं और विपत्तियोंके सामने कभी नहीं झुके तथा सफलतामें गर्व और विफलतामें शोक करते नहीं देखे गए।

श्रीभारतधर्ममहामण्डलसे संबन्धित 'भारतधर्म सिंडिकेट' द्वारा सनातनधर्मके अनेक अद्वितीय ग्रन्थोंका प्रकाशन किया गया। जनश्रुति तो यही है कि, स्वामीजी एक साथ अनेक लेखकोंको एक साथ भिन्न भिन्न ग्रन्थोंके विषय धारावाहीरूपसे लिखवाते थे। परन्तु किसी ग्रन्थमें उन्होंने अपना नाम नहीं दिया। ऐसे महान् कर्मयोगी ही कर्मोंसे निर्लिप्त रहकर परमगतिको प्राप्त होते हैं। इसमें संदेह नहीं कि, स्वामी ज्ञानानन्दजी इस प्रकार जीवन्मुक्त थे और अन्तमें वे परमगतिको प्राप्त हुए।

## स्वामीजी महान् योगी थे।

इसका प्रत्यक्ष प्रमाण यही है कि, शताधिक वर्ष की आयु हो जानेपर भी अन्ततक उनकी मेधा-शक्ति, उनका ओज, उनका व्यक्तिगत प्रभाव ऐसा रहा कि, उनके सामने जानेपर विरोधीको भी नतमस्तक हो जाना पड़ता था।

ऐसे वीतराग जीवन्मुक्त कर्मयोगी ब्रह्मीभूत महात्मा ज्ञानानन्दजी महाराजको श्रद्धाञ्जलि अर्पित करते हुए यह कहे बिना नहीं रहा जाता है कि, ऐसे महात्मा द्वारा स्थापित और पालित-पोषित धर्म-संस्थान श्रीभारतधर्ममहामंडल तथा उससे संबंधित महामाया 'ट्रस्ट' आदि धर्मसंस्थाओंकी भविष्यमें सुरक्षा और सुसंचालनकी ओर पूर्ण ध्यान देना सनातनधर्मी जगतका परम पावन कर्त्तव्य है।

स्वामीजीके सांसारिक जीवनकालमें यदि इस ओर किसी कारण ध्यान नहीं दिया गया, तो उतनी क्षति नहीं, जितनी कि, अब उनके न रहने पर हो सकती है।

इन धर्मसंस्थाओंकी सुरक्षासे श्रीस्वामीजीकी दिवंगत आत्माको सदैव शान्ति मिलती रहेगी और सनातनधर्मकी रक्षा, शिक्षा और प्रचारकार्यसे जनताका ऐहिक और पारमार्थिक कल्याण संपादित होता रहेगा।

---

# आचार्य्य श्रीस्वामी ज्ञानानन्दजीके प्रति श्रद्धाञ्जलि।

[ले०—श्रीमान् बा० देवीनारायणजी बी. ए., एलएल. बी.]

परमपूज्य परमाराध्य प्रातःस्मरणीय आचार्य्य श्रीस्वामी ज्ञानानन्दजी महाराजके ब्रह्मीभूत होनेसे भारतकी सनातन-धर्मी जनता घोर चिन्ता और कष्ट में पड़ गई है। आज भारतका एक अनमोल रत्न खो गया। उस अवतारिक महापुरुषने भारतीय संस्कृति, हिन्दूधर्म, संस्कृत तथा हिन्दीभाषा और आर्य्य-महिलाओंकी जो रक्षा की, वह भारतके इतिहास में सदैव सुवर्ण के अक्षरोंमें लिखी रहेगी।

सन् १८५७ ई० के प्रसिद्ध विद्रोहका महाराज को पूरा पूरा हाल स्मरण रहा। आप उसका वर्णन किया करते थे। वह कूटनीतिज्ञ अंग्रेजोंका बढ़ता हुआ जमाना था। अंग्रेज और मुसलमान मिल कर हिन्दू संस्कृतिको निर्मूल कर देना चाहते थे। बंगभूमिमें अंग्रेजोंने अपना पूरा आधिपत्य स्थापित कर लिया था और बड़े जोरके साथ हिन्दू जनता ईसाई धर्मको ग्रहण कर रही थी। हिन्दू संस्कृति तथा धर्म बिलकुल लुप्त होना चाहता था। राजा राममोहनरायने ईसाई धर्म के प्रचारको रोकनेके लिये ब्राह्मधर्मकी स्थापना की, परन्तु उनका देहान्त २७ फरवरी सन् १८३३ ई० में हो गया। १६ फरवरी सन् १८३६ को श्रीमान् परमहंस रामकृष्ण महाराज का जन्म हुआ। पश्चिम भारतमें स्वामी दयानन्द सरस्वतीजीने आर्य्यसमाजकी स्थापना की। इसमें कोई सन्देह नहीं कि, उस समय बढ़ते हुए ईसाई तथा मुसलमानधर्मको उन महापुरुषोंने रोका, परन्तु सनातनधर्मकी रक्षा तथा प्रचारका कार्य्य संगठित रूपसे करना बहुत आवश्यक था।

ऐसी गम्भीर परिस्थितिमें स्वामी ज्ञानानन्दजी महाराजने अपनी दूरदर्शितासे सनातनधर्मका झण्डा फहराया। साठ सत्तर वर्ष तक सत्य सनातन-धर्मकी रक्षाका डंका बजा दिया। आप बङ्गभूमिसे उत्तरप्रदेशमें चले आये। आपने अपना केन्द्र काशी तथा मथुराको बनाया। स्वामी केशवानन्दजीने आपको दीक्षा दी। सन् १८९८ में मथुरामें निगमागममण्डलीकी स्थापना हुई। उसके उपरान्त बम्बई की भारतधर्ममहापरिषद्, बंगालकी धर्ममण्डली तथा उत्तरभारतकी निगमागममण्डली आदि मिल-कर अखिल भारतीय एक संस्थामें परिणत हो गई, जिसका नाम "श्रीभारतधर्ममहामण्डल" रक्खा गया। इस संस्थाकी विधान २१ सन् १८६० के अनुसार सन् १९०१ में रजिष्टरी हुई। उस समयसे बड़े धूमधामसे इस संस्थाका कार्य्य आरम्भ हुआ। केन्द्र काशी ही रहा, पर सम्पूर्ण भारतमें हिन्दूधर्म की रक्षा तथा प्रचारका कार्य्य बड़े उत्साहसे किया गया। स्वामी ज्ञानानन्दजीके सुयोग्य शिष्य स्वामी दयानन्दजीने अंग्रेजी, हिन्दी तथा बंगलाभाषामें अद्भुत भाषणों द्वारा भारतके कोने कोनेको जगा दिया।

आज हिन्दीको जो गौरव प्राप्त हुआ है, उसका विशेष श्रेय स्वामी ज्ञानानन्दजी तथा उनके प्रिय शिष्य स्वामी दयानन्दजी को है। आपकी मातृभाषा बंगला थी, परन्तु आपने हिन्दीकी अद्भुत सेवा की है। उच्चकोटिकी सैकड़ों पुस्तकें, लेख आदि आपने हिन्दीमें प्रकाशित किये हैं। संस्कृत विश्वविद्यालय, आर्य्यमहिलाहितकारिणी महापरिषद तथा महा-मण्डलके प्रचारकार्य्योंमें मुख्य स्थान हिन्दीका ही रहा है।

आपमें अपने अनुयायियों तथा शिष्योंको योग्य विद्वान् प्रचारक तथा कार्यकुशल बनानेकी अद्भुत शक्ति थी। आपके शिष्य स्वामी दयानन्दजी बड़े योग्य थे और उन्होंने बहुत कार्य किया। आपकी ही संस्थामें रहकर स्वामी विद्यानन्दजीने प्रचारकी शक्ति

प्राप्त की और अब वे गीताधर्मके प्रसिद्ध प्रचारक हो गए हैं। आपके यहां रहकर स्वामी योगानन्दजीने अद्भुत यौगिक शक्ति तथा प्रचारशक्तिका लाभ किया और वे अब अमेरिका आदि देशोंमें क्रियायोगका प्रचार कर रहे हैं। वहीं सुवर्ण मन्दिर भी बनवाया है। श्रीजीकी ही दीक्षा तथा शिक्षासे श्रीमती विद्यादेवी जी भारत-प्रसिद्ध महिला हो गई हैं और आर्यमहिला विद्यालय का संचालन बड़ी योग्यतासे कर रही हैं, जिसमें प्रायः ९५० आर्यकन्याएँ उच्च शिक्षा प्राप्त कर रही हैं। "आर्यमहिला" पत्रिका भी बराबर नियमित रूपसे प्रकाशित होकर हिन्दूसमाज, हिन्दू संस्कृति तथा हिन्दी भाषाकी रक्षा कर रही है। स्वामीजीके उपदेशोंसे सहस्रों विद्वान्, वक्ता, लेखक तथा प्रचारक भारतके कोने कोनेमें तथा विदेशोंमें हिन्दूधर्मकी सेवा कर रहे हैं।

स्वामीजी महाराजने तीर्थों और आचार्य्य पीठोंका भी उद्धार किया है। ज्योतिष्पीठका उद्धार भी आपने ही किया है। आपके ही आग्रहसे आचार्य स्वामी ब्रह्मानन्दसरस्वतीजीने ९ वर्ष पूर्व उस पीठका शंकराचार्य्य होना स्वीकार किया और आप बड़ी योग्यतासे उस महान् पीठका कार्य संचालन कर रहे हैं।

स्वामी ज्ञानानन्दजी महाराज उच्चकोटिके योगी थे। आप हठयोग, राजयोग तथा क्रियायोगके पूर्ण ज्ञाता थे। आपकी योगशक्तिका ही फल था कि, आप १०५ वर्षकी अवस्थातक बराबर कार्य्य करते रहे। योग, तन्त्र, वेदान्त तथा भक्तिका प्राचीन तथा नवीन दृष्टिसे इतना सुन्दर समन्वय आपने किया है कि, आपकी रचनाएँ सदा अमर रहेंगीं।

आज हम काशीनिवासी उस महान् कर्मयोगी के वियोगको बड़ी पीड़ासे अनुभव कर रहे हैं। सच कहा है कि, महान् व्यक्तियोंकी कदर उनके बाद होती है और उनकी आध्यात्मिक शक्तिका प्रकाश दिनों दिन बढ़ता है। मैं श्रीजी महाराजको अपनी हार्दिक श्रद्धाञ्जलि अर्पण करता हूँ।

---

# ब्रह्मविद्याके साकार विग्रह।

(ले०—श्रीस्वामी सनकानन्द गिरि)

ब्रह्मनिष्ठ आदर्श सनातन-आर्यधर्मप्रवर्तक श्री श्रीस्वामी ज्ञानानन्दजी महाराजकी मर्यादाबद्ध सर्वोन्मुखी प्रतिभाका यथावत विवरण करना मानवी लेखिनीके लिये सर्वथा कठिन है। पर अनुभवसिद्ध यह बात तो लिखी जा सकती है कि, अनन्त श्री-समलंकृत श्रीस्वामीजी महाराजका ध्यान करके जिसने जो इच्छा की है, वह पूर्ण ही हुई है। कितने ही भक्त लोग आपका ध्यान करके ही अपनी आपत्तियोंका निवारण किया करते थे। कितने ही निर्धन धनी हो गये। कितने ही पुत्रहीनोंके गृहमें भाग्यशाली बालकोंने जन्म लिया।

श्रीस्वामी जीके स्वभावमें शांति थी, गंभीरता थी, पृथ्वीकी तरह क्षमा थी; राम और कृष्णकी तरह वात्सल्य था। श्रीस्वामीजी महाराजके सिद्धान्तोंमें उदारता थी। 'वसुधैव कुटुम्बकम्' की आपकी भावना आपके व्यक्तित्वका एक प्रधान भूषण था। प्रपंचमय कार्योंके प्रति उदासीनताका भाव आपके स्वभावकी एक विशेषता थी।

अनन्त श्री-विभूषित परम आदरणीय भगवत्पूज्यपाद श्रीस्वामीजी महाराज वर्तमान युगके परम संत, वैदिक मर्यादाके स्वरूप, सनातन वैदिक आर्य्य-संस्कृतिकी मूर्ति, विप्र-धेनु-सुर-संत-हित मानव शरीर-धारी उज्ज्वल विद्युत् पुञ्जके प्रकाश थे।

श्री श्री स्वामीजीमहाराज ब्रह्मविद्याके साकार

विग्रह थे। इनमें तपोयोग और ज्ञानके विशिष्ट समन्वयका जाज्वल्यमान तेजःपुञ्ज प्रत्यक्ष होता था। तपस्वियोंने उन्हें साकार तपश्चर्य्या कहा था। ज्ञानियोंने उन्हें ज्ञानराशिका आगार माना था। योगियोंने इनमें योगविद्याका दिव्य प्रस्फुटन पाया था। विरक्तोंने इन्हें अपने निवृत्तिमार्गका आदर्श समझा था और गृहस्थोंने इनमें अपने प्रवृत्तिपथका प्रकाश प्राप्त किया था।

धर्मसम्राट् श्रीस्वामीजी महाराजके शब्दोंमें यथार्थ तेज था, आकर्षण था, गम्भीरता थी, सरलता और सरसता थी। शब्दब्रह्मके अपनेपनका अनोखापन था। जिसने सुना, वह सुनते ही रहना चाहता था। इनमें सुधाकी सरसता थी। वाङ्माता भगवती सरस्वतीकी पुनीत बीणासे झंकृत हुई दैवी झंकारकी मंजुल ध्वनि इनमें थी। इनमें अविद्याके अज्ञान-तिमिरको शीघ्र भेदन करनेवाला शुभ्र ज्ञानका ज्योतिर्मय पुञ्ज था।

आज हिन्दु संस्कृति, हिन्दूसभ्यता, हिन्दू-साम्राज्यके सूर्य्य श्रीश्रीस्वामी ज्ञानानन्दजी महाराजका अस्त हो जाना असह्य हो रहा है।

यद्यपि आज श्रीस्वामीजी पंचभूतविशिष्ट शरीरके अन्तर्गत नहीं रहे, किसी अदृश्यलोकमें स्वर्गीय वातावरणके अन्दर अपने स्वरूपमें लीन हैं, तथापि आपकी स्वरूपलीनता मानवताकी पराकाष्ठा की द्योतक है, श्रीस्वामीजीकी जीवनचर्य्या सनातन आर्य नीति-रीतिको जाग्रत करके मानवमात्रको यथार्थ मानवताके प्रकाशमें ला रही है। यदि आज श्रीभारतधर्ममहामण्डल उनके पथका अनुसरण कर सनातन आर्य वैदिक सभ्यता तथा निजी भारतीय संस्कृतिको अपनाकर अपना तथा जगत्‌का कल्याण करना चाहे, तो सब प्रकारसे स्वर्गीय श्रीस्वामीजी द्वारा प्रदर्शित विचारधाराको सामने रख कर आगे बढ़ना होगा।

ॐ शान्तिः, शान्तिः, शान्तिः।

---

# श्रीस्वामी ज्ञानानन्दजी महाराज।

[ ले०—सनातनधर्मकालेजके भूतपूर्व-धर्मगुरु महामहोपदेशक पं० राधिकाप्रसाद वेदान्तशास्त्री ]

भारतके दुर्भाग्यके कारण, इस घोर धार्मिक विपत्तिके समय धर्मजगतसे एक महान् साधक स्थितप्रज्ञ निष्कामकर्मयोगी महापुरुषका तिरोधान हो गया। इससे धर्मजगतकी जो हानि हुई है, वर्त्तमान समयमें उसकी पूर्त्ति होना असम्भव सा प्रतीत होता है। भारतवर्षमें जिस समय ब्राह्मसमाज, आर्यसमाज और क्रृष्टान मिशनरियोंका सनातनवर्णाश्रमी हिन्दुधर्मके विरुद्ध प्रबल प्रचार हो रहा था, भोली भाली जनता किंकर्त्तव्यविमूढ़ होकर अपना अस्तित्व बनाये रखने में असमर्थ होकर विरुद्ध प्रबल प्रवाहमें बहने लगी थी, ठीक उसी समय कपर्दकहीन निष्किञ्चन श्रीस्वामीजी महाराजने श्रीभारतधर्ममहामण्डलकी प्रतिष्ठा करके, उसमें भारतके प्रसिद्ध विद्वान् उपदेशकोंको, साधु सज्जनोंको सम्मिलित करके और प्रत्येक प्रान्तमें, प्रत्येक शहरमें शाखासभाओंकी स्थापना करके धर्मविरुद्ध आन्दोलनोंका मुकाबिला किया और बड़े बड़े राजा, महाराजा, मठाधीश, साधु-संन्यासियों के साथ मिलकर प्रबल प्रयत्नसे सनातनधर्मकी विजय वैजयन्तीको हिमाचलके अत्युच्च शिखरपर फहरा दिया। भारतके अद्वितीय धर्मवक्ता प्राच्य तथा पाश्चात्य दर्शन शास्त्रके धुरन्धर विद्वान् चिरकुमार ब्रह्मचारी स्वामी दयानन्दजी महाराज इन्हींके शिष्योंमें से सर्वप्रधान थे। जिनके दिव्य प्रभावसे हिमालयसे कटक तक अनगिनती धर्मसभाओं और कितने ही

सनातनधर्म स्कूल तथा कालेजोंकी स्थापना हुई और जनतामें एक नई धार्मिक जागृति पैदा हुई थी।

सन् १९१० से अबतक स्वामीजीके साथ मेरा परिचय रहा। उन्हींके स्थापित उपदेशकमहाविद्यालयमें मैंने विद्याभ्यास किया, श्रद्धेय श्रीस्वामी दयानन्दजी महाराजके साथ धर्मप्रचारका कार्य किया और कानपुर सनातनधर्मकालेजमें धर्मगुरुके पदपर प्रतिष्ठित रहकर अबतक धर्मकार्यमें जीवनका अधिक भाग व्यतीत किया। इस प्रकारसे श्रीस्वामीजीके साथ घनिष्ट परिचय रहनेके कारण स्वामीजीको मैंने जिस तरहसे अनुभव किया, उसीका कुछ विवरण नीचे लिख रहा हूँ—

श्रीस्वामीजी एक असाधारण विभूतिसम्पन्न महापुरुष थे, इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है। गीतामें भगवान्ने कहा है—यद्यद्विभूतिमत्सत्त्वं श्रीमदूर्जितमेव वा। तत्तदेवावगच्छ त्वं मम तेजोंऽशसम्भवम्॥ अर्थात् संसारमें जो जीव ऐश्वर्ययुक्त, समृद्धि-सम्पत्ति, शोभा और कान्ति सम्पन्न हैं और उत्साह, बल तथा प्रभावयुक्त हैं, उनको मेरे ही अंशस्वरूप समझो। सौम्यमूर्त्ति श्रीस्वामीजीका सुविशाल सुकोमल सुन्दर शरीर कमनीय कान्तिका आधार था। आरक्तिम नेत्र विस्तृत कपाल और वक्षःस्थल, सुदीर्घबाहु, रक्तिमाभ नख, कमल सरीखे कोमल चरण तथा सुगठित हस्त-पाद आदि महापुरुषोंके सम्पूर्ण लक्षण स्वामीजीमें विद्यमान थे। कौपीन मात्र पहने हुए नंगे बदन आगुल्फलम्बित श्मश्रु तथा चमकीले सुचारु जटाजाल खोलकर श्रीजी महाराज जब खड़े होते थे, तब उस दिव्य भव्य मूर्त्तिको देखकर यही प्रतीत होता था कि, कोई ब्रह्मर्षि ब्रह्मलोकसे उतर कर इस जगतको पवित्र करनेको आये हैं। कोई भी राजे महाराजे, विद्वान् पंडित जब उनके पास आते थे, उनके कमलदल के समान चरणोंमें सिर झुकाकर प्रणाम करते थे। चाहे कैसा ही प्रभावशाली पुरुष क्यों न हो, उनके सामने उनके वचनका विरोध नहीं कर सकता था। चाहे न्याय हो या अन्याय, उसको स्वीकार करना ही पड़ता था। वैसा अप्रतिहत-प्रभाव पुरुष संसारमें बहुत ही कम दिखाई देता है।

स्वामी ज्ञानानन्दजी महाराज स्वयं ब्रह्मज्ञानी होने पर भी निष्काम कर्मयोगी थे। सनातन हिन्दूधर्म और वर्णाश्रमधर्मके प्रति स्वामीजीका अगाध अचल विश्वास था और उसकी रक्षाके लिये अन्तिम श्वासतक उन्होंने प्रयत्न किया। राजपूतानेके उदयपुर, जयपुर, जोधपुर, किशनगढ़, डुंगरपुर, नरसिंहगढ़ आदिके राजाओंपर उनका अपूर्व प्रभाव था। कितने ही स्वाधीन राजे और महारानियां उनकी मन्त्र शिष्या थीं। महारानी खैरीगढ़ने जब उनसे मन्त्र-लिया था, तब उन्होंने एक साथ तीन लाख रुपये गुरुदक्षिणा में दिये थे और आगे तीन लाख रुपये देनेका अभिवचन दिया था। गुरुपूजाके समय महारानी खैरीगढ़ जब महामंडलभवनमें पधारती रहीं, उस समयकी श्रीस्वामीजीकी पूजा और आरती एक अपूर्व दर्शनीय वस्तु थी। जटाजाल फैलाये हुए उच्च सिंहासनपर कैलाशशिखरासीन शंकरके समान पद्मासन लग कर स्वामीजी बैठते थे और महारानी सहेलियोंके साथ स्वयं अपने हाथमें कर्पूरकी आरती लेकर गुरुजीकी स्तुति किया करती थीं, और हम लोगोंको दसेरा, सुफेदा आम और तरह तरहकी मिठाइयां पेट भरकर खानेको मिलती थीं।

श्रीस्वामीजी महाराजको पौराणिक, दार्शनिक, वैदिक तथा धर्मशास्त्रका ज्ञान अपूर्व तथा अगाध था। श्रीजीने सांख्य, पातञ्जल, न्याय, वैशेषिक, कर्ममीमांसा तथा उत्तरमीमांसादर्शनके अपूर्व सामञ्जस्यपूर्ण भाष्योंकी रचना की। प्रत्येक दर्शनशास्त्रका सिद्धान्त अलग अलग होनेपर भी अधिकारियोंके भेदसे प्रत्येक दर्शनकी एकता तथा समन्वयको वे ऐसी वैज्ञानिक रीतिसे समझाते थे कि, प्रत्येक विद्वानको अवनत होकर उनका मत स्वीकार करना पड़ता था। स्वामीजीका सिद्धान्त यह था कि सप्तज्ञानभूमियों

तथा सप्त अज्ञानभूमियोंके अधिकारके अनुसार दर्शन सात ही होने चाहिये। उनका कहना था कि, महर्षि जैमिनी कृत कर्ममीमांसादर्शन अधूरा या अपूर्ण है। उसकी पूर्त्तिके लिये उन्होंने महर्षि-भरद्वाजकृत कर्म-मीमांसादर्शनका समाधियोगसे आविष्कार किया और भक्तिमार्गके शांडिल्य सूत्रोंके सिवाय कोई दार्शनिक ग्रन्थ न होनेसे उस अभावकी पूर्त्तिके लिये उन्होंने दैवीमीमांसादर्शन का आविष्कार किया। महामहोपाध्याय श्रीयुक्त पं० अन्नदाचरण तर्कचूड़ामणिजीने इन दोनों दर्शनोंका स्वामीजीके तत्वावधानमें संस्कृतमें भाष्य बनाया है। उन्हींके आदेशानुसार उनके प्रधान शिष्य भारतविख्यात श्रीस्वामी दयानन्दजी महाराजने "सत्यार्थविवेक" आदि ग्रन्थोंकी रचना की थी। इन ग्रन्थोंके प्रत्येक अध्यायका वैज्ञानिक तथा दार्शनिक मुखबन्ध स्वामीजी ही लिखवा दिया करते थे। दयानन्दजी महाराज उसीको पल्लवित करके विस्तृत ग्रन्थ रूपसे बना डालते थे। इसके सिवाय सप्त ज्ञान-भूमियोंके विचारसे भगवद्गीताके सिवाय संन्यास-गीता, धीशगीता, शंभुगीता, विष्णुगीता आदि सप्त गीताओंका अपने अनुभूत सिद्धान्तोंके अनुसार उद्धार किया। शास्त्ररचनामें स्वामीजीको कलियुगके वेदव्यास कहनेपर भी अत्युक्ति नहीं होगी। कहते हैं कि महर्षि वेदव्यासजीने जब महाभारतकी रचना की थी, तब स्वयं नहीं लिखते थे, श्रीगणपतिजी से लिखवाया करते थे और स्वयं बोलते जाते थे। स्वामीजीको भी मैंने कभी भी अपने हाथसे लिखते नहीं देखा, चिट्ठीपत्रीसे लेकर ग्रन्थ-रचनाकार्यतकमें स्वयं बोलते जाते थे और अन्य विद्वान् श्रीगणेशजीका काम करते थे। मैंने अपनी आंखोंसे देखा है कि, आरामकुर्सीपर बैठे हुए स्वामीजी अकेले एक साथ चार पांच लेखकोंसे अलग अलग विषयोंपर लेख लिखवाया करते थे। एक ओर स्वर्गीय स्वामी दयानन्दजी महाराज दार्शनिक लेख लिख रहे हैं, दूसरी ओर श्रीमती विद्यादेवीजी उपनिषदोंका भाष्य लिख रही हैं और बीचमें ही महामंडलके सेक्रेटरी साहब आफिस सम्बन्धीय पूछ ताछ कर रहे हैं और चौथे पं० गंगाविष्णुजी, पं० गोपालशास्त्रीजी चिट्ठीपत्री लिख रहे हैं। इस प्रकारसे स्वामीजीकी सर्वतोमुखी प्रतिभाको देखकर सचमुच विस्मित होना पड़ता था। दैवी जगत्पर स्वामीजीकी श्रद्धा अपूर्व थी। महा-मंडल भवनमें नित्य प्रति वेद भगवानकी पूजा, वाल्मीकि टीलापर शंकरजीकी पूजा, पंच देवताओं-की पूजा होती रही। इसके सिवाय महामंडल भवन के सामने वैदिक यज्ञशाला तथा गायत्रीदेवीके पीठकी स्थापना की गयी है। उस यज्ञमंडपमें कितने ही सोमयज्ञ, रुद्रयज्ञ, सप्तशतीयज्ञ आदि हुए हैं, जिनकी संख्या कमसे कम दो सौसे ऊपर ही होगी। दरभंगाके महाराजाधिराज श्रीरमेश्वरसिंहजी जब तक जीवित रहे, महामंडलके सभापति बने रहे। उन्होंने एक लाख रुपये एककालीन दान दिये थे और प्रतिमास नियमित रूपसे आर्थिक सहायता भी करते थे। सारे भारतमें ऐसे सनातनधर्मावलम्बी राजा महाराजा कम ही होंगे, जिनके साथ स्वामीजी का परिचय न हो और जो कुछ न कुछ महामंडलको मासिक या वार्षिक सहायता न देते हों। शिवावतार श्रीशंकराचार्यजीने भारतकी धार्मिक स्थितिको नियमित रखनेके लिये चार दिशाओंमें चार प्रसिद्ध शांकर मठोंकी स्थापना की थी। कालवश उत्तरा-खंडका जोशीमठ लुप्त हो गया था। स्वामीजीने टेहरी नरेशकी सहायता और गोवर्द्धन, शृंगेरी तथा शारदामठके शंकराचार्योंकी सहयोगितासे उस मठका पुनरुद्धार किया। उस गद्दीपर इस समय जगद्गुरु शंकराचार्य अनन्त श्रीविभूषित स्वामी ब्रह्मानन्दजी महाराज विराज रहे हैं।

कहावत है कि, अच्छे कामोंमें अनेक विघ्न होते हैं। विशेषतया कलियुगमें धर्मका कार्य करना कठिन नहीं, दुष्कर है। सत्ययुगसे अबतक देवासुर संग्राम होता आ रहा है। और युगोंमें सत्यके

प्राधान्यके कारण, असुरोंकी पराजय होती रही और देवगण जयी होते गये। तमःप्रधान कलियुगमें चारों ओर असुरोंका ही प्रबल प्रताप फैला हुआ है। इसलिये इस युगमें जो कुछ दैवानुष्ठान या धर्मका कार्य किया जाय, उसकी निर्विघ्न समाप्ति नहीं हो पाती। जबसे महामंडलकी प्रतिष्ठा हुई है, तभीसे कुछ न कुछ प्रबलतम विघ्न होते गये। स्वामीजीको बदनाम करनेके लिये कितने ही षड़यन्त्र रचे गये, कितने ही मुकदमे चलाये गये, उनके प्रधान शिष्य स्वामी दयानन्दजीको चक्कूसे घायल किया गया, श्रीजीको गिरफ्तार करके जेल भेजनेके लिये कितनी ही कोशिश की गई, लेकिन बादलोंसे घिरे हुए दिवाकर के समान समर्थ स्वामीजी अपने दिव्य प्रभावसे सब तरहकी विपदाओंसे मुक्त होकर मध्याह्नके सूर्यके समान चमकने लगे। तामसिक प्रभाव दब गया और अन्तमें स्वामीजी विजयी हुए।

सुचारुरूपसे धर्मकार्य सम्पादन करनेके लिये स्वामीजीके दो प्रधान शिष्य सहायक थे। प्रथम भारतविख्यात अद्वितीय धर्मवक्ता स्वर्गीय स्वामी दयानन्दजी महाराज और दूसरी परम विदुषी श्रीमती विद्यादेवीजी। स्वामीजीने अनुभव किया कि, देश-विदेशोंमें धर्मप्रचारके लिये अच्छे धर्मवक्ता कम मिलते हैं, इसलिये उन्होंने महामंडलके हातेमें दो मंजिले मकान बनवाकर उपदेशकमहाविद्यालयकी स्थापना की, जिसमें महामहोपाध्याय स्वर्गीय पं० अन्नदाचरण तर्कचूड़ामणि दर्शनशास्त्रके, स्वर्गीय पं० शशिभूषण स्मृतितीर्थजी धर्मशास्त्रके और श्रीमान् पं० गुरुचरण विद्याभूषण एम. ए. प्राच्य तथा पाश्चात्य दर्शनशास्त्रके (तुलनात्मक शिक्षाके लिये) अध्यापक नियुक्त हुए और स्वामी दयानन्दजी उसके अध्यक्ष हुए। स्त्रियोंमें धर्मप्रचारके लिये श्रीमती विद्यादेवीजीको अध्यक्ष बनाकर पिशाचमोचन तीर्थ क्षेत्रमें आर्य्यमहिलामहाविद्यालयकी स्थापना की गई और 'आर्य्यमहिला' नामक हिन्दीमें मासिक पत्रिका प्रकाशित की जाने लगी, जो कि अबतक अच्छी तरहसे महिलासमाजकी सेवा कर रही है। पूज्यपाद स्वामीजीके प्रभाव और आशीर्वादसे श्रीमती देवीजीने अथक परिश्रम किये, जिससे महिला विद्यालय इन्टरकालेजमें परिणत होकर देश तथा स्त्रीसमाजका कल्याण कर रहा है। स्वामी दयानन्दजीके सिवाय महाराजके स्वामी विवेकानन्द, विद्यानन्द, प्रेमानन्द आदि कितने ही साधु शिष्य थे, जिनमें कदाचित् प्रेमानन्दजी जीवित हैं। स्वामीजी जीवन्मुक्त महापुरुष थे। फटे हुए कपड़ेके समान अपना शरीर छोड़कर ब्रह्मीभूत हुए हैं। इसलिये शोकका कुछ भी कारण नहीं है। दुःखका कारण यही है कि, उनके प्रारम्भ किये कार्य्योंका सञ्चालन करनेके लिये कोई सुयोग्य शिष्य नहीं बच रहे हैं। श्रीभारतधर्ममहामण्डलकी अचल सम्पत्ति पन्द्रह लाखसे कम नहीं है। स्वामीजी उसके ट्रस्ट बना गये हैं और वे ही उसकी देखभाल कर रहे हैं। काशीधामके प्रसिद्ध ज्योतिषियोंने विचार कर निश्चय किया था कि, द्वापर युगमें कुन्तिनन्दन अर्जुन नर-नारायणोंमेंसे नरदेवके अवतार थे और कलियुगमें स्वामीजी महाराज उसी अर्जुनके अवतार हुए हैं। जो कुछ हो, स्वामीजी एक अवतरित पुरुषोत्तम महापुरुष थे, इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है।

टिप्पणी—पूज्यपाद श्रीजी नरके अवतार थे या नारायणके, इसका निर्णय बेचारे ज्योतिषी लोग किस आधारपर कर सकेंगे?—सम्पादक।

# धर्ममूर्ति श्रीस्वामीजी।

[ ले० श्रीमान् पं० विजयानन्द त्रिपाठीजी, मानस-राजहंस ]

श्रीस्वामी ज्ञानानन्दजी महाराज एक अद्भुत तेजस्वी पुरुष थे। उनके स्वरूपमें, उनकी वाणीमें ऐसा आकर्षण था, जो अन्तःकरणको बलात् अपनी ओर खींच लेता था। मैं अच्छी भावना लेकर उनके दर्शनको नहीं गया था, परन्तु उनके दर्शन होते ही मेरी वे दुर्भावनाएँ दूर हो गईं, जो इधर-उधरकी बातें सुननेसे बद्धमूल हो गई थीं, और उन चरणोंमें मेरी श्रद्धा हो गई।

उस घटनाको आज लग भग पचास वर्ष हुए, तबसे आजतक मेरे ऊपर स्वामीजीकी बराबर वैसी ही कृपा बनी रही। युवावस्थामें मैं कुछ न कुछ श्रीभारतधर्ममहामण्डलकी सेवा भी करता था। पर इधर बहुत दिनोंसे भारतधर्ममहामण्डलके आफिसके दूर चले जानेसे मैं कुछ भी सेवा न कर सका, पर स्वामीजीके हृदयमें कोई भी अन्तर न पड़ा।

स्वामीजीने सनातनधर्मके लिये क्या क्या किया, देशके लिये कैसे कैसे कष्टोंका किस धैर्य्यसे सफलतापूर्वक सामना किया, इसे संसार जानता है। इस सङ्कीर्ण लेखमें उसके वर्णनके लिये स्थान नहीं है। जिसने उस सङ्कटकालमें श्रीस्वामीजीके धैर्य्यको देखा है, वही कह सकता है कि, वे कितने बड़े महात्मा थे। एक ओर अदालत लगी है, दूसरी ओरसे समाचार पत्र उठे हुए हैं, तीसरी ओर गुण्डागिरी हो रही है और उसके बीचमें श्रीस्वामीजी महाराजका जीव-ब्रह्मका निरूपण भी हो रहा है।

आजकलके नवयुवक उस संघर्षको समझ भी नहीं सकते, जो उस समय सनातनधर्म और आर्यसमाजमें था। ऐसे समयमें जो विष उगला जाता था, उसके लिये सञ्जीवनी बूटी श्रीस्वामीजीका शरीर था। इन्हींकी कृपामृतवर्षासे आस्तिकोंके जी की जलन शान्त होती थी।

जिस भांति स्वामीजीके बड़े बड़े भक्त थे, उसी भांति विरोधी भी बड़े प्रबल थे। ऐसा समय अनेक बार आया कि, मालूम हुआ कि, भारतधर्ममहामण्डल गया और सदाके लिये गया। पर यह स्वामीजीकी महिमा है कि, आज श्रीभारतधर्ममहामण्डल सबसे प्राचीन और प्रतिष्ठित धार्मिक संस्था है और बड़े बड़े सार्वजनिक कार्य्य इसके द्वारा हो रहे हैं।

श्रीस्वामीजी महाराज भारतके गौरवकी रक्षाके लिये सदा प्रयत्नशील रहे और इन्होंने चिरोत्सन्न ज्योतिर्मठकी पुनः प्रतिष्ठा की और एक अत्यन्त योग्य महात्माको उस गद्दीपर स्थापित किया।

पत्रों द्वारा, पुस्तकों द्वारा, व्याख्यानदाताओं द्वारा तथा शिष्यों द्वारा स्वामीजी सदा धर्मप्रचारमें रत रहे।

स्वामीजीके काशीलाभसे जो हानि हिन्दू-समाजकी हुई है, उसकी पूर्ति हो नहीं सकती। यद्यपि श्रीस्वामीजीका निर्वाण पूर्णातिपूर्ण आयु भोगकर हुआ, फिर भी उनके पितृवत् प्रेमको स्मरण करके आज भी जी भर आता है।

# श्रीजीकी अटल धृति।

( श्री० पं० देवनायक आचार्य )

'विकारहेतौ सति विक्रियन्ते येषां न चेतांसि त एव धीराः'

श्रीभारतधर्ममहामण्डलके सर्वस्व ब्रह्मीभूत स्वामी श्रीज्ञानानन्दजी महाराजका व्यक्तित्व अपूर्व था। उनके चरित्रमें अनेक गुणोंका संनिवेश था, जिनका वर्णन स्वामीजीके घनिष्ठ संपर्कमें रहनेवाले विद्वान् लेखकोंकी लेखनीके द्वारा होगा, लेखकको उनके घनिष्ठ संपर्कमें रहनेका सु-अवसर प्राप्त नहीं हुआ है, तथापि सार्वजनिक संस्थाओंमें कार्य करनेवाले व्यक्तिको ऐसे महान् पुरुषका जैसा संपर्क प्राप्त हो सकता है, उसके आधारपर दृढ़ताके साथ कहा जा सकता है कि, स्वामीजीके अनेक गुणोंमें रत्नके समान उज्ज्वल एक गुण उनकी धृति थी, जिसके कारण उपर्युक्त उक्ति उनमें पूर्णरूपसे चरितार्थ होती है।

धृतिके विना विज्ञान, भगवद्भक्ति, गुरुभक्ति तथा इन्द्रियजय दुर्लभ है, अतः यह स्वयमेव अनुमित हो जाता है कि, उनमें ये सब गुण पूर्णरूपसे विद्यमान थे। उनकी सौम्य आकृति तथा मधुर भाषणसे भी उनकी इस मानसिक धृतिका अनुभव संपर्कमें आनेवाले व्यक्तिको स्वयमेव हो जाता था। दर्शन करते ही द्रष्टाके हृदयमें अपूर्व सात्त्विकता तथा शान्तिका उदय होता था। इससे स्वामीजीमें अपार सात्त्विकता, शान्ति, धैर्य, स्थैर्य आदि गुणोंके होनेका प्रमाण मिलता है। स्वामीजीके दर्शन करते ही उनके शिष्योंके संशय स्वतः ही दूर हो जाते थे, तब यह उक्ति स्मृत होती थीः—

'गुरोस्तु मौनं व्याख्यानं शिष्यास्तु छिन्नसंशयाः।

स्वामीजी सनातनधर्मके स्तम्भ तथा आलोक थे। उन्होंने अनेक धार्मिक संस्थाओंका स्थापन तथा अनेक ग्रन्थोंका प्रकाशन किया, जो उनकी उदात्त भावनाओंका मूर्तिमान् प्रतीक है।

श्रीस्वामीजीका व्यक्तित्व इतना उच्च था कि, लेखकके विचारसे समाज उसको समझनेमें असमर्थ रहा, जिसके कारण उनसे जितना लाभ समाजको उठाना चाहिये था, उतना लाभ समाज न उठा सका। अस्तु—

उनकी विचारधारा तथा उदात्तभाव उनके द्वारा प्रकाशित शताधिक ग्रन्थों तथा उनके द्वारा संचालित अनेकों संस्थाओंमें निहित है। इन संस्थाओं-की सेवा तथा इन ग्रन्थोंके अनुशीलनसे समाज अब भी लाभ उठा सकता है। यही आश्वासनका हेतु है।

---

# श्रीजीका उदार हृदय।

[ ले०—श्रीमान् महाराव भरतसिंह, मुलथान ]

पूज्य श्रीस्वामी ज्ञानानन्दजी महाराज एक महान् पुरुष थे। पचास वर्ष पूर्व आपने धर्मकी अवनतिको उत्तरोत्तर बढ़ते देखकर काशीमें बड़े परिश्रमके साथ प्रयत्न करके धर्म्मके स्तंभरूप श्रीभारतधर्ममहामण्डलकी स्थापना की। आजके परिवर्वित युगमें महामण्डलकी आवश्यकता नितान्त प्रतीत होने लगी है। यह उन्हींका चारित्र्यबल था कि, इस महान कार्यका सम्पादन वे सफलता-पूर्वक कर सके। स्वामीजी महाराजका परिचय मेरे स्वर्गीय पिता श्रीसैलाना-दरबारके साथ मेरी बाल्यावस्थाके समयसे हुआ था और वे मेरी मातेश्वरीके गुरु भी थे। यद्यपि उनसे मेरा परिचय दीर्घकालीन है, परन्तु मेरा, मेयो कालेज-अजमेरमें पढ़ाई करनेके कारण, उनसे घनिष्ठ सम्बन्ध नहीं

हो सका। अधिक सम्पर्क और सत्संगका लाभ, जब वे कृपाकर मुलथान पधारे और १९३६-३७ में सात आठ मास यहीं विराजे, तब हो पाया था।

उनका विशाल हृदय तथा उनके धर्म और राजनीतिके ज्ञानने मुझे मुग्ध कर दिया है। मेरी धर्मकी भावना देखकर उनकी मुझपर बड़ी कृपा रही है। मुलथानमें उनका शरीर अस्वस्थ होनेपर भी धर्म्मविषयका कार्य निरन्तर करते ही रहते थे। यहाँ उन्होंने कर्मके विषयमें एक नई पुस्तक लिखना आरम्भ किया था और एक एक अध्याय जो प्रतिदिन लिखा जाता था, वह मुझे सुना दिया करते थे। उसमें यत्किंचित् मैं कुछ सुझाव रखता था, तो वे उसे सहर्ष स्वीकार कर लेते थे।

उनमें यत्किंचित् भी दुराग्रहकी भावना नहीं थी। यह उनके उदार हृदयका प्रदर्शन है।

श्रीस्वामीजीके निधनसे सनातन-धर्ममें एक बड़ा घाटा हुआ है, जिसकी पूर्ति सहजमें हो नहीं सकती। श्रीविश्वनाथजी उनकी पवित्र-आत्माको सुख और शान्ति दें।

---

# पूज्यपाद श्रीस्वामीजी।

[ ले०—श्रीमान् पं० कृष्ण वलवंत पावगी ]

मेरा श्रीस्वामीजीसे अत्यंत घनिष्ठ नहीं, तो भी बहुत कुछ संपर्क रहा है। श्रीस्वामीजीको मैं अपने छुटपनसे ही जानने लगा। मेरे पिताजी बार बार मुझे आपकी बातें सुनाते और इसीसे मैं उधर आकर्षित हुआ था।

एक प्रेस-व्यवस्थापकके नाते मैं श्रीस्वामीजीके पास कई बार गया हूँ। जब जब मैं वहाँ गया, मुझे हमारे ऋषि-आश्रमोंकी शांतिका वातावरण वहाँ मिलता। आपके दर्शनसे ही अभ्यागतको एक ऐसा अनुभव होता कि, उसका वर्णन नहीं करते बनता। कोई भी क्लान्त तथा दुःखी मनुष्य आपके सम्मुख पहुँचते ही प्रफुल्लित हो उठता था। यह तो केवल आपके दर्शनका ही परिणाम था।

इसके अलावा जब जब मैं वहाँ गया, श्रीजीको विद्वन्मंडलीसे घिरे हुए ही पाया। सदैव वहाँ धर्म-चर्चा ही होती थी। भारतका उत्थान धर्मसे ही हो सकता है, यही आपकी प्रधान धारणा थी और धार्मिकताकी ओर भारतवासियोंको उन्मुख करनेकी ही आप सदैव चेष्टा करते थे। आपके संस्थापित श्रीभारतधर्ममहामण्डलके उपदेशकगण जब जब आपके पास आते, तब तब आप उन्हें धर्मकी गूढ़ बातें बतलाते, उनकी अनेक शंकाओंका युक्तिपूर्वक निवारण करते तथा देशकी स्थितिका हर पहलूसे विचार करनेकी ओर उन्हें प्रवृत्त करते। यही कारण है कि, आपके तैयार किये हुए विद्वान् उपदेशकगण भारतके कोने कोनेमें आदर पाते और महामण्डलकी कीर्ति बढ़ाते हैं।

श्रीस्वामीजी अवश्य ही पूर्ण अनुभवी ज्ञानी संन्यासी थे। ब्रह्मचर्य और गृहस्थाश्रमका विधिवत् पालन करनेके पश्चात् आप देशकी अवस्था देखकर उद्विग्न हुए और उसे सुधारनेकी चेष्टा करनेके हेतु सब कुछ त्यागकर जो कुछ देश और धर्मकी सेवा आपने की, उसे जहाँ तहाँ सुनकर ही मैं आपकी ओर आकर्षित हुआ। बड़े बड़े धनी-मानी, राजपुरुष तथा पश्चिमी सभ्यतामें रँगे हुए लोग भी जो एक बार आपका दर्शन पाते अथवा आपके विचार सुनते, वे कायल हो जाते थे। आपके मुखपर एक तपस्वीका पूर्ण तेज था, नेत्रोंमें आकर्षण था तथा वाणीमें समाजहित तथा देशहितके सुविचार स्फुरित होते

थे । जो एक बार आपके दर्शन पाता, बार बार उसकी आशा करता था ।

पूरी अंग्रेजियतमें डूबते हुए समाजको भारतीय संस्कृति तथा सभ्यताकी ओर मोड़ना आपका महत् कार्य था । श्रीभारतधर्ममहामण्डल संस्थाके द्वारा आपने समाजकी भारी सेवा की। स्वराज्यप्राप्तिके बाद आपको इस ओर और अधिक प्रगति करनेका अवसर मिल सकता था, यदि आप अधिक वय तथा कार्याधिक्यके कारण रुग्ण न हुए होते । फिर भी आपका उत्साह नहीं घटा था, किन्तु विधि-विधान कुछ दूसरा ही था । परमात्माने आपको हम लोगोंके बीचसे उठाकर कहीं दूसरे कार्यक्षेत्रमें भेज दिया । आपकी कीर्ति अमर है और आपके बताए मार्गपर श्रीभारतधर्ममहामण्डल संस्था बराबर अग्रसर होकर समाजको उन्नतिपथपर ले जायगी, यही मेरा विश्वास है !

---

# मैं श्रीजीको अवतार मानता हूँ ।

( श्री पं० लक्ष्मीनारायणशास्त्री )

श्रीभारत-धर्ममहामण्डलके उपदेशकमहाविद्यालयमें मैं अध्ययन कर रहा था—उस समय मधुसूदन संहिता नामका सुन्दर ग्रन्थ मैंने पढ़ा था, जो पंडित समाजके लिये उपादेय तथा संग्राह्य था । मैंने अध्ययनकी दृष्टिसे उसे अनेकबार पढ़ा । उस ग्रन्थकी भविष्यवाणीमें श्रीजी महाराजको अङ्गिरा मुनिका अवतार कहा गया है । मैं श्रीजी महाराजको अवतार मानता हूं । मेरा ऐसा विश्वास तथा निष्ठा है । मैंने श्रीजीमें सर्वतोमुखी प्रतिभा देखी है । अध्यात्म जगत्के सच्चे पथ-प्रदर्शक तथा आधुनिक राजनीतिक्षेत्रके सुन्दर खेलाड़ी, परमार्थमें सिद्ध तथा व्यवहारमें लोकसंग्रही आदि सद्गुण श्रीजीमें एकत्र पाये । श्रीजी अपने युगके महान् योद्धा थे। देशकाल परिस्थितिने जगतको अन्धा बना दिया था, जिससे लोकलोचनोंमें श्रीजी स्पष्ट नहीं दिखाई पड़े, यही मुझे विषाद है । मैंने अपने जीवन में लोक-सेवाके लिये जो कुछ प्राप्त किया है, यह सब महामण्डलकी देन है । हिन्दू धर्मको समझनेकी क्षमता श्रीजीकी परम्परामें श्री १०८ ब्रह्मीभूत दयानन्दजी महाराजसे ही प्राप्त हुई । मैंने कामधेनु कल्पवृक्ष और पारस इसी भारतधर्म महामण्डलके स्वर्गमें ही उपलब्ध किया और प्राप्तकाम बन गया । मेरे लिये तो सत्य ही भगवान अङ्गिरा इस धरातलमें उतर आये थे ।

---

# श्रीजीकी स्मृतिशक्ति।

( श्रीमान् डाक्टर परशुराम शर्मा )

मैं पूज्यपाद श्रीस्वामीजी महाराजके विषयमें क्या लिखनेके योग्य हूँ। मैं तो एक अनाड़ी मनुष्यकी नाईं केवल उनके द्वारा जो महान् कार्य संसारके हितके लिए—विशेष करके प्रकाशन विभागमें—हुआ है, उसके प्रभावको कुछ २ अनुभव करता रहा हूँ और उसके द्वारा मेरे भीतर एक श्रद्धाका भाव उनके लिए पैदा हो गया था। इससे मैं उनको एक महान पुरुषके रूपमें देखता था, जो समय समय संसारके हितके लिए प्रकट होते हैं।

मैं जब फीरोजपुरमें १६०२ से अपना डाक्टरी का काम करता था, तो उस समय मुझे श्रद्धेय श्री स्वामी दयानंदजीके सुन्दर व्याख्यान सुननेका शुभ अवसर प्राप्त हुआ था, जिससे मुझे महामंडलका परिचय हुआ था। इस बातको प्राय: ५० वर्ष होते हैं तबसे श्रीजी महाराजके विषयमें भी पता लगा था और मंडलके कामका ज्ञान हुआ।

मुझे स्मरण पड़ता है कि, मुझे केवल दो तीन बार ही श्रीजीके दर्शनका सौभाग्य प्राप्त हुआ था। पहिली बार जब मैं उनके श्रीचरणोंमें उपस्थित हुआ था, तभी उनके जीवनकी महानताकी छाप मेरे हृदयपर पड़ गई थी और महामंडलकी पुस्तकोंने तो मुझपर उनकी विद्वत्ताका विशेष प्रभाव डाला था। उन्होंने जिस प्रेमसे मुझसे वार्तालाप किया, वह तो अब तक भी मेरी स्मृतिके सन्मुख है।

उसके उपरांत जब मैंने डच, गायना आदि प्रदेशों में जो एक व्याख्यान Class System V/s Caste System पर १९३८ में दिया था और उसे छपवाकर उसकी एक प्रति मंडलको भी भेजी, उसे श्रीजीने इतना पसंद किया कि, मुझे अपनी प्रसन्नताके प्रकाशमें "विद्याभूषण" की उपाधि प्रदान की, जिसके योग्य मैं अपने आपको तो नहीं समझता था, परंतु उनके इस आशीर्वादको मैं कैसे फेंक सकता था।

जो भी पत्र मैं मंडलको लिखता रहा, उसके उत्तरमें वह मुझे सदा ही अपने शुभ आशीर्वादसे कृतार्थ करते रहते थे।

फिर जब कई वर्षोंके पीछे उनके दर्शनके लिए गया, तो उन्होंने बिना स्मरण दिलाये ही मेरी उनसे पहिली भेंटका आप ही वर्णन किया, जिससे मैं इस आयुमें भी उनकी इस प्रकारकी स्मरण-शक्तिको देखकर दंगसा रह गया। उन्होंने बातचीत-में मेरे साथ ऐसा प्रेम भरा व्यवहार किया, मानों मैं उनका एक पुराना सेवक हूँ और वह मुझे अपना आत्मज-सा समझते थे। वह चाहते थे कि, मैं महा-मंडलको अपना ही समझ कर उसके हितकी बात सोचूं और मैं कुछ ऐसा ही अनुभव करता रहा हूँ। अब भी चित्तमें यही आशा रहता है कि, महामंडल-के शुभ कार्यमें मैं कैसे सहायक होऊं। यद्यपि मैं किसी प्रकारसे भी कोई विशेष योग्यता नहीं रखता, पर फिर भी जो कुछ हूँ, उसके अनुसार कुछ न कुछ करना ही चाहता हूँ विशेष करके उसके पैदा किए साहित्यका प्रचार तो मुझे प्रेरणा करता ही रहता है, ताकि अंधकारमय संसारमें धर्मका ज्ञान फैले।

अंतमें मैं श्रीजीको सेवामें अपनी श्रद्धाको अर्पण करके ऐसी प्रार्थना करता हूँ कि, उनका शुभ आशीर्वाद सदा ही हम लोगोंको प्राप्त होता रहे।

---

# स्वामीजीका अन्तर्धान।

[लेखक—श्री० पं० शङ्करदत्तशास्त्री]

सायंकाल कुछ छात्रोंके साथ स्थानीय उद्यानमें भ्रमण कर रहा था, सामयिक वातावरणके सम्बन्ध में प्रश्न छिड़ा था। कुछ प्रश्नोत्तरके उपरान्त अकस्मात् सन्त राघवानन्दजीको उद्यानके बगलके राजपथसे निकलते देखा। गोपालसे मैंने कहा,—जरा तेजीसे जाकर महात्माजीसे कहो "शास्त्री जी मिलना चाहते हैं" वह गया, कहते कहते मैं भी पहुँच गया। नमो नारायणाय होनेके पश्चात् कुशल सबन्धी बातें चलीं। अविलम्ब ही आवश्यक बातोंके बाद सहसा उन्होंने कहा,—महामण्डलके स्वामीजीकी खबर तुम्हें मिली या नहीं? मैंने कहा,—कुछ नहीं।

"स्वामीजीका देहावसान हो गया" ये शब्द सुनतेही हृदय पटलपर एक धूमिल रेखा खिच गयी, नेत्र व्यापारुद्ध हो गये, हृदयमें धड़कन होने लगी। आह! इस अवस्थामें जब भारत स्वतन्त्र हुआ, तब भी पाश्चात्य शिक्षाकी दलदलसे पूर्णरूपेण उन्मुक्त न हो सका, किन्तु पारतन्त्र्यकी बेड़ीमें हुआ है। जिस महापुरुषके द्वारा "भारतधर्ममहामण्डल" जैसी संस्था स्थापित हुई और जनता जनार्दनके हृदय पटलपर धार्मिकाध्यात्मिक भाव सुचिन्तित हुए, वह आज इस संसारमें नहीं है। देशके कोने कोनेमें जनताकी आन्तरिक भावनाओंको बदल कर उसे भारतकी जन्मसिद्ध धार्मिकतापर ले आनेका श्रेय यदि किसी को है, तो केवल स्वामी जीके सफल प्रयत्नको।

आपके इस सफल प्रयत्नके द्वारा अगणित स्त्री-पुरुषोंकी भाग्यरेखा बदल गयी, आपके महिला-विद्यापीठकी संचालिकाओंको देखनेसे तथा सम्भाषणसे जान पड़ता है कि, वस्तुतः गार्गी, मैत्रेयीका युग आपने प्रवर्तित कर दिया है। आपने अपने इस अमूल्य जीवनमें जो भी किया, परोपकार—देश-सेवाकी भावनासे प्रेरित होकर किया। आप जैसे पहुँचे हुए सन्त थे, ठीक उसी कोटिके प्रबल विद्वान्, सफल उद्योगी, सक्रिय त्यागी तथा सर्वप्रिय वक्ता भी थे।

आपके दर्शनसे तो मुझे ऐसा भान होने लगता था कि, आप स्वयं नीलकण्ठके रूपान्तरको धारण कर इस काशी विद्याप्रधानपुरीमें गिरती अवस्थाके सुधारनेके लिये अवतरित हुए हैं।

आपकी साहित्यप्रियता भी अति श्रेयस्करी थी। उभयलोक साधनता तो आपकी नीति में कूट कूट कर भरी थी।

किम्वदन्ती है—

अंधकार है वहां जहां आदित्य नहीं है।
वह देश निर्जीव है जहां साहित्य नहीं है॥

साहित्य राष्ट्रकी छाया है, यदि साहित्य निर्बल पड़ जाय, तो उस देशके अन्तस्तलीय जोड़ोंपर धक्का लगेगा। आपको इन बातोंका पूर्ण ध्यान था। तभी तो आप संन्यस्त होते हुए भी इस महान् कार्यके करनेको अग्रसर हुए थे।

हे युगप्रवर्तक, हे युगदेवता, समाधिलीन! अब फिर इस भारतपर आपकी समाधि कब टूटेगी? मानवताका अगाध अम्बुधि आपके पदतलका अन्वेषण करता रहेगा।

मानवताकी बिलखती आवाजको, उसके नष्ट-भ्रष्ट अङ्ग को, अपने कुशल करोंसे संवारनेकी शीघ्र ही आवश्यकता समझकर कृपा कीजिये। साहित्यको, समाजको, वर्तमान दुरवस्थाको, भूल न जाइये। वाणीमें शक्ति नहीं, लेखनीमें बल नहीं कि, आपका गुण गान कर सकूँ।

# ब्रह्मीभूत श्री १००८ स्वामी ज्ञानानन्दजी महाराज।

[लेखक—विद्यालंकार श्रीमान् लक्ष्मणचन्द्र टण्डन, प्रिंसिपल सनातनधर्म कालेज, कानपुर।]

श्रीभारतधर्ममहामण्डलके संस्थापक एवं सूत्रधार स्वर्गीय श्री १००८ स्वामी ज्ञानानन्दजी महाराजके आकस्मिक स्वर्गारोहणसे पार्थिव जगत्की धर्म-प्राण जनताकी जो आध्यात्मिक हानि हुई है, उसकी व्यञ्जना कर सकना हमारी लेखनीकी सामर्थ्यके बाहर है।

श्रीस्वामीजीने आर्य-संस्कृति तथा भारतीय शिक्षा एवं सभ्यताकी रक्षा करनेके लिए ही यह अपूर्व आयोजन किया था। अपनी योग्यता, विद्वत्ता और प्रतिभाके बलपर बड़े बड़े राजा महाराजाओंसे लेकर दीन हीन नरनारियों तथा दरिद्र छात्रोंतकके हृदयोंमें सनातनधर्मके प्रति अगाध श्रद्धा और अपनी प्राचीन संस्कृतिके प्रति अक्षुण्ण प्रेम भर दिया था। परम शाक्त एवं सफल योगी होनेके नाते बहुमुखी योजनाएँ प्रस्तुत करके उनका संरक्षण, नियंत्रण एवं निर्वाह करनेमें तो श्रीस्वामीजी सिद्धहस्त थे। निखिल मानवताकी कल्याणकामनासे प्रेरित होकर ही उन्होंने भारतधर्ममहामण्डलसे ऐसे व्यापक तथा प्रभावशाली धार्मिक साहित्यका सृजन एवं प्रकाशन कराया, जिसका प्रभूत मूल्य संसारकी धार्मिक जनताने आँका और उसकी प्रेरणासे युक्तियुक्त और संगत प्रमाणोंकी खोज करनेवालोंका महान् हित हुआ।

अपने तेजस्वी एवं आकर्षक व्यक्तित्वके प्रभावसे श्रीस्वामीजी बड़े कर्मण्य, नैष्ठिक और त्यागी कार्यकर्ताओं तथा स्वर्गीय १००८ श्रीस्वामी दयानन्दजी जैसे परम योगी शिष्योंको सनातनधर्मकी सच्ची सेवा करनेकी प्रेरणा प्रदान किया करते थे। इस स्थलपर यह कहना भी सर्वथा युक्ति-युक्त होगा कि, स्वामी दयानन्दजो महाराज भारतवर्षकी उन इनी गिनी विभूतियोंमेंसे थे, जिन्होंने अपनी विचित्र वक्तृत्वशक्तिके बलपर सैकड़ों नास्तिकोंको आस्तिकताका पाठ पढ़ाया था और सहस्रों विधर्मग्राही हिन्दुओंको पुनः धर्मका पाठ पढ़ा कर सनातनधर्म ग्रहण करनेके लिए बाध्य कर दिया था। उनकी वाणीमें वह जादू था, जो सहस्रों श्रोताओंको घण्टों मुग्ध किए रहता था। हमारी धारणा तो यह है, कि इस सफलताका अधिकांश श्रेय उनके परम पूज्य गुरुवर श्रीस्वामी ज्ञानानन्दजी महाराजको ही था। जिनके पुण्य प्रताप और प्रसादके प्रभावसे उन्होंने सारे उत्तरापथमें सनातनधर्मका विजय-डंका बजा दिया था।

ऐसी महान् विभूतियाँ शताब्दियोंमें कभी ही अवतरित होकर पृथ्वीपर फैले हुए मोहान्धकारको दूर कर दिया करती हैं। हमारी बलवती लालसा है कि, श्रीस्वामी ज्ञानानन्दजी महाराज तथा उनके योग्य शिष्य स्वामी दयानन्दजी महाराज स्वर्गसे श्रीभारतधर्ममहामण्डल तथा श्रीसनातनधर्म कालेजपर मङ्गल और समृद्धिकी अजस्र वर्षा करते रहें।

---

## समवेदना।

[ धर्मालंकार रायसाहब श्रीमान् मीनामल सोमाणी, दिल्ली ]

पूज्य श्री १००८ स्वामी श्रीज्ञानानन्दजी महाराज-से मैं ई० सन् १९१६ से परिचित हूँ और वह तथा उनके शिष्य श्रीस्वामी दयानन्दजी मेरेसे गहरा प्रेम रखते थे, जिससे मुझको इनकी मृत्युसे अति शोक हुआ है। श्रीस्वामीजी महाराज सनातन-धर्मका जो कार्य करते रहे हैं, वह कार्य सनातन धर्म जगतमें छिपा हुआ नहीं है। इनके समाधिस्थ होनेसे सनातनधर्मके कार्योंमें जो हानि पहुँची है, उसकी पूर्ति असंभव ही है, परन्तु काल अति बलवान है, इसमें किसीका वश नहीं। परमपिता परमात्मासे यही प्रार्थना है कि, इस महान आत्माको सद्गति प्रदान करें और हम सबको बल देवें कि, हम उनके मार्गों-पर भली प्रकार चलकर अपना कर्त्तव्य पालन करते रहें; जिससे उनकी स्थापित की हुई संस्थाओंके कार्य भली प्रकारसे चलते हुये उन्नति प्राप्त कर सकें।

---

# परमपूज्यपाद श्री ११०८ श्रीस्वामी ज्ञानानंदजी महाराज।

[लेखक—भक्त रामशरणदासजी, पिलखुवा]

आज हम पाठकोंके सम्मुख भारतके सुप्रसिद्ध महान् योगिवर्य परम तपस्वी संत परमपूज्यपाद प्रातः-स्मरणीय जगद्वन्द्य श्रीमत्परमहंस परिव्राजकाचार्य ११०८ श्रीस्वामी श्रीज्ञानानंदजी महाराज, भारतधर्म महामण्डल काशीके संक्षिप्त परम पवित्र चरित्रका स्मरण करा रहे हैं। आशा है, पाठक इसे ध्यानसे पढ़नेकी कृपा करेंगे और इसमें जो त्रुटि रह गई हो, उसके लिये क्षमा करेंगे।

परमपूज्यपाद प्रातःस्मरणीय श्रीस्वामी श्रीज्ञाना-नन्दजी महाराजको कौन ऐसा भारतीय सनातनधर्मी हिन्दू है कि, जो न जानता हो? अटकसे लेकर कटक तक और हिमालयसे लेकर कन्याकुमारीतक आपका पवित्र नाम विख्यात था। आप भारतकी महान उच्चकोटिकी विभूतियोंमेंसे थे और आपके कारण भारत तथा हिन्दू जातिको गर्व था कि, ऐसे महान् भयानक समयमें जब कि, सभी पाश्चात्य देश भौतिक जड़वादकी ओर दौड़े चले जा रहे हैं, भारतमें ऐसा महान् दार्शनिक संत था, जो लाखोंका ध्यान अपनी ओर आकर्षित किये हुये था।

### जन्म, जाति, स्थान।

पूज्यपाद श्रीस्वामी श्रीज्ञानानन्दजी महाराज पूर्वा-श्रममें जातिके बंगाली मुखोपाध्याय ब्राह्मण थे और आपका जन्म मीरटमें हुआ था। आपके पूर्वज बंगाल-के रहनेवाले थे। आपके पिता मीरट आकर रहने लगे थे। बचपनका जीवन आपका विद्याध्ययनमें व्यतीत हुआ और आपने संस्कृत, अंग्रेजी और बंगाली भाषा पढ़कर काफी योग्यता प्राप्त की। आपका विवाह हुआ और आपके कई संतानें भी हुईं। लगभग ४० वर्षकी अवस्थामें आपको संसारसे वैराग्य हो गया और आप घर-बार, स्त्री-पुत्र, धन-माल सबीपर लात मारकर, मुख मोड़कर चल दिये। आपने अपना गुरु परम योगिराज पूज्यपाद ११०८ श्रीस्वामी श्रीकेशवानन्दजी महाराजको बनाया। पूज्य श्रीस्वामी केशवानन्दजी महाराज बड़े ही सिद्ध महात्मा माने जाते थे। आपने उनसे दीक्षा ले, जंगलोंकी ओर, बनोंकी ओर कूँच किया और १० वर्ष तक निरन्तर आबू और हिमालयकी कन्दराओंमें बैठकर घोर तप किया और सिद्धि प्राप्त की।

## धर्मरक्षार्थ मैदानमें उतरना ।

आप जब आबू और हिमालयसे तप कर सिद्धि प्राप्त कर लौटे और अपने देश भारतपर, अपनी हिन्दू जातिपर, सनातन वर्णाश्रमधर्मपर, हिन्दू सभ्यता संस्कृतिपर, गौ-ब्राह्मणोंपर दृष्टि डाली, तो घोर पतन देखकर आपका हृदय द्रवीभूत हो गया। आपने देखा कि, मेरा ऋषि-मुनियोंका परम पवित्र भारत देश आज परतंत्रताकी बेड़ियोंमें जकड़ा हुआ है और अंग्रेज उसे चूँस चूँस कर खोखला कर रहे हैं। हिन्दू लड़कोंको अंग्रेजी पढ़ा-पढ़ाकर ईसाई बनाया जा रहा है, जो खड़े-खड़े पशुओंकी तरह मूतते हैं, जो चाहे बकते हैं, चाहे जिसका खाते हैं। आज सनातन वर्णाश्रमधर्मको मेटनेके लिये अपने घरमें ही अपने भाई शत्रु बन गये हैं। आज सनातनधर्मको मेटनेके लिये, वर्णाश्रमका विध्वंस करनेके लिये, जात-पातको मिटानेके लिये, पुराणोंको जलानेके लिये, मंदिरोंको मिटानेके लिये, औरंगजेब, मोहम्मदगोरी, महमूद गजनवीकी जरूरत नहीं, अब तो हिन्दुओंमें ही लाखों औरंगजेबका पार्ट अदा करने-वाले हो गये हैं। आपने देखा कि, आज स्वामी दयानन्दके चेले आर्यसमाजी सनातनधर्मको जड़-मूलसे समाप्त करनेके लिये दिनरात मंदिरोंकी निंदा करते हैं, मूर्तिपूजाको ढोंग बताते हैं। इससे देशका नाश हुआ बताते हैं, कलिमलहारिणी, पतितोद्धारिणी श्रीगंगा-यमुनाको गाली बकते हैं, पुराणोंको पोपोंकी बनी बताते हैं, परब्रह्म परमात्मा भगवान श्रीराम-कृष्णको मनुष्य बताते हैं, देवी-देवताओंको नहीं हैं बताते हैं, पातिव्रतधर्मको समाप्त कर विधवाविवाहका प्रचार करते हैं, तीर्थयात्राको व्यर्थ समझते हैं। वीर हकीकतके सामने मुसलमानोंने श्रीदुर्गाको गाली दी थी, जिसके विरोधके कारण उसे बलिदान होना पड़ा। पर अब तो घर घरमें श्रीदुर्गा आदि देवी-देवताओंको गाली देनेवाले पैदा कर दिये गये हैं, जो दिन रात गली गली कूँचे कूँचेमें जाकर सभा कर खूब गालियाँ बकते है। लाखों मंदिर तोड़कर औरंगजेब बनने जा रहे हैं और पुराणोंको पोपोंकी बनाई बताकर हिन्दू शास्त्रोंसे हमाम गर्म करनेकी याद दिला रहे हैं। यह घोर भयानक दृश्य देख, आपका हृदय रो पड़ा और आप हिन्दू जातिकी, हिन्दू सभ्यता तथा संस्कृतिकी रक्षाके लिये मैदानमें उतर पड़े और आपने निश्चय किया कि, जिस धर्मकी रक्षाके लिये निराकार ब्रह्म साकार होकर श्रीराम-कृष्णके रूपमें आकर रक्षा करते हैं, जिस धर्मकी रक्षाके लिये महाराजा हरिश्चन्द्र भंगीके हाथ बिके, जिसकी रक्षाके लिये महाराणा प्रताप २५ वर्ष-तक घासकी रोटियाँ खाते रहे, जिसकी रक्षाके लिये छत्रपति शिवाजी जंगलोंकी खाक छानते रहे, जिसकी रक्षाके लिये श्रीगुरुगोविन्द सिंहजीके दो दुधमुँहे लाल हँसते-हँसते दीवारोंमें चुने गये, जिसके लिये वंदा वीर वैरागीने अपना मास नोचवाया, मतिराम आरेसे चीरे गये, सती पद्मिनीने अपना स्वर्ण जैसा शरीर धधकती अग्निमें झोंक दिया, अब हमें उसी धर्मकी रक्षा इन दयानंदियोंसे करनी है। धर्म-पर विपत्ति हो और हम समाधि लगाकर जंगलोंमें बैठें, यह उचित नहीं। आपने समस्त भारतमें अटकसे लेकर कटकतक और हिमालयसे लेकर कन्याकुमारी-तकका दौरा किया और बड़े-बड़े धार्मिक राजाओंको, सेठ साहूकारोंको, प्रसिद्ध २ सभी बड़े २ विद्वानोंको अपने त्याग-तपस्याके बलपर अपने श्रीचरणोंमें झुका कर भारतधर्ममहामण्डलकी स्थापना की और उसकी शाखाएँ समस्त भारतके कोने-कोनेमें फैलाईं। सन् १९०१ में भारतधर्ममहामण्डलकी रजिष्ट्री कराई गई, जो आजतक बराबर धर्मरक्षामें भाग लेता रहा और किसी न किसी प्रकार धर्म-रक्षा करता रहा। आपने समस्त राजाओंको चेताया और इस प्रकार धर्मका बिगुल बजाया। आपने घोषणा कर कहा कि, ऐ राजाओं, ऐ हिन्दुओं, सनातन धर्मियों, अपनी कुम्भकर्णी निद्राको भंग करो। जाग जाओ। देखो,—तुम्हारा धर्म, तुम्हारा देश, रसातलको जा रहा है, तुम पड़े सो रहे हो, उठो, रक्षाके लिये कटिबद्ध

हो जाओ और भारतधर्ममहामंडलके झण्डेके नीचे आ जाओ। आपके प्रयत्नसे उस समय हिन्दू जातिकी निद्रा भंग हुई, चेतना आई, हिन्दू जातिने करवट बदली।

## अद्भुत शिष्य श्रीस्वामी दयानन्दजी।

आपके हजारों बड़े बड़े राजा महाराजा शिष्य थे और कितने ही बड़े बड़े उच्च कोटिके संत महात्मा भी शिष्य थे; परन्तु आपने एक अद्भुत महान् तेजस्वी संत हिन्दू जातिके लिये प्रदान किया, जिसको प्राप्त कर सनातनधर्मी जगत् निहाल हो गया। आपके इस अद्भुत तेजस्वी महान संतका नाम था,– परम पूज्यपाद प्रातःस्मरणीय १००८ श्रीस्वामी दयानन्दजी महाराज बी० ए० "कन्टकेनैव कण्टकम्" के अनुसार आर्यसमाजी दयानन्दके द्वारा फैली गड़बड़ीको सनातनधर्मी अपने शिष्य दयानन्दजी महाराजके द्वारा दूर करनेका आपने निश्चय किया। समस्त जगत्‌ने देखा कि, दयानंदके द्वारा मूर्तिपूजा, श्राद्ध, तर्पण, मंदिर, गंगाका खंडन हो रहा था, अब दूसरे तपस्वी दयानंदजी द्वारा जोर शोरसे मंडन हो रहा है। जहाँ आर्यसमाजी दयानंद द्वारा ग्यारह ग्यारह विवाह करनेको लिखा गया, विधवाविवाह करनेको लिखा, नियोगकी बातें लिखीं, देशको व्यभिचारका अड्डा बनाया जा रहा था, अब सनातनधर्मी दयानंदजीके द्वारा इन शास्त्रविरुद्ध घोर पापपूर्ण बातोंका खंडन कर सदाचार और पातिव्रत धर्मका प्रचार किया जा रहा है। अब आपके इन शिष्यके कारण आर्यसमाजी, ईसाई, मुसलमान आदि मैदान छोड़ भागने लगे और आपने मूर्तिपूजा, श्राद्ध, अवतारवादपर ऐसे २ शास्त्रार्थ किये और उन्हें ऐसे मुँह तोड़ उत्तर दिये कि, बड़े बड़े घोर नास्तिकोंकी बोलती बंद हो गई और छक्के छूटने लगे और नास्तिक उल्लू आपके तेजके सामने इधर उधर भाग कर जान बचाने लगे। आपके प्रभावसे लाखों बड़े २ घोर नास्तिक आस्तिक हो गये और इस प्रकार सनातनधर्मकी नैया पार लग गई और सनातन धर्मकी पताका शानसे फहराने लगी। क्या सनातनधर्मी जगत् आपके इस अद्भुत कार्यको कभी भूल सकता है? आपके इन शिष्य श्रीस्वामी दयानंदजी महाराजके द्वारा जो सनातनधर्मकी रक्षा हुई, वह इतिहासमें स्वर्णाक्षरोंमें लिखी जायेगी। उस समयके महान भयंकर समयमें जब कि, समाजी नमाजीकी तरह धर्मको कुचलने जा रहे थे, एक मात्र सनातनधर्मकी नैयाके खेवैया आप ही थे, जिसे सनातनी जगत् हृदयसे स्वीकार करता है।

## १५० ग्रन्थ लिखे, पर अपना नाम नहीं।

आजके घोर कलिकालके समयमें 'प्रतिष्ठा शूकरी विष्ठा' इसे अक्षरशः जीवनमें उतारनेवाले यदि कोई संत थे, तो आप ही ऐसे महान संत थे कि, जिन्होंने बड़े २ उच्च कोटिके १५० सौसे ऊपर अद्भुत ग्रन्थ लिखे, पर अपना नाम एकमें भी नहीं दिया; जिन्हें देखकर बड़े २ नास्तिक दाँतोंतले अंगुली दबाते हैं। आपके ग्रन्थोंको बड़ेसे बड़े घोर नास्तिक भी यदि एक बार पढ़ लेंगे, तो कट्टर आस्तिक हुए बिना न रहेंगे। सनातनधर्मपर, हिन्दूजातिपर, पुराणोंपर जितने भी नास्तिकों द्वारा आक्षेप होते हैं, सभीका इन ग्रन्थोंमें मुँहतोड़ उत्तर दिया गया है; जिन्हें देखकर बड़े २ अँगरेजतक चकित होते हैं। आपने प्रेस और प्लेटफार्म दोनोंपर कब्जा किया और इस प्रकार नास्तिकोंके छक्के छुड़ा दिये और बोलती बंद कर दी। सभामें आपके शिष्य स्वामी श्रीदयानन्दजी महाराज दहाड़के शास्त्रार्थ कर छक्के छुड़ाते, तो आप नास्तिकों द्वारा लिखे ग्रन्थोंका मुँहतोड़ उत्तर लिखकर मुँह बंद करते। आज १० पृष्ठ—नहीं नहीं—दस लाईनको लिखकर भी लेखक चाहते हैं कि, इस लिखनेमें हमारा नाम जरूर हो; परन्तु वाह! परमत्यागी तपस्वी महर्षिने १५० ग्रन्थ लिखे, पर ग्रन्थोंपर नाम देखो, तो एकपर भी नहीं। आपको तो चिन्ता

थी अपने सनातनधर्मकी। अपने नाम और यशकी नहीं। आप ज्ञानके भंडार थे। आपका जीवन सचमुच प्राचीन ऋषियों-मुनियों जैसा था। ऐसा अद्भुत त्याग, ऐसा अद्भुत धर्मप्रेम, ऐसा अद्भुत तपस्यामय जीवन आज कहाँपर देखनेमें आता है?

## ज्योतिष्पीठका उद्धार।

परमपूज्यपाद श्रीस्वामी श्रीज्ञानानंदजी महाराजने जहाँ बड़े २ उच्चकोटिके कार्य किये, वहाँ आपने जब देखा कि, भगवान् जगद्गुरु शंकराचार्यजी महाराजने सनातनधर्म, वर्णाश्रमधर्मकी रक्षाके लिए चार कोनोंमें चार मठ स्थापित किये, जिनमें चार शंकराचार्य होते आये और वह बराबर सनातनधर्मकी रक्षा करते चले आये। कालप्रभाव से तीन मठ तो बराबर बने रहे, चौथा ज्योतिष्पीठ सैकड़ों वर्षसे लुप्त सा हो गया था। चार शंकराचार्य-जीकी जगह तीन ही रह गये। आपके प्रयत्नसे ज्योतिष्पीठका पता लगा। आपने उदयपुरनरेश, दरभंगानरेश तथा अन्य नरेशोंकी सहायतासे उस मूल भूमिका पता लगाया, जहाँ उत्तराखण्डमें आदि जगद्गुरु भगवान् श्रीशंकराचार्यजी महाराजने ज्योतिष्पीठकी प्रतिष्ठा की थी। कोई दो सौ वर्षतक इस पीठकी ओर किसीका ध्यान ही नहीं गया और मूलस्थानको लोग भूल गये थे। आपने उस पीठका उद्धार किया और वहाँ औपचारिक रूपसे परमपूज्यपाद प्रातः-स्मरणीय अनंत श्री विभूषित ११०८ श्रीमज्जगद्गुरु शंकराचार्य श्रीस्वामी ब्रह्मानंद सरस्वतीजी महाराजको प्रतिष्ठित किया, जो आज सनातनधर्मकी रक्षामें सबसे बढ़कर भाग ले रहे हैं और बहुत बड़े धर्माचार्य माने जाते हैं। यह सब पूज्यपाद श्रीस्वामी ज्ञानानन्दजी महाराजकी ही कृपाका फल था, जो इस प्रकार ज्योतिष्पीठका उद्धार किया गया और सनातनधर्मी जगत्को एक चौथे शंकराचार्यको दे, सनातनधर्मकी रक्षाका सबसे बढ़कर कार्य किया।

## हिन्दूकोडका घोर विरोध।

आपने सनातनधर्मविरोधी मंदिरप्रवेशबिल, अछूतोद्धारबिल, शारदाबिल, सगोत्र-विवाहबिल तलाकबिल, विधवाविवाहबिल आदि अधार्मिक बिलोंका महामंडलद्वारा घोर विरोध कराया था और इन बिलोंके कारण आप दिनरात चिन्तित रहा करते थे। जिस समय प्रस्तावित हिन्दूकोडबिलपर जनमतके लिये रावसमिति भारतके विभिन्न नगरोंमें भ्रमण कर रही थी, उस समय स्वामीजी महाराजकी प्रेरणासे महामंडलके कार्यकर्ताओंने बड़े २ नगरोंमें जाकर रावसमितिको काले झंडे दिखलाये थे तथा हिन्दूकोडबिलके विरुद्ध जनमत जागरित किया था। आप हिन्दूकोडको हिन्दू जाति, हिन्दूसभ्यता और हिन्दू संस्कृतिके लिये जड़मूलसे समाप्त करनेवाला भयंकर षडयंत्र बतलाया करते थे। आपकी ही प्रेरणासे पूज्या श्रीमती विद्यादेवीजीने भारतके कोने २ में जाकर हिन्दूकोडका घोर विरोध किया था। आपको इस बिलके द्वारा घोर दुःख होता था।

## महामण्डलका विशाल भवन।

आपने कई लाख रुपयोंकी लागतका भारतधर्ममहामंडल भवन बनाया है, जिसमें बड़े २ ग्रन्थ प्रकाशित हुआ करते हैं। आर्यमहिलामहाविद्यालय, आर्य महिला पत्रिका आदि भी आपकी कृपाका फल है। आप ज्ञानके आकर थे। कल्याणमें बड़े उच्चकोटिके आपके लेख निकलते थे, पर आपका नाम तक नहीं रहता था। केवल भारतधर्म महामण्डलके एक महात्मा इस नामसे लेख छपता था। बड़े २ राजा महाराजा आपकी सेवामें हाथ जोड़े खड़े रहते थे, सेवाके लिये लालायित रहते थे, पर आप किसीकी सेवाकी चिन्ता नहीं करते थे।

## साक्षात् शंकर स्वरूप थे।

पिछले दिनों जब पूज्यपाद करपात्रीजी महाराजने काशीमें शतकुण्डी महायज्ञ कराया था, तो हमें भी

उसमें जानेका सौभाग्य प्राप्त हुआ था। तभी हमने महामंडलमें जाकर ऊपरके कमरेमें आपके श्रीचरणों-के दर्शन किये थे। १०० वर्षकी आयु थी। जब हमने दर्शन किया, तो हमें साक्षात् शंकर जैसे प्रतीत हुये। बड़ी २ लम्बी नीचे पैरोंतक लटकती हुई जटायें और नीचेतक लम्बी लटकनेवाली दाढ़ी, जिसे आप बाँधे रखते थे, देखते ही परम तपस्वी महर्षिके श्रीचरणोंमें श्रद्धासे सर झुक गया और हृदय गद् गद् हो गया। हमने अपनेको महाराज-श्री के चरण छू और आशीर्वाद प्राप्त कर कृत कृत्य माना। उस समयके आनंदको लिखना मानों सूर्यको दीपक दिखाना है। इस घोर कलिकालमें ऐसे महान् परम तपस्वी महर्षिका दर्शन प्रसन्नताजनक न होगा, तो कब होगा?

## सनातनधर्मका सूर्य अस्त।

हमने जिस समय अकस्मात् समाचारपत्रोंमें पढ़ा कि, भारतके स्वनामधन्य प्रातःस्मरणीय जगद्वन्द्य ११०८ श्रीस्वामी ज्ञानानंदजी महाराज ब्रह्मीभूत हो गये, तो उस समय हमें जो घोर दुःख हुवा, वह लिखा नहीं जा सकता। बरबस आँखोंसे अश्रुधारा बहने लगी, शरीरमें काटो तो खून नहीं, चारों ओर अंधकार ही अंधकार प्रतीत होने लगा। बरबस मुखसे निकल पड़ा,—हाय! आज हमारे सनातन वर्णाश्रमधर्मका सूर्य अस्त हो गया। आज हमारी सनातनधर्म, हिन्दूधर्मकी डूबती नैयाको कौन पार लगायेगा?

ता० २८ जनवरी सन् १९५१ दिन रविवार प्रातः ५ बजे काशीमें आप ब्रह्मीभूत हो गये। यह समाचार बिजलीकी भाँति चारों ओर फैल गया और सनातन-धर्मी जगतमें शोक छा गया और हाहाकार मच गया। भारतके कोने २ में हजारों शोकसभायें हुईं। सभी पत्रोंने यह समाचार दिया। मणिकर्णिकाघाट-पर ब्रह्मीभूत श्रीस्वामीजीकी अन्त्येष्टि क्रिया हुई, जिसमें हजारों मनुष्योंने अश्रुधारा बहाते हुये अन्तिम श्रद्धाञ्जलि भेंट की। आप सनातनधर्मके सूर्य थे। आपके उठ जानेसे जो सनातनधर्मकी महान् क्षति हुई है, उसकी पूर्ति निकट भविष्य-में होना बहुत ही कठिन है। आज सनातनी जनता-को चारों ओर अंधकार ही अंधकार प्रतीत हो रहा है और ऐसे महान् भयानक समयमें जब कि हिन्दूधर्मको, वर्णाश्रमधर्मको अपने-पराये सभी मेटनेपर तुल गये हैं, भारतमाताके भी पाकिस्तान-द्वारा खंड २ अंग भंग टुकड़े २ हो गये हैं, लाखों हिन्दू ललनाओंको उड़ाकर ले जाया गया है, जो गुण्डोंके घरोंमें पड़ी खूनके आँसू बहा रही हैं, करोड़ों हिन्दू दर दरके भिखारी बने घूम रहे हैं, गायोंको हलोंमें जोतनेको कहा जा रहा है और गोवधके लिये नये नये बूचड़खाने खोले जा रहे हैं और करोड़ों बंदर, मोर, नीलगाय, हिरन, चूहे मारे जा रहे हैं, मछली-मुर्गे-अण्डे खाने-का प्रचार किया जा रहा है और देशको घोर हिंसक मांसाहारी बनाया जा रहा है। यह गांधीवाद जो सबसे बढ़कर खतरनाक है, मुँहबाये सामने खड़ा है, जो खुले रूपमें बंदर मारने, मछली, अण्डे खाने, गायोंको हलोंमें जोतने, मुसलमानोंके साथ खाने पीनेका समर्थन करता है और हिन्दूकोडबिल, तलाक बिल द्वारा हिन्दूधर्मको जड़ मूलसे समाप्त करना चाहता है और ब्राह्मणकन्याकी शादी भंगी लड़केसे और भंगीकी लड़कीकी ब्राह्मणके लड़के-से, ब्राह्मणकन्याकी मुसलमानसे, पारसियोंसे कर वर्णाश्रमधर्मका विध्वंस कर रहा है, मंदिरोंकी सम्पत्ति हड़पने, मर्यादायें नष्ट करनेका षडयंत्र रचा जा रहा है और पूज्य ब्राह्मणोंसे टट्टियाँ कमाई जा रही हैं और हिन्दूको हिन्दू कहनेसे रोका जा रहा है। हिन्दुस्थानका नाम इण्डिया और हिन्दीकी जगह हिन्दुस्तानीका राग अलापा जा रहा है। यह गाँधीवाद हिन्दूधर्मको चट करने आ रहा है और चर्खायज्ञ द्वारा कायरताका प्रचार किया जा रहा है। इस महान् भयानक

समयमें हाय! हमसे इस डूबती नैयाका खिवैया महर्षि भी छीन लिया गया है। हम प्रातःस्मरणीय महाराज श्रीके चरणोंमें श्रद्धाञ्जलि भेंट करते हुये विश्वनाथ बाबासे प्रार्थना करते हैं कि, प्रभो! जिस सनातनधर्मकी रक्षाके लिये और बौद्धोंसे धर्म बचानेके लिये आप जगद्गुरु श्रीशंकराचार्यके रूपमें पधारे थे, अब भी इस गाँधीवादसे बचानेके लिये आवो और धर्मकी रक्षा कर पुनः सनातनधर्मकी पताका फहरावो।

---

# श्रद्धाञ्जलि-सभा।

( ले०—महामहोपाध्याय व्याख्यानवाचस्पति पं० गिरिधर शर्मा चतुर्वेदी )

गत ४-२-५१ को श्रीआर्यमहिलामहाविद्यालयमें श्रीजीको श्रद्धाञ्जलि समर्पित करनेके लिए एक महती सभा सुप्रसिद्ध एवं प्रकाण्ड विद्वान् महामहोपाध्याय व्याख्यानवाचस्पति श्री० पं० गिरिधरशर्मा चतुर्वेदीकी अध्यक्षतामें हुई। जिसमें अनेक विद्वान् और प्रतिष्ठित सज्जन एवं महिलाओंने सम्मिलित होकर पूज्यपाद श्रीस्वामीजीके प्रति श्रद्धाञ्जलि समर्पित की। श्रद्धाञ्जलि समर्पित करनेके अवसरपर निम्नलिखित प्रस्ताव स्वीकृत हुआ और भाषण हुए;—

"हम समस्त काशीवासी, अखिल भारतीय विराटधर्ममहासभा श्रीभारतधर्म-महामण्डलके पूज्य प्रतिष्ठापक श्रीस्वामी ज्ञानानन्दजी महाराजकी महानिर्वाणप्राप्तिसे अत्यन्त दुःखी हैं। आपने जो सनातनधर्म, हिन्दू संस्कृति एवं मानवताकी सेवा की है, उससे आपका नाम इतिहासमें स्वर्णाक्षरोंमें अङ्कित रहेगा। जब ब्रिटिश शासनसे भारतवर्ष पदाहत तथा पददलित होकर आत्मविस्मृत हो गया था, तब आपने महामण्डलद्वारा सुप्त भारतको जगाकर अध्यात्मलक्ष्य एवं धर्मकी ओर प्रेरित किया। आपही से प्रेरणा प्राप्त कर आपके शिष्य ब्रह्मीभूत श्रीस्वामी दयानन्दजी प्रभृति महातपस्वी अनेक शिष्योंने सनातनधर्मकी मन्दाकिनी बहा दी। जिसके फलस्वरूप सनातनधर्मकालेजों एवं महामण्डलकी शाखाओं द्वारा तरुण भारत जाग उठा। सनातनधर्मपोषक अनेक साहित्योंकी विविध-भाषाओंमें रचना एवं प्रकाशन कर आपने मेघाच्छन्न हिन्दूधर्मसूर्यको मुक्त कर उसके आलोकसे भारत एवं संसारका पथप्रदर्शन तथा दैवीजगत्‌का रहस्योद्घाटन किया। संक्षेपतः आप स्वतन्त्र भारतकी आत्माको प्रेरणा देनेवालोंमें अग्रणी थे। ऐसे लोकोत्तर महापुरुषके प्रति हम सादर सभक्ति श्रद्धाञ्जलि अर्पित करते हैं। आपके अनन्त उपकारोंके लिए देश आपका सदा ऋणी रहेगा। श्रीभगवान् विश्वनाथके चरणोंमें हमारी सांजलि-प्रार्थना है कि, वे इस दिव्य विभूतिद्वारा ऐसी प्रेरणा दिलाया करें, जिससे जगत्‌में 'सत्यं शिवं सुन्दरम्' की स्थापना हो।

हमलोग आज यह भी दृढ़ निश्चय करते हैं कि, उनकी पवित्र स्मृतिमें ऐसा स्मारक बनाया जाय, जिससे उनके जीवन तथा कार्योंसे वर्तमान एवं भावी सन्ततिका पथप्रदर्शन होता रहे।"

इस स्मारकसमितिके निम्नलिखित सदस्य चुने गये।

सर्वश्री महामहोपाध्याय पं० गिरिधरशर्मा चतुर्वेदी, बा० नरेशचन्द्र दत्त, श्रीकालीकृष्णचक्रवर्ती, ठा० लौटूसिंह गौतम तथा पण्डित प्यारेकिशन कौल।

तत्पश्चात् श्रीशर्माजीने कहा :—

उपस्थित सज्जनवृन्द और महिलाओ!

जिनके दर्शनके लिये काशीमें आनेकी लालसा मनमें लगी रहती थी, उन स्वामीजी महाराजके कैलाशवासी होनेके कारण हृदयमें बहुत दुःख हो रहा है। ब्रह्मीभूत श्रीस्वामीजी महाराजकी ऐसे तो सभीपर एक समान कृपा रहती थी, किन्तु मुझपर उनकी बहुत ही कृपा रहती थी। उनकी कृपाका

मुझे गर्व था और इसीलिये मैंने अपनेको श्रद्धाञ्जलिका अधिकारी समझ इस स्थानको ग्रहण करनेमें संकोच नहीं किया। श्रीस्वामीजी महाराज जैसे महात्मा थे, इसका वर्णन नहीं किया जा सकता। उनके सम्बन्धमें कितना भी कहा जाय, किन्तु सब थोड़ा ही है। ऐसे महात्माओंके पवित्र चरितके कथनसे पवित्रता प्राप्त होती है। मुझे बहुत समय-तक उनके सम्पर्कमें लाभ उठानेका अवसर मिला। एक श्लोक है—'श्रमेण महिमानं' जिसका तात्पर्य है कि, परिश्रमसे महिमा प्राप्त होती है। श्रीस्वामीजी सचमुच अपने परिश्रमके कारण ही अत्यन्त महान् महिमाको प्राप्त हुए। उनके चरित्रोंका यदि कोई पूर्णतः वर्णन करना चाहे, तो वर्णन करते करते थक भले ही जाय, पर उसका अन्त नहीं हो सकता। अतः उनकी चरित्रावलीका स्मरण कर हम उन्हें श्रद्धाञ्जलि समर्पित करते हैं।

श्रीस्वामीजी महाराजके दर्शनका प्रथम सौभाग्य जब मुझे मिला था, प्रायः उसके अनन्तर ही भारत-धर्म-महामण्डल सन् १९०१ में स्थापित हुआ। पूज्य महात्माजीने महामण्डलकी स्थापना करके सनातन-धर्मके प्रति बहुत बड़ा कार्य किया। मुझे यह बात अच्छी तरह विदित है कि, समग्र भारतवर्षमें श्री-भारतधर्म-महामण्डलके द्वारा सनातनधर्म सम्बन्धी जैसे ग्रन्थ प्रकाशित हुए और सनातनधर्मकी जैसी सेवा हुई, वैसी किसीके द्वारा नहीं हुई। महामण्डल-के द्वारा सनातनधर्म सम्बन्धी साहित्यका जो प्रकाशन हुआ, वह श्रीस्वामीजी महाराजके अनवरत परिश्रमका ही फल है। सन् १९०८ में जब महाराणा उदयपुर हरिद्वार पधारे थे, उस समय मैं वहाँ था। मुझे ऋषिकुलके लिए सहायता प्राप्त करनी थी। महाराज श्रीकृष्णानन्दजीके आश्रममें पधारे। वहाँ एक साधुसभा हुई और निश्चय हुआ कि, हृषी-केशमें एक साधुपाठशाला स्थापित की जाय। उस समय भी वहाँ मुझे श्रीस्वामीजीका दर्शन प्राप्त हुआ था। महाराणा उदयपुरसे अच्छी सहायता प्राप्त हुई। उसके बाद मुझे महामण्डलमें कई बार ठहरनेका भी अवसर मिला। जब-जब मैं मिला, पूज्य स्वामीजी महाराजके द्वारा जो वात्सल्य और कल्याणकारी उपदेश मुझे प्राप्त हुए, वह कथनमें नहीं आ सकते, और इस प्रकार मुझे वहाँकी बहुत-सी बातें मालूम हुईं। अतः जहाँ अनेक हितैषी थे, वहाँ यह भी कहना पड़ेगा और वह छिपाया नहीं जा सकता कि, भारतधर्ममहामण्डलके विरोधी भी थे और उनका विरोध अधिकाधिक मात्रामें हुआ, पर साथ ही हमें यह स्वीकार करना पड़ता है कि, महान् पुरुषोंकी महत्ता विरोधसे ही प्रकट होती है। विरोधमें डटकर और कठिनाइयाँ उठाकर ही कार्य करनेसे महात्माओं-का महत्त्व प्रकट होता है। श्रीभगवान् व्यासने युधिष्ठिरसे कहा था कि, तुमसे विरोध करके तुम्हारे शत्रुओंने तुम्हारा बहुत उपकार किया है। यदि विरोधी खुलकर तुम्हारे ऊपर आक्रमण न करते, तो तुमको महत्त्वप्राप्तिका मार्ग कभी भी न मिलता। अतः द्वेष करनेवालोंने तो तुम्हारा उपकार ही किया और तुम्हारे महत्त्वको देखनेका संसारको अवसर दिया। महामण्डलका विरोध भी ऐसा ही हुआ, पर श्री-स्वामीजी महाराजने जिस धर्म-दृढ़ता और शान्तिके साथ उनके बीच जनकल्याण करते हुए कदम आगे बढ़ाया, उससे उनकी सहनशीलता, गाम्भीर्य एवं कार्यपटुताका अपूर्व परिचय मिला है। कार्य करनेकी विशेष दक्षतासे ही उन्होंने अपना सुयश कायम रक्खा। इस प्रकार विरोध रहते हुए भी सुयशको कायम रखना सरल बात नहीं। वह बड़ी बात होती है। महाराजने यह सब कुछ किया। विरोध रहते हुए भी महामण्डलका प्रभाव यथास्थान रहा। विरोध रहते हुए भी इसके संरक्षक अनेक राजा-महाराजा हुए। मैंने स्वयं देखा था, एकबार इसी हथुआकी कोठीमें बहुतसे राजे और महाराजे इसके अधिवेशनमें सम्मिलित होनेके लिए एकत्रित हुए थे। काश्मीर, उदयपुर इत्यादि और महाराज दरभंगाका तो कहना ही क्या, वे तो निरन्तर इसके संरक्षक रहे

और अब भी हैं। उनसे श्रीभारतधर्ममहामण्डल एकबार ही नहीं; निरन्तर मासिक सहायता पाता हुआ चला आता है। श्रीस्वामीजीका प्रभाव, उनका व्यक्तित्व, उनका ऋजु स्वभाव इतना उत्तम था कि, उनके आज्ञा-पालनके लिये सब लोग नत-मस्तक रहते थे। उनकी आज्ञाके बिना इधर-उधर जानेका किसीको साहस नहीं होता था। ऐसे धर्म-विरोधी कालमें भी धर्मकी मर्यादाकी रक्षा जो महा-मण्डलद्वारा हुई, उसका सम्पूर्ण श्रेय श्रीस्वामीजी महाराजको ही है। समय परिवर्तनशील है। परिवर्तन सदा होते रहते हैं, किन्तु श्रीभारतधर्म-महामण्डल श्रीस्वामीजी महाराजके तपोबल और कार्यप्रणालीसे अबतक एक समान पूर्णरूपेण प्रतिष्ठा प्राप्त है। १६०२ के बाद इस समयतक अर्थात् इस ५० वर्षके अवसरमें इस संस्थाद्वारा सनातनधर्मकी रक्षामें जो कुछ हुआ, उसका पूर्ण श्रेय श्रीस्वामी ज्ञानानन्दजी महाराजको ही है। उनकी बुद्धिमत्ता, कार्य-प्रतिभा इतनी अद्भुत थी कि, सभी लोग सहर्ष उनकी आज्ञा पालन करनेको तैयार रहते थे। मैं पहले कह चुका हूँ कि धर्मग्रन्थोंका प्रकाशन और धर्मसाहित्यका प्रकाशन जैसा महामंडल द्वारा हुआ वैसा कहीं नहीं हुआ और किसीने भी नहीं किया। मुझसे लोग पूछते हैं कि किसी ऐसे ग्रन्थका नाम बतलाइये, जिससे सनातनधर्मका तत्त्व अच्छी तरह मालूम हो जाय, उसका आभास पूर्ण-रूपसे प्रकट हो जाय, तो मैं उसे 'धर्मकल्पद्रुम' नामक ग्रन्थका हवाला जो महामण्डलद्वारा प्रकाशित हुआ है, देता हूँ। इस ग्रन्थमें हिन्दूधर्मके तत्त्वका पूर्ण-रूपसे निरूपण है। संसारका कोई भी ग्रन्थ इसकी प्रतिस्पर्द्धामें टिक नहीं सकता। श्रीस्वामीजीके द्वारा ही इस ग्रन्थकी उत्पत्ति हुई है। श्रीस्वामीजीके द्वारा अनेकों धर्म-ग्रन्थोंकी उत्पत्ति हुई, किन्तु श्रीस्वामीजी किसी ग्रन्थपर अपना नाम नहीं देते थे। लोगोंका कथन था कि महामण्डल केवल साहित्य प्रकाशनका कार्य करता है, प्रचार कार्य नहीं। वह प्रचार-कार्य सम्पूर्ण भारतमें श्रीस्वामी दयानन्दजी द्वारा हुआ। श्रीस्वामी दयानन्दजी महाराज श्रीस्वामीजीके प्रिय शिष्य थे। उन्होंने सर्वत्र भारतमें जा-जाकर धर्मका उत्तम प्रचार किया। मैं तो श्रीस्वामीजीका अत्यन्त कृतज्ञ हूँ। उनकी कृपा हमारे ऊपर इतनी थी कि जिस विषयमें और जब कभी मैंने उनसे निवेदन किया, कभी परांमुख नहीं हुआ। लोग कहते थे कि श्रीभारतधर्म महामण्डलद्वारा जो ग्रन्थ प्रकाशित हुए हैं, वे सब परिडतों द्वारा लिखे गये हैं। स्वामीजी महाराज उनसे लिखवाया करते थे। किन्तु मेरे अपने अनुभवसे और इस समय पेपरों और अख-बारोंमें जो बातें प्रकाशित हुई हैं, उनसे यह पूर्णरूपेण स्पष्ट हो जाता है कि वे सब धर्मग्रन्थ उन्हींकी वाणीसे निकले हैं। संक्षेपमें मैं कहूँगा कि साहित्यसेवा और धर्मप्रचारका जो कार्य श्रीस्वामीजीद्वारा हुआ, वह अप्रतिम हुआ। हिन्दूधर्मके विपरीत कोई बात गवर्नमेंट द्वारा यदि होती थी, तो सर्वदा बड़ी निर्भी-कताके साथ श्रीस्वामीजी उसके विरोधमें तत्पर हो जाते थे। सभाओं तथा महाधिवेशनोंके द्वारा वे उसके उग्र विरोधमें लग जाते थे और इस प्रकार कई बार उन्होंने धर्मके विपरीत कार्य करनेसे गवर्नमेंटको रोका था। श्रीस्वामीजी महाराजके गुणगानके लिए बहुत समय चाहिए। यह सब होते हुए भी श्री-स्वामीजी महाराज जिस सादगीके साथ जीवन व्यतीत करते थे, वह अवर्णनीय है। जिस समय मैंने हरिद्वारमें श्रीस्वामी केशवानन्दजीके आश्रममें उनका दर्शन किया था, श्रीस्वामीजी केवल एक कमण्डलुके साथ कम्बलपर बैठे रहते थे। मेरे एक मित्र श्रीयज्ञेश्वरजी मेरे साथ थे, उन्होंने एक श्लोक मुद्राराक्षसका कहा। उसमें चाणक्यकी साधारण कुटी और उनकी रहन-सहनका वर्णन था। चाणक्य-के द्वारा यद्यपि सम्पूर्ण राज्यका ही संचालन होता था, किन्तु ऐसा होते हुए भी उनकी रहन-सहन पूर्णतः साधारण थी। आसन-कमंडलु और अग्निहोत्रके सिवाय वहाँ और कुछ नहीं था, कुटियाकी जीर्ण छान

भी झुकी हुई मानो उन्हें नमस्कार कर रही थी। यही दशा श्रीस्वामीजी महाराजकी भी थी। कम्बल और कमण्डलु एकमात्र उनकी पूँजी थी। भोजन केवल एकबार करते थे। ऐसे महात्माका दर्शन करके हरएकके चित्तमें श्रद्धाका उदय स्वयमेव हो जाता है; क्योंकि सब कुछ प्राप्त है, पर उसका तृणवत् परित्याग कोई ही कर सकते हैं। सबको चाहिये कि ऐसे महात्माओंके चरित्रोंको देखें भालें और उनसे उपदेश ग्रहण करें। हमारी श्रुतिस्मृतियोंकी प्रार्थनाओं और आकांक्षाओंमें यह प्रकट किया गया है, कि हम शतायु हो जाँय। मनुष्यजीवनके लिये यही पर्याप्त समझा गया है, परन्तु हमारे स्वामीजी महाराजने इस शतका उल्लंघन कर श्रुति-स्मृतियोंका भी रिकार्ड तोड़ दिया। वे १०५ वर्ष तक जीवत रहे और अन्तिम क्षणतक धर्मकी रक्षाके लिये कार्यमें निमग्न हो जनहित साधन करते रहे।

आजके इस घोर दुर्दशाग्रस्त समयमें हमें उनसे और भी बहुत बड़ी सहायता मिलती। अब तो ऐसा समय आ गया है, कि धर्मकी बात ही बुरी लगती है। हमने स्वराज्य प्राप्त किया और समझे थे कि उससे हमारे धर्मकी रक्षा होगी; किन्तु उस स्वराज्यमें अब तो धर्मको उखाड़नेकी चेष्टा हो रही है। ऐसे समयमें उनकी जितनी आवश्यकता थी, उसे सभी धर्मप्रिय लोग समझ सकते हैं, पर नियतिका नियम अटल है। उसपर किसीका वश नहीं। अब तो हमारा यही कर्त्तव्य है कि परमात्मासे प्रार्थना करें की श्रीस्वामीजी महाराजकी आत्माको परलोकमें चिरशान्ति प्राप्त हो। हमारी यह प्रार्थना उनके प्रति एक प्रकारकी श्रद्धाञ्जलि प्रदर्शनमात्र ही है, ऐसे महात्मा लोग तो अपने तपोबलसे ही चिरशान्ति प्राप्त करते हैं और ब्रह्मपदलीन होते हैं। अस्तु, श्रीस्वामीजी महाराजके प्रति हम सादर अपनी श्रद्धाञ्जलि सर्मपित करके अपना कर्त्तव्यपालन करते हैं।

---

# श्रीजीका स्मारक।

[ले०—ठा० लोटूसिंहजी गौतम, एम. ए. काव्यतीर्थ]

हृदय दुःखी है। श्रीस्वामीजीके महाप्रस्थानसे जो अभाव प्रकट हुआ है, उसकी पूर्ति नहीं की जा सकती। श्रीस्वामीजी महाराजने धर्मक्षेत्रमें कितने कार्य किये और देश उनका कितना ऋणी है, थोड़े समयमें इसका वर्णन नहीं किया जा सकता। श्रीमान् सभापतिजी महोदयने थोड़ेमें उसपर जो प्रकाश डाला है, उसके अनुमोदन करनेकी भी आवश्यकता नहीं। जनकल्याण करनेके कार्योंके प्रति इस संसारमें विचार बहुतोंके हुआ करते हैं, किन्तु उन्हें कार्यरूपमें लाकर विघ्न-बाधाओंसे डटकर सामना करना और उन्हें परिपूर्ण करना बड़ा कठिन कार्य होता है और जो लोग ऐसा कर सकते हैं, जनता उन्हें पूजती है। श्रीस्वामीजी महाराज ऐसे ही महात्माओंमेंसे एक अप्रतिम महात्मा थे। सन् १८५८ के बलवेके पश्चात् देशके सामने एक बड़ी समस्या प्रस्तुत हुई थी, भारतीय संस्कृति और भारतीय विभूतिकी रक्षाका विकट प्रश्न भारतके सामने था। श्रीस्वामीजीने इसके हेतु बहुत बड़े कार्य किये। श्रीस्वामीजीका दैवीजगत्‌पर बहुत बड़ा विश्वास था, इस विश्वासको वे सबके मनमें बिठाना चाहते थे। उनका कथन था, कि यदि दैवीजगत्‌पर प्राणीमात्रका विश्वास हो जाय, तो देशकी सारी आपदायें नष्ट हो जायँ, इसमें कोई सन्देह नहीं। यद्यपि उनका पार्थिव शरीर चला गया है, किन्तु उनका यह कार्य हमारे सामने है। उसीको पूरा करनेमें हम सबको एकचित्त होना चाहिये। यही हमारा

उनके प्रति कृतज्ञता-प्रकाशन होगा। महामण्डलका स्वरूप सनातनधर्मकी सेवा है। इन सेवाओंका श्रेय यदि किसीको दिया जाय, तो वह श्रीस्वामीजीको देना होगा। वे जनताकी सच्ची सेवा करना जानते थे। यही उनका परम मन्त्र था। इसके हेतु उन्होंने अनवरत श्रम किया। १०५ वर्षकी अवस्थामें भी वे नित्य-क्रियायोंसे खाली होकर सात बजे इस कार्यके लिये बैठ जाते थे। मैंने कई विभूतियोंको देखा है। प्रायः ८० वर्षकी अवस्थामें बोलनेकी शक्ति नहीं रह जाती। पर वे बैठकर ७ बजेसे ११ बजे तक युवककी भाँति कार्य करते थे। उनका कथन था कि जो जाति जीवित रहना चाहती है, उसे अपनी संस्कृति नष्ट नहीं होने देनी चाहिये। किसी जातिकी यदि संस्कृति नष्ट हो जाय, तो वह जाति मर जाय। भारतीय संस्कृतिकी रक्षा और उसके दिग्दर्शनके लिये उन्होंने एक प्राचीन शैलीका इतिहास भी तैयार किया। संस्कृतिकी रक्षामें जीवन समर्पित करनेवाले ऐसे महात्माके प्रति अच्छीसे अच्छी श्रद्धाञ्जलि यही है कि हम उनके कार्योंको आगे बढ़ावें। लोग सनातनधर्मको दकियानूसी और संकीर्ण विचारवाला धर्म बतलाते हैं, किन्तु सनातनधर्म या हिन्दूधर्म मानवताका धर्म है, श्रीस्वामीजीने इसे अच्छी तरह सिद्ध कर दिया। इस धर्मके लोप होनेके कारण ही आज मानवताके टुकड़े-टुकड़े हो रहे हैं। यदि इस धर्मके विचार लोगोंके हृदयमें उत्पन्न हो जाँय, तो मानवताके टुकड़े न हों। वह अखण्ड बन जाय। श्रीस्वामीजी महाराज श्रीभगवान्‌को भी कार्यरूपमें ही देखते थे। उनका यह महामन्त्र था और इस रूपमें ही :—

"तस्मै कार्यात्मने नमः" कहकर वे श्रीभगवान्‌को नमन करते थे। श्रीस्वामीजी महाराज बड़े मधुर आलोचक भी थे। हिन्दूजातिकी आलोचना करते हुए वे कहते थे कि 'धर्मप्राण हिन्दूजाति प्रमादमें आ गयी है।" इसमें कोई सन्देह नहीं कि जिस जातिमें जहां प्रमाद आया और उसने धर्मको हटाया कि वह वहाँ पतित हुई। इस समय वातावरण बड़ा दूषित हो गया है। हमारी स्वतन्त्रता हमारे धर्मको उलट देनेके लिये प्राप्त हुई। धर्म तो अब उन्नतिका बाधक समझा गया है। इस धर्मरुचिकी रक्षा और सेवा ही स्वामीजीकी अच्छी सेवा और श्रद्धाञ्जलि होगी। हिन्दूधर्म एक पदार्थ है, वह कभी नष्ट नहीं हो सकता; क्योंकि उसका आधार आध्यात्मिकता है। मानवताका स्वरूप हिन्दूधर्म है। हिन्दूधर्म द्वेष-विहीन है। वह किसीसे द्वेष नहीं करता।' श्रीस्वामीजीके ये विचार कितने मूल्यवान् हैं, महत्त्वमय हैं, इसे समझनेकी आवश्यकता है। इस आवश्यकताकी प्रेरणा देनेवाले पूज्य स्वामीजीकी स्मृतिमें हम सबको चाहिये कि एक स्मारक स्थापित करें। यह कृतज्ञता-प्रकाशनका उत्तम कार्य होगा। श्रीस्वामीजीके हम सभी अत्यन्त कृतज्ञ हैं। हमें कृतज्ञ बनना चाहिये, कृतघ्न नहीं। पूज्य स्वामीजी तो अपने पवित्रकार्योंसे ही दिव्यलोकमें चले गये। इसके लिये हमें प्रार्थना करनेकी आवश्यकता नहीं। हम उन्हें श्रद्धाञ्जलि समर्पित करते हैं और चाहते हैं कि स्मारक बनानेवाली समितिकी तत्काल रचना करनेकी चेष्टा की जाय।

---

# श्रीजीका ज्ञान-विज्ञान।

[ले०—श्री पं० विन्ध्येश्वरीप्रशादजी शास्त्री]

श्रीपूज्यपाद स्वामीजीने जीवनका लक्ष्य पूरा कर लिया। उन्हें विदित हो गया था, कि अब जीवनके अन्तिम क्षण हैं। देहान्त होनेके दो दिन पहले उन्होंने कहा था कि यह शरीर अब नहीं चलेगा। पूज्य स्वामीजीका जीवनकाल शास्त्रीय पुरुषार्थमें व्यतीत हुआ। उनके जीवनका लक्ष्य शास्त्र-साहित्यकी सृष्टि करना था। शास्त्रीय मर्यादाओंकी रक्षासे ही सृष्टि-की भलाई हो सकती है। यही उनका सिद्धान्त था और इसके लिए उन्होंने बहुत कुछ कार्य किया भी। उन्होंने संसारके सम्पूर्ण ज्ञान-विज्ञानको तीन भागोंमें बाँटा था—(१) आर्ट (कला), (२) साइंस (विज्ञान), (३) फिलासफी (दर्शन)। उनका कथन था कि विज्ञानकी ओर तो सारा संसार झुका हुआ है, पर दर्शनकी ओर सबका ध्यान कम क्या, कुछ भी नहीं है। कला और विज्ञान केवल प्रकृतिका विज्ञान है, किन्तु दर्शन ईश्वरीय-विज्ञान है। मानवमात्रका कल्याण इस ईश्वरीय-विज्ञानमें ही निहित है। इस ईश्वरीय विज्ञानके लिये पूज्य स्वामीजीने जो कार्य किया है, वह अपूर्ण रह गया है। सामग्री सभी कुछ महामण्डलमें श्रीस्वामीजी द्वारा प्रस्तुत है। आवश्य-कता केवल यह है, कि श्रीस्वामीजी जैसा कोई योग्य महापुरुष इस कार्यको हाथमें लेकर उसे पूर्ण करे। इस कार्यको पूर्ण करना ही हम लोगोंकी उनके प्रति सच्ची श्रद्धाञ्जलि होगी।

सभापतिजी महोदय, जो इस समय काशी हिन्दूविश्वविद्यालयमें संस्कृतशिक्षाके डाइरेक्टरके रूपमें आये हुए हैं और काशीमें ही रहते हैं, उनकी विद्वत्ता अगाध है, उनसे उपयुक्त इस कार्यके लिये कोई अन्य नहीं प्रतीत होता है। हम प्रार्थना करते हैं, कि सभापतिजी महोदय, श्रीस्वामीजीके इस कार्यको आगे बढ़ानेके लिए उसे हाथमें लेवें, तो उनसे श्रीस्वामीजीके संकल्पोंकी पूर्ति होगी और देशका उपकार होगा। अधिक समय मैं नष्ट करना नहीं चाहूँगा, केवल इस एक बातकी ही महान् आवश्यकता प्रकट करते हुए मैं पूज्य स्वामीजी महा-राजको अपनी श्रद्धाञ्जलि समर्पित करता हूँ।

---

# श्रीभारतधर्ममहामण्डल मन्त्रीसभामें स्वीकृत मन्तव्य—

"श्रीमहामण्डलकी प्रबन्धकारिणी समितिके सदस्य योगिराज प्रातःस्मरणीयचरण जीवन्मुक्त ज्ञान-तपवयोवृद्ध स्वामी श्रीज्ञानानन्दजी महाराजकी १०५ वर्षकी अवस्थामें शिवसायुज्यप्राप्तिसे अत्यन्त क्षुब्ध हैं। जिस समय हिन्दूधर्म और हिन्दूजातिपर चारों ओरसे घोर आक्रमण हो रहे थे, उस समयसे करीब अर्द्धशताब्दीके पूर्वसे ही पूज्य स्वामीजीने श्री-भारतधर्म-महामण्डलकी स्थापना करके हिन्दूजातिका जो महान् उपकार किया है, वह सर्वविदित है। सहस्रों विद्वान् स्वामीजीके; ज्ञानालोकसे आलोकित होकर सब प्रान्तोंमें लेख, वक्तृता और प्रचार द्वारा हिन्दूजनता और हिन्दूधर्मकी सेवा कर रहे हैं। सहस्रों वर्षोंसे विलुप्त प्रायः अनेक दार्शनिक और धार्मिक ग्रन्थ स्वामीजीकी कृपासे आविर्भूत और प्रकाशित हुए हैं। आदि शंकराचार्यके द्वारा स्थापित पीठोंकी मर्यादा और शृंखलाकी व्यवस्था और रक्षा तथा विलुप्त-प्राय ज्योतिमठका उद्धार और उसपर योग्य आचार्यकी स्थापना, आजसे बीसों वर्ष पूर्व अंग्रेजी गवर्नमेंट द्वारा प्रतिबद्ध गंगाप्रवाहको प्रबल आन्दोलनद्वारा अक्षुण्ण प्रवाहित करना, भारतधर्म-महामण्डलके

प्रधान सभापति स्वर्गीय दरभंगाधिपति श्रीरमेश्वरसिंह मिथिलेशको प्रेरित कर काशी हिन्दूविश्वविद्यालयकी स्थापनामें अत्युत्तम सहयोग दिलाना आदि श्रीस्वामीजी महाराजके अगणित कार्य चिरस्मरणीय हैं। श्रीमहामण्डलकी प्रबन्धकारिणीके हम सभी सदस्य श्रीस्वामीजी महाराजके चरणोंमें श्रद्धाञ्जलि समर्पित करते हैं और श्रीकाशी विश्वनाथसे सविनय प्रार्थना करते हैं कि, हिन्दूजातिको ऐसी शक्ति दें, जिससे स्वामीजीद्वारा निर्दिष्ट सन्मार्गका वह अनुसरण कर सके।

सर्वसम्मतिसे निश्चय हुआ कि श्रीमहामण्डल-भवनके ऊपरका कमरा दक्षिण ओर वाला, जिसमें श्रीजी महाराज रहते हुए ब्रह्मीभूत हुए, उसको तीर्थ-रूपसे समादृत और सुरक्षित रखा जाय, उनके व्यवहारकी सभी वस्तुओंकी लिस्ट बनाकर रक्षा की जाय, श्रीजी महाराज जिस आरामकुर्सीपर विराजते रहे हैं, उसपर उनका सुन्दर तैलचित्र रखा जाय तथा प्रातः-सायं दोनों समय उसकी पूजा आरती विधिपूर्वक की जाय।

सर्वसम्मतिसे यह निश्चय हुआ कि श्रीजी महाराजके द्वारा उपक्रान्त जितने भी श्रीमहामण्डलके कार्यविभाग हैं—जैसे शास्त्रप्रकाशन विभाग, मानार्पण-विभाग, परीक्षाविभाग, देवसेवा, साधुसेवा, गोसेवा विभाग, उपदेशकमहाविद्यालयविभाग, रक्षा-विभाग आदि विभागोंके कार्योंका सम्पादन, संस्कृत, हिन्दी, और अंग्रेजी भाषामें समन्वय भाष्यसहित सप्तदर्शनोंका प्रकाशन, सभाष्य मन्त्र, हठ, लय, राजयोगोपयोगी चारों योगसंहिताओंका प्रकाशन और श्रीदत्तात्रेय धर्ममीमांसाका हिन्दी भाष्यसहित प्रकाशन आदि कार्य अवश्य सम्पन्न किये जायँ। यह पुण्यकार्य तभी सम्भव हो सकता है कि जब सभी सदस्य श्रीजीकी मूर्तिके समक्ष प्रतिज्ञापूर्वक एकता और सहयोगकी लोकोपकारिणी भावनासे सदा प्रेरित हों।

सर्व सम्मतिसे यह निश्चय हुआ कि भगवद्भक्त सर्वसाधारणकी आध्यात्मिक उन्नति तथा धार्मिक भावनाओंकी प्रेरणा प्राप्त करनेके लिये श्रीजीकी एक सुन्दर संगमरमर श्वेत प्रस्तरकी प्रतिमा किसी समुचित स्थानपर स्थापित की जाय तथा उस प्रतिमाका सायं-प्रातः सविधि पूजन होनेका भी प्रबन्ध किया जाय।

सर्वसम्मतिसे यह निश्चय हुआ कि श्रीजी महाराजकी एक ऐसी जीवनी प्रकाशित की जाय, जिसमें उनके सब कार्यों और शास्त्रीय पुरुषार्थोंका विवरण रहे। यह भी निश्चय हुआ कि श्रीजीके स्मारकरूपसे 'सूर्योदय' और 'आर्यमहिला' के विशेषांक प्रकाशित किये जायँ।"

## श्रीआर्यमहिला-हितकारिणी महापरिषद्की प्रबन्ध-समितिमें स्वीकृत मन्तव्य—

"श्रीआर्यमहिला हितकारिणी महापरिषद्के प्रबंधसमितिके हम सदस्यगण परमहंस परिव्राजकाचार्य योगिराज प्रातःस्मरणीय परमाराध्य परमपूज्यपाद श्री १००८ महर्षि स्वामी ज्ञानानन्दजी महाराजके ब्रह्मनिर्वाण-प्राप्तिसे अत्यन्त शोकाकुल, क्षुब्ध और व्यथित हैं। जिन्होंने आर्यनारियोंके आदर्श सतीत्व, सदाचार और मर्यादापर सब ओरसे प्रहार होते देख, उनके अतीत गौरव तथा सम्मानकी सुरक्षा, प्रसार एवं प्रचारके लिये प्रायः ३२ वर्ष पहले महापरिषद्की स्थापना की एवं अपने अविरल आशीर्वादसे इसे सींचकर इतना बड़ा बनाया। इन ३२ वर्षोंमें महापरिषद् आर्यमहिलाओंकी प्राचीन परम्परा, सतीत्व, सम्मान एवं गौरवरक्षाके लिये जो कुछ सेवा कर सकी, वह एकमात्र पूज्यपादके अमोघ आशीर्वादका ही परिणाम है। यह समिति पूज्यपादके परमाराध्य चरणोंमें सभक्ति श्रद्धाञ्जलि समर्पित करती है और प्रार्थना करती है कि, वे हमारी बुद्धिको कल्याणमार्गमें प्रेरित करते रहें और ऐसी शक्ति प्रदान करें, जिससे महापरिषद् उनके पवित्र आदेशों तथा उपदेशोंके अनुसार सनातनधर्म तथा भारतीय संस्कृतिकी सेवाकार्यमें अधिक सक्षम हो सके।"

# श्रीजीकी लोकोत्तरता।

[ लेखक—गोविन्द शास्त्री दुगवेकर ]

## जिह्वायां च सरस्वती।

स्वर्गीय लोकमान्य गुरुवर बाल गंगाधर तिलकके मन्दालय-जेल चले जानेपर उनके यहाँसे जब सन् १९०७ में मैं काशी लौटा, तब अप्रिय-सत्यवादिताके अपराधसे सरकारी अधिकारियोंका कोपभाजन बन जानेके कारण राजनीतिक कार्यक्षेत्रसे हटकर धार्मिक कार्यक्षेत्रमें जनताकी सेवा करनेके विचार से पूज्यपाद श्रीजीके चरणोंमें उपस्थित हुआ और श्रीजीने भी निर्भयतासे उदारतापूर्वक मुझे आश्रय देकर अपना लिया। तबसे उनके लीलासंवरणके दिनतक लगभग ४०–४५ वर्ष उन्हींके चरणोंमें पड़ा रहा और अबतक उन्हींकी आज्ञाका यथाशक्ति पालन करता जा रहा हूँ। जो मैं कुछ 'ज्ञानलव-दुर्विदग्ध' हो सका हूँ, उन्हींके कृपा-प्रसादका फल है। इतने दिनोंतक श्रीचरणोंके सान्निध्यका मुझे सौभाग्य प्राप्त हुआ, यह मेरे प्राक्तनका ही परिपाक है। मैं श्रीजीके अन्तरङ्गोंमें था और वे मुझपर पुत्रवत् अहैतुक प्रेम किया करते थे। उनके साथ मैंने प्रवास भी बहुत किया और उनकी वाक्सुधासे कृतार्थ होकर सामीप्य मुक्तिका गौरव प्राप्त किया। संसारमें अब मुझे डांट बतानेवाला कोई न रह जानेसे इस समय मैं अनाथ हो रहा हूँ। मुझे लिखना उन्होंने ही सिखलाया। मैं उनका लेखक था, 'पर्सनल असिस्टेण्ट' था और सेक्रेटरी भी। चाहे धार्मिक, राजनीतिक, सामाजिक, आयुर्वेदिक, तान्त्रिक, पौराणिक, वैदिक, व्यावहारिक, शिल्प, कला, संगीत आदि कोई विषय क्यों न हो, उसपर वे धारावाहिक रूपसे लेख लिखवाया करते या नोट दे देते थे, जिनके आधारपर मैं लेख लिख लिया करता था। उनके लेख सजीव और गहरे अध्ययन, अनुभव तथा विद्वत्तासे पूर्ण हुआ करते थे। उनको देखकर आश्चर्य यह होता था कि, इस महात्माने इतने विविध विषयोंका कब और कहाँ अनुशीलन किया होगा। परन्तु उनकी असाधारण प्रतिभाको देखकर यही निश्चय होता था कि,' उन्हें सरस्वती सिद्ध हैं और 'जिह्वायां च सरस्वती' की मंत्रोक्तिके अनुसार वे उनकी वाणीके रूपमें जिह्वापर नाच रही हैं। विभिन्न शास्त्रीय मतभेदोंका समन्वय करनेमें वे सिद्धहस्त थे। उनके सार्वजनिक पुरुषार्थ सुप्रसिद्ध ही हैं; परन्तु महापुरुषोंके व्यक्तिगत जीवनमें भी बड़ी अलौकिकता होती है। श्रीजीके दैनिक जीवनमें और लोकव्यवहारमें भी एक विशिष्ट सौन्दर्य था। उनकी एक एक बातका स्मरण होता है, तो श्रद्धासे सिर झुक जाता और आँखोंमें आँसू आ जाते हैं। दीर्घकालतक उनके निकट सम्पर्कमें रहनेसे उनकी बहुत-सी लोकोत्तर बातें आँखोंके सामने आ जाती हैं। उनमेंसे कुछ बातोंका उल्लेख करना लोकोपयोगी होगा। शुद्धाशुद्ध, स्पर्शास्पर्श आदिका श्रीजी बहुत ध्यान रखते थे। आचार-विचारोंके तो वे मूर्तिमान प्रतीक थे। आपत्कालमें भी कभी विचलित नहीं होते थे।

## श्रीजीकी दिनचर्या।

श्रीजीने अपना तन-मन-धन सर्वतोभावेन देश, धर्म और जातिको अर्पण कर दिया था। उनके पास उनका अपना कुछ नहीं रह गया था। 'अहं भक्तपराधीनः' इस भगवदुक्तिके अनुसार उनके शरीरपर भी उनका अधिकार नहीं रह गया था। उनके खान-पान, शयन-विश्राम आदि सब कार्य उनके नहीं, किन्तु भक्तोंके अधीन थे। भक्त जो कुछ कहते, वे तुरन्त मान लेते थे। निरन्तर कार्यव्यस्त होनेसे उन्हें खाने-पीनेकी सुध नहीं रहती थी। इस कारण भक्तोंको इसकी चिन्ता रखनी पड़ती थी। धर्मकार्यके

लिये चाहे जितना शारीरिक कष्ट प्रसन्नतासे सहन करनेके लिये वे सदा प्रस्तुत रहते थे। मन तो उनका निरन्तर मातृचरणोंमें और उनकी आज्ञाओंके पालनमें लगा रहता था। धनकी भी वही बात है। भेट, पूजा या प्रणामीमें उन्हें लाखों रुपये मिले, परन्तु उनमेंसे एक पाई भी उन्होंने अपने पास नहीं रक्खी। सबकी सब रकम उन्होंने धर्मकार्यमें लगा दी और ट्रस्ट बनाकर उसके सदुपयोगकी भी व्यवस्था कर दी। उन्हें सदा यही चिंता लगी रहती थी कि, जब समष्टि अन्तःकरण कालप्रभावसे तमोगुणाच्छन्न हो रहा है, तब मेरे देश और धर्मका कैसे उद्धार हो। वे धुनके पक्के थे। जिस काममें लग जाते, उसको पूरा करके ही छोड़ते थे। विघ्न-बाधाओंसे डरना या हतोत्साह होना जानते ही नहीं थे। एक योजनाके विफल होनेके चिह्न देख पड़ते ही दूसरी उनकी नयी योजना तैयार रहती थी। ब्राह्ममुहूर्तमें वे उठ जाते थे। प्रातःस्मरण आदिके उपरान्त महामण्डलभवन और बगीचेकी देखभाल करते थे। फल-फूलोंसे उन्हें बड़ा प्रेम था और उपवन-कलामें भी अच्छी अभिरुचि थी। देश-देशान्तरसे फल-फूलोंके पौधे मंगवाकर उन्होंने इस उद्यानमें लगवाये थे। उनके सम्हालकी युक्ति मालियों-को बतलाते और उपवनकलाकी शिक्षा बात बातमें देते थे। भवनकी व्यवस्थामें आवश्यक सुधार कार्य-कर्ताओंको सुझाते थे। इस प्रकार प्रातःकालका वायु-सेवन कर बरंडेमें बैठ जाते, तब तक लेखक, उपदेशक, विद्वान् और कार्यकर्ता एकत्र हो जाते थे। धुआँधार एक साथ सबका काम चलने लगता था। बीच बीच में लोग दर्शनके लिये आते, तो उनसे भी शिष्टाचार-के अनुसार बात चीत कर लिया करते थे। यह काम दोपहरके १२ बजे तक चलता। फिर भोजन कर दो घण्टे विश्राम करते थे। आहार अत्यन्त परिमित, सात्विक, पवित्र, लघुपाक, हृद्य, रस्य, स्निग्ध और स्थिर करते थे, जो आयु, सत्व, बल, आरोग्य, सुख और प्रीतिको बढ़ाने वाला होता है। प्रायः एक ही बार भोजन करते थे, परन्तु कभी कभी भक्तोंके अधिक मनानेसे रात्रिमें भी अल्पाहार कर लिया करते थे। रविवार, एकादशी, प्रदोष, शिवरात्रि, अष्टमी, अमावास्या, पूर्णिमा आदिका व्रत अन्त तक निबाहते रहे। विश्रान्तिके उपरान्त कार्यालयके कार्योंका सम्पादन करते थे। पहले सब डांक देखकर सबके उत्तर लिखवा देते और रवाना होनेवाली डांक को जांच लेते थे। हिसाब, रिकार्ड आदिका अवलोकन कर भावी कार्यके नोट लिखवा दिया करते और दूसरे दिन फिर जांचते थे। मामले-मुकद्दमेमें परामर्श देते और संयुक्त संस्थाओंको शिकायतों और माँगोंकी व्यवस्था करते थे। शास्त्रों-का लिखाना साथ साथ चला करता था। लोग भी रात्रि के ९–१० बजे तक आया जाया करते और इनका कार्य-क्रम जारी रहता था। कर्मयोगके तो आदर्श थे ही। रात्रिके १०–११ बजेतक पहुंड जाते थे। उनको कभी सन्ध्या-पूजा बाह्याडंबरके साथ करते हुए नहीं देखा गया; परन्तु मंडलमें जब पूजा-आरती होती, तो ध्यानमग्न हो जाते थे। भगवानके कोई स्तुति-स्तोत्र सुनाता, तो तल्लीन हो जाया करते थे। कभी कभी उन्हें आंखें मूंदे स्तब्ध विराजमान देखकर अनुभव होता था कि, उनका अन्तर्याग चल रहा है। यही उनकी राजयोगोक्त उपासनाशैली थी।

## अन्तिम श्वासतक सावधान।

सबसे विलक्षण चमत्कार श्रीजीके समाधिस्थ होनेके समय देखा गया। लिखा है कि, सृष्टिरचना हो जानेपर संहारका कार्य शिवजीपर सौंपा गया। शिवजीने उससे सहमत न होकर वह कार्य यमराज-के सिर पर मढ़ दिया। यमराजने यह निवेदन करते हुए उसे अस्वीकार किया कि, मैं दोषभागी क्यों होऊँ? मृत्युके लिये सभी मुझे दोषी ठहरावेंगे। तब शिवजीने ५६ लाख रोग उत्पन्न कर उनको आज्ञा दी कि, जीवका जब देहावसान होनेको हो, तो तुम

निमित्त रूपसे उसके शरीरमें प्रवेश कर जाया करना और यमराजको समझाया कि, अब तुमको कोई दोष नहीं देगा, मृत्युके ज़रिये रोग ही कारणस्वरूप माने जायँगे। अथवा जीवोंकी मृत्युका कारण कोई घातक बनेगा। वास्तवमें संहारकर्ता तो मैं ही रहूँगा। तबसे जब कोई प्राणी मरने लगता है, तो निमित्त कोई न कोई रोग हो जाता है। अथवा वह किसीके द्वारा मारा जाता है। इस नियमके अपवाद श्रीजी भी नहीं हो सके। भगवान् श्रीकृष्ण व्याधके द्वारा मारे गये और भगवान् श्रीआदिशंकराचार्य अन्त समयमें भगन्दर रोगसे आक्रान्त हो गये थे। श्रीजी जरा, रोग और मृत्युसे परे होनेपर भी मर्यादारक्षाके लिये उन्हें भी रोगको आश्रय देना पड़ा। महीनों पहलेसे उन्हें कुछ कुछ मूत्रावरोध होने लगा था। लघुशंकामें एकाध बार पत्थरके कण भी देखे गये। इससे वैद्योंने अनुमान पथरीका किया था। तदनुसार आयुर्वैदिक इलाज भी किया गया; क्योंकि श्रीजी विलायती औषधियाँ शरीरके बाहरी भागोंमें लगा तो लेते थे; परन्तु खाते नहीं थे। उन्हें यह भी सालों पहलेसे पता लग गया था कि, अब यह चोला सेवानिवृत्त होना चाहता है। इसीसे उन्होंने अपने भक्तोंसे कह रक्खा था कि, इसका अन्तमें यथाविधि दाह-संस्कार किया जाय। बात-चीतमें एक बार उन्होंने कहा था कि, मनुष्यको मृत्युसे छः मास पहलेसे दीपककी ज्योति अथवा सूर्यबिंबमें छिद्र दिखाई देने लगता है। 'क्या महाराजको इसका अनुभव होता है?' यह पूछनेपर हँसकर बात उड़ा दी। परन्तु जो छोटी छोटी धार्मिक पुस्तिकाएँ इधर वे लिखवाया करते थे और उनमेंसे जिन पुस्तकोंका लिखवाना शेष रह गया था, उनके नोट उन्होंने जलदी जलदी लिखवा दिये। शास्त्रोंके उपकारार्थ उन्होंने 'कौलोपनिषद' का भाष्य लिखवाना आरम्भ किया था। यह उपनिषद इतना जटिल और उलझनका है कि, इसके सूत्रोंका तात्पर्य और रहस्य विद्वानोंकी भी समझमें नहीं आता। महान् साधक श्रीभास्कररायने इसका भाष्य लिखा है; परन्तु वे भी इसके रहस्य-प्रकाशनमें सफल नहीं हो सके। यह समाधिगम्य विषय होनेसे श्रीजी ही यह भाष्य लिखवा सकते थे; परन्तु 'काम बड़ा और समय थोड़ा' जानकर उसके भी नोट लिखवा दिये। भविष्यत्में प्रकाशित करने योग्य तैयार ग्रन्थोंका सिलसिला ठीक कर दिया। 'महामण्डलकी सेवाएँ' ग्रन्थके—जो छप रहा है—आगे के अध्यायोंका क्रम बना दिय॥ महामण्डल कार्यालय और अपने स्थापित ट्रस्टोंको जांचकर अपनी प्रिय शिष्या श्रीमती विद्यादेवीजीको सब समझा दिया और उन्हींको सुयोग्य जानकर अपने आरम्भ किये सब धर्मकार्योंको सम्हालका भार उनपर सौंप दिया। कोई काम अधूरा न रखकर वे निश्चिन्त हो गये थे। इच्छा-मृत्यु होने से चाहे जबतक वे शरीरको रख सकते थे; परन्तु नियतिके कार्योंमें बाधा भी नहीं देना चाहते थे, इस कारण सब काम निपटाकर एक वीर पुरुषकी तरह वे महायात्राके लिये प्रस्तुत हो गये। पूर्व सूचना देनेके लिये जिस प्रकार श्रीरामचन्द्र और श्रीकृष्णचन्द्रके पास कालपुरुष उपस्थित हुए थे, उसी प्रकार एक मास पूर्व उन्हें द्वारपर आयी हुई स्त्रीरूप धारण की हुई कोई देवता दिखायी दी और इसका अनुभव उनके निकटवर्ती भक्तोंने भी किया; परन्तु उससे श्रीजीके यह पूछनेपर कि, क्या है? तुम कौन हो और क्या चाहती हो? वह भाग गयी। श्रीजी इस भेदको समझ गये।

ज्यों ज्यों सं० २०१७ को माघ कृष्ण ५ निकट आने लगी, त्यों-त्यों मल-मूत्रका अवरोध बढ़ने लगा। शरीर व्याकुल हो उठा; परन्तु धृति, स्मृति और अवधान ज्यों का त्यों था। स्वास्थ्य-समाचार पूछनेपर हँसकर हो उत्तर देते,—'ठीक है'। कुशल सुविख्यात डाक्टरोंने सलाई लगाकर मूत्र बाहर निकालने की चेष्टा की; परन्तु विशेष उपकार नहीं हुआ। तब डाक्टरोंने पेटका आपरेशन कर मल-मूत्रोत्सर्गकी व्यवस्था करनेका निश्चय किया। श्रीजीसे पूछनेपर

यही उत्तर मिला कि, 'शरीर जनताका है। आप लोग उसका जो चाहो, सो कर सकते हो'। डाक्टरोंने एक दिन पूर्व पेटमें छेद कर रबड़की नली बैठा दी और कहा कि, यदि चौबीस घण्टे कुशलसे निकल जायँ, तो फिर कोई भय नहीं है। इस आपरेशनसे भी कुछ उपकार नहीं हुआ; क्योंकि समय आ गया था। डाक्टर निमित्त बन गये, जिन्होंने वास्तवमें १०५ वर्षके वृद्ध महात्माके अनमोल शरीरके साथ खिलवाड़ किया था। इस शल्य-वेधके पापके लिये वे दण्ड-पात्र हैं; परन्तु श्रीकृष्णने प्रसन्न होकर व्याधको जिस प्रकार सालोक्य मुक्ति प्रदान की, उसी प्रकार श्रीजीने भी डाक्टरोंको क्षमा कर दी।

अन्तिम श्वासकी घड़ी आनेके घण्टों पहलेसे सावधान होकर गीताके इस वचनके अनुसारः—

सर्वद्वाराणि संयम्य मनो हृदि निरुध्य च।
मूर्ध्न्याधायात्मनः प्राणमास्थितो योगधारणाम्॥
ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन् मामनुस्मरन्।
यः प्रयाति त्यजन् देहं स याति परमां गतिम्॥

शरीरके सब द्वारोंको बन्द कर, हृदयमें मनका निरोध कर, ब्रह्मरन्ध्रमें योगधारणपूर्वक प्राणोंको उन्होंने स्थिर कर लिया था। सम्भव है कि, प्राणोंको ऊपर ले जानेसे ही मल-मूत्रावरोध हो गया हो; परन्तु मुखाकृति प्रसन्न थी। कपोलप्रान्त आरक्त थे। उनपर सिकुड़न नहीं आयी थी और उद्वेगकी कोई विकृति नहीं देख पड़ती थी। निकटके प्रिय भक्तों और श्रीदेवीजीसे कहा,—'तुम लोग रातको जागे हो। जाओ, घड़ीभर विश्राम करो, सो जाओ'। दस बारह घण्टा पहलेसे नाड़ी छूट गयी थी, किन्तु पूर्ण सावधानतासे हंस हंसकर बातें करते जाते थे। मूर्छा हुई ही नहीं। यह देखकर डाक्टर लोग आश्चर्य-चकित होकर कहने लगे कि, हम अपने जीवनमें यह पहला ही उदाहरण देख रहे हैं। श्रीजगदम्बाके चरणोंमें श्रीजीकी लौ लग गयी थी और मुँहसे 'मां!' और 'ॐ' ये दो ही शब्द निकल रहे थे। अरुणोदय हो चुका था। श्रीजीके अन्तःकरणमें ज्ञानसूर्यका उज्वल प्रकाश हो रहा था। अकस्मात् मुखसे 'ॐ' की ध्वनि निकली और खिलता हुआ मुखकमल बन्द हो गया। जीवात्मा परमात्मामें विलीन हो गया। एक दिव्य प्रकाशके साथ जवनिका गिर गयी। श्रीजीका स्थूल शरीर यहीं रह गया; परन्तु उनकी ज्ञानज्योति पृथ्वीभरमें समा गयी। वह कभी मर नहीं सकती।

## अन्त्येष्टि संस्कार।

श्रीजीके शान्त होनेका समाचार नगरमें बिजलीकी तरह फैल गया और महामण्डलभवनके सामने श्रीजीका अन्तिम दर्शन करनेके लिये लोगोंकी भीड़ लग गयी। विमान सजाया गया, जिसमें श्रीजीका शरीर विराजमान कराके दो बजे जुलूस निकाला गया, जो चार बजे मणिकर्णिका घाटपर पहुंचा। नगरके प्रतिष्ठित नागरिक, विद्वज्जन, व्यापारी, अधिकारी, अध्यापक, विद्यार्थी आदि बड़ी संख्यामें वहाँ एकत्रित हुए थे। सम्भ्रान्त महिलाओंकी संख्या भी कम नहीं थी। वेदपाठ, गीतापाठ हो रहा था। श्रीदत्तात्रेयकी पादुकाओंपर चंदन, तुलसी, बिल्व, कपूर आदिसे चिता सजायी गयी और श्रीजीका शरीर दत्त-चरणोंमें अर्पण कर दिया गया। उदयपुरके भूतपूर्व जज और नरसिंहगढ़, सैलानाके दीवान धर्मरत्न पं० प्यारेकृष्ण कौल महाशयने, जिनको श्रीजी पुत्रके समान प्यार करते थे, यथाविधि मन्त्राग्नि-संस्कार किया। वैश्वानरने अपनी वस्तु लौटी हुई पाकर प्रसन्नतासे श्रीजीका शरीर अपनेमें विलीन कर दिया। जब कि, श्री जी दत्तावतार थे, तब अग्निको द्वार बनाकर वे अपने पूर्वरूपमें परिणत हो गये। निराश और खिन्न होकर सब लोग श्रीचरणोंको भक्तिपूर्वक प्रणाम कर अपने अपने घर लौट गये। यथासमय नारायणबलि, समाराधन आदि उत्तर-कार्य यथाशास्त्र सम्पन्न हुए। इस भीषण समयमें श्रीमती विद्यादेवीजीने जो धैर्य दिखाया और जरा

भी विचलित न होकर कार्यकुशलताका परिचय दिया, उसका वर्णन नहीं किया जा सकता।

इस प्रसङ्गमें देवीजीके सम्बन्धमें भी कुछ कह देना आवश्यक जान पड़ता है। जन्मान्तरके संस्कार-के अनुसार देवीजीको बाल्यावस्थासे ही धर्ममें श्रद्धा थी और धार्मिक तथा दार्शनिक साहित्यका अध्ययन करनेमें अभिरुचि थी। श्रीभगवानने जब उन्हें गृहस्थीके बन्धनसे मुक्त कर दिया, तब सद्गुरुकी खोजमें व्याकुल होकर दैवयोगसे श्रीजीके चरणोंमें वे चली आयीं। उन्हींसे उन्होंने दर्शनों, उपनिषदों और धर्मशास्त्रका अध्ययन किया। संस्कृत और अंग्रेजी भाषाका ज्ञान वृद्ध पण्डितोंसे प्राप्त कर ही लिया था और बुद्धि कुशाग्र थी, इस कारण श्रीजीकी उनपर विशेष कृपा हो गयी और उन्होंने भी अन्तिम क्षणतक सद्गुरुकी आदर्श सेवा की। धारणा, मेधा और स्मृति-को तरह देवीजीमें अलौकिक प्रतिभा और प्रबन्ध-शक्ति देखकर गुरुजीने विश्वाससे अनेक धर्मकार्योंका भार उनपर सौंप दिया। श्रीआर्यमहिला-हितकारिणी महापरिषद्‌का कार्य सफलताके साथ जब उन्होंने सम्हाल लिया, तब श्रीजीने उन्हें अपने सब ट्रस्टोंमें ट्रस्टीरूपसे ले लिया और महामण्डलकी देख-भालका काम भी उन्हींपर सौंप दिया, जिसे वे अबतक अच्छी तरहसे निबाह रही हैं। उनकी त्यागपरायणता, तपस्या, विरक्ति, परिश्रमशीलता और धैर्यशालिता-का ही यह फल है कि, श्रीमहामण्डल और तत्संबद्ध संस्थाओंके सब विभागोंका कार्य जैसा श्रीजीके सामने चलता था, वैसा अब भी चल रहा है। यद्यपि प्रबन्ध-समिति बनी हुई है, तथापि प्रत्यक्ष कार्य देवीजीको ही करना पड़ता है। एक दिन कारणवश उनकी आँखोंमें आँसूकी बूँदें देखकर श्रीजीने उपहाससे कहा,—'हाँ, मेरे सामने तेरे आँसू? सावधान होकर भगवत्सेवामें लगी रह। वे मङ्गलमय हैं, तेरा सब मङ्गल करेंगे'। श्रीजीके अन्तर्धान होनेपर करुणासे रुद्धकण्ठ होकर अकस्मात् उनके मुखसे निकल पड़ा,—'अब प्रतिदिन कितने ही आँसू बहाया करती हूँ, किन्तु कौन पूछनेवाला है?' कितने ही लोगोंको स्त्री-शरीर होनेसे देवीजीके प्रति ईर्ष्या होती है; परन्तु छाती ठोककर स्वार्थत्यागपूर्वक महामण्डल या श्रीजीकी अन्य संस्थाओं या उनके किसी विभाग-को तन-मन-धनसे सम्हालनेके लिये कोई आगे नहीं बढ़ता, यह देखकर खेद होता है। श्रीजी स्त्री, पुरुष, बंगाली, मराठी, हिन्दुस्थानी आदिका संकुचित विचार नहीं रखते थे; किन्तु व्यक्तिकी योग्यता देखकर उसे पुरुषार्थ करनेका अवसर देते थे। उनके पुरुष शिष्य, जिनका उन्हें भरोसा था, पहले ही लोकान्तरमें चले गये थे, तब एक सुयोग्य शिष्यापर उन्होंने धर्मकार्यका भार सौंपा, तो क्या अपराध किया? श्रीदेवीजी श्रीजीद्वारा आज्ञापित सब धर्मकार्योंको अग्रसर कर रही हैं। ग्रन्थरचना और प्रकाशनका काम सुशृङ्खलरूपसे चल रहा है। श्रीजीकी स्मृतिमें उन्हींकी प्रेरणासे यह 'विशेषांक' निकल रहा है और एक बड़ा स्मारक बनानेके प्रयत्नमें वे लगी हुई हैं। महामण्डलको आर्थिक अवस्था सुधारनेके लिये योजना बना रही हैं और उसके लिये लोकसंग्रहमें भी प्रयत्नशील हैं। उनके कार्योंमें सहायता देकर श्रीजीके कार्य अविच्छिन्नरूपसे चालू रखना सनातन-धर्मावलम्बी स्त्री-पुरुषोंका कर्तव्य है और इस कर्तव्य-का पालन करनेसे ही धर्मप्रेम और श्रीजीके प्रति सच्ची श्रद्धा प्रकट की जा सकेगी। स्थानाभावके कारण श्रीजीके व्यक्तिगत विशेष संस्मरण आज नहीं दिये जा सके। क्रमशः देनेकी चेष्टा करूँगा। उनके पढ़नेसे व्यक्तिगत जीवनको आदर्शस्वरूप बनानेमें स्फूर्ति मिलेगी। श्रीजीका एक सुविस्तृत सर्वाङ्गपूर्ण बृहत् जीवन-चरित निर्माण करनेका भी आयोजन हो रहा है। जिन विद्वानों, महापुरुषों और भक्तोंने इस संख्याके लिये लेख लिख भेजनेके कष्ट उठाकर इसके संचालकोंपर कृपा की है, उनके प्रति यह संस्था हार्दिक कृतज्ञता प्रकट करती है।

---

# परमाराध्य परमपूज्यपाद श्री श्री १००८ स्वामीजी महाराज।

( ले०—उपन्यास-सम्राज्ञी श्रीमती अनुरूपा देवी महोदया, कलकत्ता )

सन् १९०८ में पूजनीय पिताजी ( अब स्वर्गीय ) श्रीयुक्त मुकुन्ददेव मुखोपाध्याय महाशयके यहां, जो पटनामें पोस्टेड थे, श्रीदुर्गापूजाके अवकाशमें हमलोग मुजफ्फरपुरसे पितृगृह पटना आये। प्रतिवर्ष ही आते थे और छुट्टीके अन्तमें भ्रातृद्वितीयाके बाद लौट जाया करते थे। इस बार एकके बाद दूसरी दो दुर्घटनाएँ हो गयीं, इस कारण शोकसंतप्त पिता माताको छोड़कर जानेकी इच्छा नहीं हुई और अधिक समय वहीं रह गयी। इसी समय हमें पूज्यपादके दर्शनका महान् सौभाग्य प्राप्त हुआ। एक दिन पिताजीने आकर कहा—"आज भारतधर्म महामण्डलसे आये हुए स्वामी ज्ञानानन्दजी महाराजकी वक्तृता सुनकर जो आनन्द मिला, वह वर्णन नहीं कर सकता; जैसी बोलनेकी शक्ति, वैसा ही प्रगाढ़ पाण्डित्य और अलौकिक दिव्य मूर्ति! तुम दर्शन करनेसे ही समझ सकती हो। वे कल यहां आवेंगे।"

दूसरे दिन मध्याह्न-भिक्षाका निमन्त्रण स्वीकार कर स्वामीजी हमारे घर पधारे। उस दिनकी पुण्य स्मृति आजतक अब भी मेरी स्मृतिमें वैसी ही अम्लान भावसे अङ्कित है। उनकी आखें कितनी स्निग्ध, शान्त, ज्योतिर्विष्फुटित! देखते ही विवेकचूड़ामणिका यह वर्णन स्मरण हो आया—

शान्तो महान्तो निवसन्ति सन्तः,
वसन्तवल्लोकहितं चरन्तः
तीर्णाः स्वयं भीमभवार्णवानाम्
अहेतुनान्यानपि तारयन्तः।

यही प्रथम परिचय हुआ। इसके बाद मेरे पिताजीके साथ उनका जो सम्बन्ध बँधा, उसकी तुलना जागतिक किसी सम्बन्धसे नहीं हो सकती। गत साढ़े तीन वर्ष पहले मैंने उनका दर्शन किया था। वैसा ही अटूट स्वास्थ्य, "निरिन्धन इवानलः"। प्रशान्त, सुन्दर, अलौकिक वैसी ही दिव्यमूर्ति देखी। अवस्थाके विचारसे उस दिव्य देहकी कोई भी तुलना मनमें नहीं आती। मानो काल उस तपःपूत पवित्र शरीरका स्पर्श करनेका साहस नहीं कर सका।

हमारे पिताजी जब भी छुट्टियोंमें काशी जाते, तब पूज्यपादके पास अवश्य जाते थे। श्रीजीने महाभारतके स्वप्न और आदर्शके अनुसार भारतको धर्म एवं कर्तव्यमें उन्नत करनेका दुष्कर व्रत लेकर सारे भारतमें परिभ्रमण किया एवं भारतधर्ममहामण्डल जैसी विराट् धार्मिक संस्था स्थापित करके भारतखण्डके प्रायः समस्त राजा-महाराजाओं ( स्वाधीनों, तालुकेदारों, जमीन्दारों ) को सनातनधर्मकी पताकाके नीचे एकत्र कर दुरूह कार्य सम्पन्न किया। अजस्र प्राचीन पुस्तकोंका संग्रह, अनेक लुप्तप्राय दार्शनिक ग्रन्थ,—जैसे तीनों मीमांसाओं आदिका उद्धार एवं सम्पादन, भारतके महामहोपाध्यायों केवल उपाधिसे नहीं) और पण्डित मण्डलीका संगठन, अच्छे-अच्छे विद्वान्, पण्डित एवं वाग्मी प्रचारक प्रस्तुत कर धर्मप्रचार, अनेक महायज्ञोंका अनुष्ठान, राजपूतानेके राजन्यवर्गके साथ दूसरे प्रान्तोंकी विद्वन्मण्डलीको परिचय एवं मैत्री सम्बन्ध स्थापनका अवसरप्रदान, शास्त्रीय ग्रन्थोंको सुलभ मूल्यमें छपाकर उनका सब जगह प्रचार आदि ऐसा कौनसा वृहत्तम कार्य उनकी कार्यसूचीमें नहीं है या उनके द्वारा सम्पन्न नहीं हुआ है? कितने ही प्रान्तोंमें कितने कितने ही वेदविद्यालय, धर्मायतन, हिन्दी-राष्ट्रभाषा-प्रचारिणी-संस्थायें, ब्रह्मचर्याश्रम आपके प्रयत्न एवं परिश्रमके फल हैं। बड़े-बड़े राजाओं, राजमहिषियों, राजमाताओंकी गुरुदक्षिणाके रूपमें लाखों रुपयेकी भेंट उन्होंने सब संस्थाओंको दान कर दी और उसके ट्रस्ट बना दिये।

मेरे पिता अपने पदसे पेन्शन लेनेके बाद काशी-

वास करते समय सर्वदा श्रीभारतधर्ममहामण्डल में पूज्यपादके दर्शनार्थ जाया करते थे। श्रीजी सभी विषयोंमें पिताजीसे परामर्श करते। यहांतक कि मृत्युके पहले दिन रात ग्यारह बजेतक मेरे पिताजी पूज्यपादके पास थे, एवं दोनोंने संगठनमूलक महत्वपूर्ण अनेक विषयोंपर विचारविमर्श किया था। उनमें एक स्त्री-शिक्षासम्बन्धी धार्मिक संस्था स्थापन करनेके विषयमें था; जिसके परिणाम-स्वरूप आज महर्षिपालिता ऋषिकन्याप्रतिमा विद्यादेवीके परिश्रमसे आर्यमहिलामहाविद्यालयकी प्रतिष्ठा हुई है।

विरोधसे ही महात्माओंकी महिमाका प्रकाश होता है। इसी कारण इतने बड़े देशभक्त, इतने बड़े आदर्श प्रतिष्ठापक, ऐसे महापुरुषको भी लोगोंने कम नहीं सताया। एक समयके सहकारियोंने पद-प्रतिष्ठा पानेके लोभसे इतने बड़े महात्माको इतना कष्ट दिया कि, उन बातोंका अब स्मरण आनेसे बड़ा आश्चर्य होता है। किन्तु अन्तमें धर्मकी विजय हुई, यद्यपि इससे बहुत धननाश एवं अमूल्य ग्रन्थोंका नाश हुआ। पूज्यपादके प्रिय शिष्य स्वामी दयानन्दजीके असामयिक मृत्युसे भी महान् क्षति हुई। ऐसे सुयोग्य सुलेखक और सुवक्ता स्वामी दयानन्दपर सभीका भरोसा था।

पुण्यचरित्रा तपस्विनी विद्यादेवी, जिनको मैं महर्षिदुहिता गार्गी, मैत्रेयी आदिकी श्रेणीमें मुक्त समझती हूँ, भगवान् उनको दीर्घजीवी करके अपने निर्दिष्ट मार्गमें चलानेमें सहायक हों। गुरुके कार्यका कठिन बोझ वहन करनेमें उन्हींका आशीर्वाद सहायक होगा, यही मेरा आन्तरिक विश्वास है।

## उनकी बात क्या लिखूँ ?

"ज्ञानं यथा मम भवेत् कृपया गुरूणाम्"
"सेवा तथा न विधिना करवं हि तेषाम्"

यह भी मनुष्यका स्वाभाविक धर्म है। हमको कितना मिलता है, इसका कौन हिसाब रखते हैं ? अहेतुकी "दयासिन्धु बन्धु आनमतां सताम्" यही ऐसे महापुरुषोंका धर्म होता है, वे लेने नहीं आते, केवल देने आते हैं। मुक्तहस्तसे बाँटते हैं, बिखेरते हैं, जिसका या जिनका भाग्य होता है, जो लेना जानते हैं, लेते हैं, अन्यथा अभाग्यसे अथवा अपने कर्मोंके दोषसे वंचित रह जाते हैं। मेघ बिना विचारे ही जल बर्षाता है, जलसंग्रह करना अपनी शक्तिपर अपेक्षित होता है। मुझे आपकी कृपा कितने बार कितने प्रकारसे प्राप्त हुई, सो आज कैसे बताऊँ ? पिताजीके साथ आपके पास बहुत बार गयी और जब-जब गयी, तब-तब कुछ-न-कुछ शिक्षा ली। चाहे बर्तावसे हो, चाहे बचनसे, चाहे कार्यसे हो। उन महान् कर्मयोगीका सान्निध्य महान् मूर्खको भी कुछ ज्ञान देनेमें समर्थ था।

जिस शक्तिसे "मूकं करोति वाचालं", उस ऐसी शक्तिके आप पूर्ण अधिकारी थे।

मुझपर उनका अपूर्व स्नेह था। एक बार मेरे भाई सोमदेवके वियोगके समय मैं बहुत बिमार हो गयी। मस्तिष्क-विकारसे शय्यागत हो गयी थी, उस समय मेरे पितृदेव पटनामें कलेक्टर थे। पूज्यपाद स्वयं सब व्यवस्था करके रिजर्व ट्रेनसे स्ट्रेचरमें मुझको लेटाकर पटना पहुँचाने गये थे। उनके अधीनस्थ अनेक कर्मचारी रहनेपर भी स्वयं मेरी माता एवं मुझे पितृदेवके पास पटना पहुँचा कर ही उन्हें निश्चिन्तता हुई। उनका कितना अतुलनीय स्नेह एवं प्रेम उस समयसे अन्ततक हम लोगोंको मिलता रहा, इसे समझनेका प्रयत्न करना भी वातुलता है। विद्यादेवी मुझे "दीदी" शब्दसे सम्बोधन करनेपर भी अपनी माँ जैसी श्रद्धा करती हैं। उनके सम्बन्धसे अब सदैव सम्बद्ध रहकर श्रीमहामण्डलमें कितने ही आरामसे मैंने निवास किया था। इतना आदर, इतना प्रेम प्रवासी कन्याको अपने पिताके घरमें केवल दस दिन रहनेपर भी नहीं मिलता। सुसज्जित अतिथि-भवनका कमरा हमारे लिये सदा तैयार रहा करता और श्रीजी प्रति बार कहते थे,—"अन्य किसीके यहाँ नहीं ठहरना, यह तुम्हारा अपना ही घर है, जब इच्छा हो, निःसंकोच आना और जितने दिन इच्छा हो, ठहरना।"

चार वर्ष पहले काशी धाम जाकर प्रायः एक मास ठहरी थी। मेरा स्वास्थ्य भग्न देखकर पूज्यपाद बड़े चिन्तित हुए और कहा,—यह क्या, तुम्हारा स्वास्थ्य इतना खराब हो गया है, यह मैंने अनुमान भी नहीं किया था। तुम अब कुछ दिन यहीं रहो, अच्छी होनेपर जाना। तत्काल औषधकी व्यवस्था हो गयी। विद्यादेवीका मेरे प्रति आदर, यत्न, देख-भालकी तो सीमा नहीं। इसपर पूज्यपादने आज्ञा दी कि,—कृष्णा गौका सब दूध केवल मुझको ही दिया जाय। इसपर मेरे आपत्ति करनेपर कहा,—"नहीं-नहीं, तुम्हारा स्वास्थ्य सुधरना बहुत आवश्यक है।" मेरी इतनी आवश्यकता वे समझते थे। वे अवश्य ही जानते थे, कि मेरे लिये कितना दुर्भाग्य सञ्चित है, तथापि आपके विचारमें मेरे जीवनका मूल्य कम नहीं हुआ।

कुछ दिन बाद पारिवारिक परिस्थितिके कारण कलकत्ता लौटनेकी आवश्यकता हुई। लौटनेकी बात कहते ही पूज्यपादने कहा कि,—"तुम लौटकर उनका क्या उपकार करोगी? इधर तुम्हारा स्वास्थ्य सुधरने लगा है, कुछ दिन और ठहरनेसे स्वस्थ हो जाती।"

उसके बाद पुनः मेरे भाग्यसे उन परम स्नेहमय-के पवित्र पादपद्मोंका दर्शन सम्भव नहीं हुआ। अकस्मात् वज्रघातने मेरे पारिवारिक जीवनको स्मशान बना दिया। मेरा ज्येष्ठ पुत्र (अम्बुजनाथ बन्धोपाध्याय डबल एम. ए, पी. एच. डी., बी. एल., एडवोकेट हाईकोर्ट) थोड़े ही दिनकी बिमारीमें हम लोगोंको छोड़कर स्वर्गवासी हुआ! उस समय कितने ही गम्भीर स्नेह एवं सहानुभूतिके साथ बार-बार हमको अपने पास बुलानेके लिये पत्र भेजवाये, कितना ही उपदेश, कितने ही आशीर्वादसे उन्होंने हमारे शोकाहत मन-प्राणमें बलका सञ्चार किया था। वह सब सोचकर आज मन अधीर हो उठता है। एकान्त प्रार्थित देवाशीष मैं अपने शिरपर धारण करनेमें समर्थ नहीं हो सकी। वृद्ध, शोकार्त, रुग्ण, पतिदेव और अम्बुजके स्त्री-पुत्रादिको छोड़कर दूर जाना उस समय सम्भव नहीं हुआ। इस कारण इस जीवनमें पुनः दर्शनका सौभाग्य नहीं मिला। तथापि एक आशा थी, बल था कि, किसी भी समय जाकर आपके स्नेहमय चरणोंमें आश्रय ले, असीम संताप एवं दाहको सीतल करूँगी। सभी लोगोंसे मैं कहती कि, मैं आज भी राजकन्या हूँ, राजकुमारी जैसा आदरके साथ मेरे लिये श्रीमहामण्डलमें स्थान सुरक्षित है।

यह पुनः द्वितीय बार पितृवियोगका शोक और क्षति दोनों ही साथ-साथ अनुभव कर रही हूँ। भाग्यलिपि इसी प्रकार मनुष्यको वंचित करती है। संसारके शोक, रोग, भोगसे आतुर मर्त्य मनुष्य महर्षिके पुण्याश्रयमें स्वर्ग-सुखका अधिकारी कैसे हो सकता है? इस साढ़े तीन वर्षके दीर्घकालमें बार-बार शोकके आघातसे जर्जरित-जीवनका बोझ वहन करके उनके गंभीर स्नेहमें अपनेको डुबाकर इस जीवनके ताप-दाहको शीतल करनेमें समर्थ नहीं हो सकी। पूज्यपादके निजी सेक्रेटरी द्वारा लिखित अन्तिम पत्रकी बातें अनुतप्त चित्तको और भी दुःखित कर रही हैं—"पूज्यपाद महाराजने बहुत दिनोंसे आपका श्रीमुख नहीं देखा है, उनकी इच्छा है कि, आप यहाँ आ जायँ।"

पतिदेवकी आँखोंका आपरेशन, कनिष्ठ पुत्रके बच्चेकी कठिन बीमारी आदिके कारण मैं लोहेकी सीकलसे जकड़ी हुई थी, घरसे निकलना असम्भव था। दुर्भाग्यपूर्ण जीवनमें ऐसा ही होता है। उन महर्षिका अपूर्व स्नेह मैं नहीं ले सकी। अब सान्त्वना इतनी ही है कि, हमारी श्रद्धा-भक्ति कितनी प्रगाढ़ थी, सो वे अच्छी तरह जानते थे और अब भी उनके अदृश्य हस्तका परिचालन हमारे जीवनमें शेष नहीं हुआ है।

---

# श्रीमहामण्डलका चित्रालय।

[ लेखक—गोविन्द शास्त्री दुगवेकर ]

श्रीभारतधर्ममहामण्डल-भवनमें जिस प्रकार एक वृहत् पुस्तकालय स्थापित हुआ है, जिसमें हस्तलिखित और मुद्रित बहुमूल्य सहस्रों ग्रन्थ संगृहीत हुए हैं, उसी प्रकार एक विशाल चित्रालय भी है, जिसमें सहस्रों पौराणिक, दार्शनिक, औपनिषदिक, ऐतिहासिक और व्यावहारिक चित्रोंका संग्रह किया गया है। समझनेके लिये विषय सुगमसे सुगम शब्दोंमें लिखा जा सकता है, या चित्रोंद्वारा समझाया जा सकता है। श्रीमहामण्डलके संस्थापक श्रीस्वामीजी महाराजने अपने जीवनमें जैसे सैकड़ों धार्मिक और दार्शनिक ग्रन्थ लिखे, वैसे अनेक दार्शनिक और औपनिषदिक बड़े बड़े अनेक रङ्गोंमें बड़े परिश्रम और खोजके साथ चित्र भी बनवाये हैं, जिनसे प्रतिपाद्य विषयके समझनेमें बड़ी सुगमता हो गयी है। वे सब चित्र श्रीमहामण्डलके चित्रालयमें सुरक्षित हैं। उनमेंसे कुछ चित्रोंका यहाँ परिचय कराया जाता है। पूज्यपाद श्रीजीमहाराजके विविधपुरुषार्थोंमें उन्होंने श्रीमहामण्डलकार्यालयमें जो यह चित्रालय बनाया है, उसका महत्व किसी प्रकार कम नहीं माना जा सकता।

## वर्णाश्रमबन्ध।

यह चित्र अपने ढङ्गका एक ही है। इसके समझनेके लिये आदिसृष्टि और सृष्टिक्रमके तत्व-पर एक विहङ्गम दृष्टि डालना आवश्यक है। विचार-शील मनुष्यमात्रके चित्तमें यह प्रश्न अवश्य उठा करता है कि, 'सृष्टि कैसे आरम्भ हुई, कब हुई और कहाँ हुई?' इस प्रश्नके हल करनेमें दो विचार-धाराएँ काममें लायी जाती हैं। एक धारा ऐसी है, जिसमें बहे जाने वाले लोग कहते हैं कि, आरम्भमें सृष्टि अपूर्ण थी, जो अब उत्क्रान्तिवादके अनुसार धीरे धीरे पूर्णताको प्राप्त हो रही है और दूसरी धाराके लोगोंने निश्चय कर लिया है कि, आरम्भमें सृष्टि पूर्णा-वयव थी और समय पाकर वह क्रमशः अपूर्ण होती जा रही है। आरम्भमें सृष्टिको अपूर्ण माननेवाले अब तक यह नहीं बता सके हैं कि, मानवता तक आते आते सृष्टि पूर्ण हो गयी है या अभी उसे और पूर्ण होना है। उसकी पूर्णताकी सीमा कहाँ होगी? प्रारम्भमें सृष्टिको पूर्ण माननेवालोंका विश्वास है कि, कालप्रभावसे यद्यपि सृष्टिमें अपूर्णता आ गयी है, तथापि वह युगान्तरमें पुनः पूर्ण होगी। मानवतासे आगे बढ़कर देवत्वको प्राप्त करेगी और अन्तमें पानीमें नमककी तरह ब्रह्मसमुद्रमें विलीन हो जायगी। इस विषयको कुछ अधिक स्पष्ट करना उचित जान पड़ता है।

वेद और शास्त्रोंके अनुसार आदिसृष्टिमें पूर्णाव-यव जीव उत्पन्न होते हैं और वे सबसे उन्नत स्थानमें ही उत्पन्न होते हैं, जिनके कर्ता हैं,—ब्रह्मा। ब्रह्माण्ड-का सर्वोन्नत स्थान ब्राह्मस्वर्ग है। वहीं ब्रह्माने प्रथम जीवसृष्टिका आरम्भ किया। प्रथम उन्होंने सनक-सनन्दनादि चार मानसपुत्रोंको उत्पन्न किया, जो पूर्णावयव और परमहंस थे। जीवन्मुक्त महदात्माओं-में वासनाका लेशमात्र न होनेसे उन महापुरुषोंद्वारा ब्रह्माका सृष्टिकार्य अग्रसर न हो सका। तब ब्रह्माने प्राजापत्य स्वर्गमें दस प्रजापतियोंको उत्पन्न किया, जो उच्च श्रेणीके देवता थे उन्हींसे ब्रह्माण्डके चौदह लोकोंमें यथायोग्य स्थानोंमें ऋषि, देवता, पितर, गन्धर्व, किन्नर, असुर, मानव और स्वेदजादि चतुर्विध भूतसंघकी सृष्टि हुई है, जो प्रारम्भमें पूर्णावयव थी। पूर्णावयव सृष्टि बच्चोंके रूपमें नहीं, किन्तु युवक युवतियोंके रूपमें हुआ करती है, चाहे वह पौधा हो, पशु-पक्षी हो या मनुष्य। तदनन्तर मैथुनी सृष्टि आरम्भ होनेपर गर्भ और बच्चोंका क्रम

चला। इस क्रममें चतुर्विध भूतसंघोंसे होता हुआ जीव जब मनुष्य बना, तब उसमें बहुत कुछ अपूर्णता पायी गयी। इसीसे मानवसृष्टिमें शक्तिका क्रम-विकास हुआ करता है। शास्त्रोंमें लिखा है, कि सबसे पहले जो मानवी सृष्टि हुई, उसमें सब ब्राह्मण ही उत्पन्न हुए।

प्रकृतिका प्रवाह निम्नगामी हुआ करता है। प्रकृतिके इस स्वाभाविक नियमानुसार सृष्टिके आदिमें उत्पन्न हुए ब्राह्मणोंमें मैथुनी सृष्टिके आगे बढ़नेपर उनमेंके नर-नारीगण क्रमशः नीचेकी ओर गिरने लगे। उनमें कर्म-संकरता आने लगी और वे ब्राह्मणोंके उन्नत अधिकारोंसे च्युत होने लगे। वैदिक दर्शन-शास्त्रका सिद्धान्त है कि, मनुष्यके अतिरिक्त उद्भि-ज्जादि चतुर्विध भूतसंघ प्रकृति माताके आज्ञाधीन होकर चलते हैं। उनकी आहार, मैथुन आदि क्रियाएँ प्रकृतिमाताके इंगितके अनुसार चलती हैं। जिस जीवके लिये जो आहार प्रकृतिने निश्चित कर दिया है, वही वह करता है और जिस कालमें प्रकृतिका इंगित होता है, उसी कालमें मैथुन करता है। यही कारण है कि, उनपर धर्माधर्म या पाप-पुण्यकी जिम्मेवारी नहीं है। मनुष्य पूर्णावयव होनेसे स्वाधीन है। वह चाहे जो खाता और चाहे जब बेरोक टोक मैथुनादि क्रियाएँ करता है। इसीसे मनुष्य जाति सर्वोन्नत होनेपर भी नीचेकी ओर गिरा करती है। और जहाँ अन्य भूतसंघ प्राकृतिक रूपसे क्रमोन्नत होते रहते हैं, वहाँ मनुष्य स्वेच्छाचारी बनकर अपनी उन्नतिका मार्ग आप रोक देता है। यही कारण है कि, मनुष्यमें अधर्मकी चेष्टाको रोककर धर्मचेष्टाके बढ़ानेका सब धर्मों और देशोंमें यथासम्भव प्रयत्न किया जाता है। आर्योंके दैवी धर्मने इस दिशामें देवताओंसे अद्भुत सहायता प्राप्त की है।

भगवान् ब्रह्माने जब देखा कि, आदि मानव ब्राह्मण क्रमशः नीचेकी ओर जा रहे हैं, तब उनकी रोक थाम करनेके लिये उन्होंने कालके राजा मनु-नामक एक देवताको उत्पन्न कर भारतद्वीपमें भेज दिया। उन्होंने वहाँ जाकर कर्म-संकर मनुष्य जाति के चार विभाग किये, जो ब्राह्मणादि वर्ण कहाते हैं। फिर उनको प्रवृत्तिधर्ममें पारंगत कराके निवृत्तिकी चरम सीमातक पहुँचानेके लिये ब्रह्मचर्यादि चार आश्रमोंकी व्यवस्था की। मनु भगवान्ने ये आठ बाँध इसलिये बनाये हैं कि, जिससे मनुष्य जातिका अधिक पतन न हो, वह बर्बर न हो और अपने अन्तिम लक्ष्य मुक्तिभूमि तक निरापद होकर पहुँच जाय। यही वर्णाश्रम-व्यवस्था है। मृत्युलोकमें मनुष्यको कर्म करनेमें पूर्ण स्वाधीनता रहनेसे आदि सृष्टिमें उत्पन्न हुए ब्राह्मणोंके कर्मोंमें जब फेर पड़ने लगा और वे अपने उच्च आदर्शसे गिरते जाने लगे, तब उनकी गिरती हुई धाराको रोकनेके लिये ही वर्णाश्रम-के आठ बाँधोंकी व्यवस्था भारतखण्डमें दैवी प्रेरणासे हुई, जो टूटी फूटी दशामें अब भी यहाँ विद्यमान है और इसीसे आदि मानव आर्यजाति सुदीर्घकालसे अबतक जी रही है। यह तो लौकिक इतिहाससे भी सिद्ध है कि, जिस मानव जातिमें वर्णाश्रमशृंखला नहीं है, वह जाति अधिक दिनों तक टिक नहीं सकती। ग्रीक और रोमनजाति प्रबल पराक्रान्त तथा जगद्वि-जयिनी होनेपर भी आज उसका अस्तित्व भी नहीं रहा है, इसका यही कारण है।

यद्यपि सृष्टिका आरम्भ प्राजापत्य स्वर्गमें हुआ था, तथापि आदिमानव पूर्णावयव ब्राह्मणोंकी सृष्टि अर्थात् मानवसृष्टि सर्वप्रथम आर्यावर्तकी जेलम नदीकी शाखानदी देविकाके तटपर सप्तचरु तीर्थके पास हुई थी। पहले यह आर्यावर्तमें ही सीमित रही और फिर क्रमशः पृथ्वीभरमें फैल गयी। सृष्टिकी प्रथम अवस्थामें मनुष्य-सृष्टि सदाचारी थी और सब ब्राह्मणधर्मके पालन करनेवाले थे। तदनन्तर कर्म-संकरतासे उनमेंसे अधिकांश अनार्य हो गये और पृथ्वीके नाना देशोंमें बस गये। आर्य कहीं बाहरसे यहां नहीं आये हैं, किन्तु यहींसे अनार्यभावापन्न होकर भूमण्डलके विविध भूभागोंमें बँट गये हैं।

यह बात थोड़ा विचार करनेसे समझमें भी आ जाती है।

यह तो स्वतःसिद्ध बात है कि, जिस देशकी प्रकृति पूर्ण होगी, उसी देशमें पूर्णावयव मनुष्यसृष्टि आदि कालमें हो सकती है और वही उनकी आदि निवासभूमि मानी जा सकती है। अपने भारतखण्डकी प्रकृति संसारके सब देशोंकी अपेक्षा सर्वाङ्ग पूर्ण है, यह तो सूर्यप्रकाशके समान स्पष्ट है। पृथ्वीमें सबसे ऊँचा, सब ऐश्वर्योंसे सम्पन्न और बेजोड़ सुन्दर पर्वतराज यहीं है, सर्व पाप, ताप और रोगनिवारिणी पवित्रसलिला भागीरथी यहीं प्रवाहित हो रही है, चार वर्ण और चार आश्रम यहीं विद्यमान हैं, सब प्रकारके अन्न, फल, फूल और औषधियाँ यहीं उत्पन्न होती हैं, छः ऋतुओंका पूर्ण विकास तो यहां होता ही है, किन्तु एक ही कालमें छहों ऋतु यहाँ कहीं न कहीं विद्यमान रहते हैं, मनुष्य-सभ्यताका अति प्राचीन इतिहास यहीं मिलता है, वेद, दर्शन और शिल्पादिका यहीं प्रथम आविर्भाव हुआ, यहींके आर्योंने जगत्‌की सभ्यताका पथ प्रदर्शन किया था और वे ही नाना विद्याओंके आदि आविष्कर्ता थे। इन सब बातोंसे यह निश्चय हो जाता है कि, इसी भूमिमें आदि मनुष्यसृष्टि हुई और यही आदि मानव आर्योंकी आदि निवासभूमि है। प्रत्येक कालमें सृष्टिको आदि अवस्थामें वर्णाश्रमबन्ध यहीं बाँधा जाता है। उसी बन्धका पूज्यपाद श्रीजीमहाराजने एक अलौकिक औपनिषदिक चित्र निर्माण कराया है। इसके देखनेसे आर्योंकी लोकोत्तर सामाजिक शृंखला (सोशियालाजी) की अपूर्वता, असाधारणता और मधुरता ध्यानमें आजाती है। इसका आधार शम्भु-गीतोपनिषद है। भगवान् शम्भु नित्यपितृगणसे कहते हैं:—"देखो, मेरी श्यामा प्रकृतिके दो रूप हैं। वही जड़रूपा और वही जीवभूता चैतन्यमयी है। वह अज्ञानपूर्ण जड़रूप धारण कर सृष्टिको प्रकट करती और चैतन्यमयी स्रोतस्विनीके रूपमें मेरे स्वस्वरूप पारावार (ब्रह्मसमुद्र) में प्रवेश करती है। वह चिन्मयी जड़मय महापर्वतसे निकल कर उद्भिज्ज, स्वेदज, अण्डज और जरायुजोंके खाद में सरलतासे बहती हुई मनुष्यलोकरूपी अधित्यकामें पहुँचती है। इस अधित्यकाके नीचे बड़ी बड़ी मनुष्यको गिरानेवाली नाना उपत्यकाएँ और कन्दराएँ हैं, जिनमें उस पवित्र तरङ्गिणीका जल स्थान स्थानपर बह जाया करता है। उस स्रोतको अव्याहत, नीरन्ध्र और अविच्छिन्न रखनेके लिये वर्णाश्रमके आठ बाँध बाँधे गये हैं। इस उपायसे वह त्रिलोकपावनी नदी सरलतासे बहती हुई परमानन्दप्राप्तिके हेतु मुझ ब्रह्ममें आ मिलती है। देवतागण उस नदीमें आनन्दपूर्वक अवगाहन करके अभ्युदयको प्राप्त करते हैं और ऋषिगण उसके दोनों तटोंपर बैठकर ब्रह्मध्यानके अवलम्बनसे निःश्रेयस पदको प्राप्त करते हैं। आप लोग उन बाँधोंको सुदृढ़ रक्खा करें और उनकी सुरक्षा किया करें। आपके इस जगन्मङ्गलकर शुभ कार्यमें सदाचारी ब्राह्मण और सती नारियाँ सदा सहायता करती रहेंगी"।

चित्रमें दिखाया गया है कि, उत्तरके पर्वतोंकी जड़ा प्रकृतिसे चिन्मयी धारा निकलकर चतुर्विध भूतसंघोंको दक्षिण-पूर्व-भूमिसे होती हुई मनुष्य लोकमें आती है और वर्णाश्रमबन्धोंकी सुरक्षामें पूर्वकी ओर अग्रसर होती हुई ब्रह्मसमुद्रमें जा मिलती है। उसमें देवता स्नान कर रहे हैं और दोनों तटोंपर ऋषिगण ध्यानमग्न बैठे हुए हैं। जहां तहांसे जो नदीका जल बहा जा रहा है, उसे रोकनेके लिये पितृगण वर्णाश्रमके उन आठ बन्धोंकी मरम्मत कर रहे हैं और सदाचारी ब्राह्मण तथा सती स्त्रियां उनकी सहायता कर रही हैं। इसमें प्राकृतिक दृश्य बहुत ही मनोहर देख पड़ता है। जिससे मनुष्यका दोनों लोकोंमें पूर्ण अभ्युदय होकर अन्तमें उसे निःश्रेयसकी प्राप्ति हो, वही समाज-विज्ञान सर्वश्रेष्ठ माना जाता है। आध्यात्मिक उन्नतिशील मनुष्यजातिको चिरजीवी बनानेके लिये देवताओंने इस वर्णाश्रमबन्धरूपी लोकोत्तर समाज-विज्ञानकी

व्यवस्था की है। आदिसृष्टिकी प्राकट्यभूमि इस भारतद्वीपका वर्णाश्रमबन्धरूपी मनुष्य-समाज-विज्ञान संसारमें सबसे प्राचीन और अलौकिक है। समूचे चित्रका तात्पर्य यह है कि, जबतक हम इस वर्णाश्रमबन्धको सुरक्षित और सुदृढ़ बनाये रहेंगे, तबतक हमें मृत्युसे किसी प्रकारका भय नहीं रहेगा। हम अमृत बने रहेंगे।

## धर्म-कल्प-वृक्ष।

यह धर्मवृक्षका सुन्दर चित्र है। इसके देखनेसे चिरसत्य सनातनधर्मका सार्वभौम स्वरूप सुगमतासे समझमें आ जाता है। इस वृक्षके मूलमें आदिशक्ति चिन्मयी जगदीश्वरी विराज रही हैं। धर्म इसका तना है। धर्मका लक्षण नाना ऋषियोंने नाना प्रकारसे किया है; परन्तु सर्ववादिसम्मत यही लक्षण माना गया है कि, जड़ या चेतन किसी भी पदार्थमें जिस शक्तिके न रहनेसे पदार्थकी सत्ता ही नहीं रहती, उस शक्तिका नाम धर्म है। इसका व्यावहारिक स्वरूप इस प्रकार बताया गया है कि, जो पुरुषार्थ सत्वगुणको बढ़ानेवाला हो, वही धर्म है। सारांश यह कि, जो अलौकिकी ईश्वरेच्छारूपिणी महाशक्ति इस जगत्को धारण करती है, वही धर्म है। इसीसे धर्मके मूलमें जगदीश्वरीका अस्तित्व बताया गया है, जिससे धर्मवृक्ष उत्पन्न होकर विश्वव्यापक हो गया है। धर्म शारीरिक, वाचनिक और मानसिक कर्मोंके द्वारा सत्वगुणकी अभिवृद्धि कराता है। इसकी सिद्धिके लिये यज्ञ, दान और तप ये त्रिविध कर्म पावन कहे गये हैं और धर्मवृक्षके ये ही तीन प्रधान स्कन्ध हैं, जो धर्माङ्ग कहाते हैं। इनमेंसे दानधर्मके तीन भेद हैं:—अभयदान (जिसमें दीक्षादान भी सम्मिलित है), विद्यादान और अर्थदान (जिसमें धन, अन्न, भूमि आदि सब अर्थ सम्मिलित हैं)। इन तीनों दानोंमेंसे सत्व, रज और तमोगुणके अनुसार प्रत्येकके तीन-तीन भेद होनेसे समूचे दानधर्मके नौ भेद होते हैं।

धर्मवृक्षके दूसरे स्कन्ध या अङ्गका नाम है,—तपोधर्म। शारीरिक, वाचनिक और मानसिक शक्तियोंका संयम कर द्वन्द्वसहिष्णु होनेको तप कहते हैं। इसके भी तीन भेद हैं:—शारीरिक तप, वाचनिक तप और मानसिक तप। तपके इन तीनों अङ्गोंके सत्व, रज और तमोगुणके अनुसार तीन-तीन भेद होनेसे तपके भी नौ भेद होते हैं। धर्मवृक्षका तीसरा स्कन्ध या अङ्ग है,—यज्ञधर्म। इसके अनेक अङ्ग होनेपर भी प्रधान अङ्ग तीन ही हैं:—कर्मयज्ञ, उपासनायज्ञ और ज्ञानयज्ञ। इन तीनोंमेंसे कर्मयज्ञके प्रधानतः छः भेद हैं:—नित्यकर्म (सन्ध्यावन्दन आदि), नैमित्तिक कर्म (तीर्थयात्रा आदि), काम्यकर्म (पुत्रेष्टियाग आदि), आध्यात्मिक कर्म (देशोपकार, देशसेवा आदि), आधिदैविक कर्म (वास्तुयाग आदि) और आधिभौतिक कर्म (ब्राह्मणभोजन आदि)। इन छहों अंगोंमेंसे सात्विक, राजसिक और तामसिक भावोंके अनुसार प्रत्येकके तीन-तीन भेद होनेसे कर्मयज्ञके अठारह भेद होते हैं।

उपासनायज्ञ बहुत विस्तृत है। इसके भी अनेक भेद होनेपर भी मुख्यतः पाँच भेद हैं:—ब्रह्मोपासना, सगुणोपासना (पञ्चदेवोपासना), लीलाविग्रहोपासना (अवतारोपासना), ऋषि, देवता और पितरोंकी उपासना और क्षुद्र देवताओं तथा भूत-प्रेतादिकी उपासना। इन उपासनाओंकी साधन-पद्धतिके अनुसार और भी चार भेद होते हैं:—मन्त्रयोगविधि (इसमें स्थूलमूर्तिका ध्यान किया जाता है), हठयोगविधि (इसमें ज्योतिर्ध्यान विहित है, लययोगविधि (इसमें विन्दुध्यानका महत्त्व है) और राजयोगविधि (इसमें ब्रह्मध्यानमें लीन होना पड़ता है)। इन नवों अङ्गोंके सत्व, रज और तमोगुणके अनुसार तीन-तीन भेद होनेसे उपासना यज्ञके सब मिलाकर सत्ताईस भेद होते हैं। ज्ञानयज्ञके प्रधानतः तीन अङ्ग हैं—श्रवण (शास्त्रद्वारा और गुरुमुखसे), मनन (ज्ञानभावका) और निदिध्यासन (ज्ञानभावमें)। इन तीनों अङ्गोंमेंसे प्रत्येकके

सत्व, रज और तमोगुणके अनुसार तीन-तीन भेद होनेसे ज्ञानयज्ञके नौ भेद होते हैं।

उपर्युक्त विवरणके अनुसार धर्मके प्रधानतः चौबीस भेद होते हैं और वे ही धर्मवृक्षके तीन स्कन्धोंकी चौबीस शाखाएँ हैं और त्रिगुणभेदसे उसकी ७२ प्रशाखाएँ हो जाती हैं। यथा:—धर्म-वृक्षके तीन स्कन्धोंमेंसे दानके ३, तपके ३, यज्ञान्तर्गत कर्मके ६, उपासनाके ९ और ज्ञानके ३ इस प्रकार २४ भेद होते हैं और इनमेंसे प्रत्येकके त्रिगुणोंके अनुसार तीन तीन भेद होनेसे सब मिलाकर ७२ भेद हो जाते हैं। अन्ततः धर्मकल्पवृक्ष ७२ शाखा-प्रशाखाओंमें फैला हुआ है और इसीकी शान्ति-मयी शीतल छायामें जगत्‌की मानवजाति विश्राम-कर अपार सुखका अनुभव कर रही है।

सर्वव्यापक सर्वजीवहितकारी श्रीभगवानके समान धर्म भी सर्वव्यापक और सर्वजीवहितकारी है। यह साक्षात् श्रीभगवानका ही स्वरूप है। शास्त्रों-में इस विश्वधर्मके लिये 'धर्म' शब्द ही व्यवहृत हुआ है, जिसका लक्षण आरम्भमें दिया गया है। वैदिक धर्म, हिन्दू धर्म, आर्य धर्म, सनातन धर्म आदि नाम अन्य उपधर्मोंसे इसकी विशेषता दिखानेके लिये कल्पित हुए हैं। जगतके सब उपधर्मका इसमें समावेश हो जाता है। आर्य और अनार्य धर्मकी पहचान यह है कि, वेदप्रामाण्य, सब विषयोंमें अध्यात्मलक्ष्य, सदाचार, सतीत्व और वर्णाश्रमका जो समर्थक हो, वह आर्यधर्म है और जो इससे रहित हो, वह अनार्यधर्म है। जैसा आर्यधर्म और अनार्यधर्ममें अन्तर है, वैसाही स्त्रीधर्म और पुरुष-धर्म तथा संन्यासधर्म और गार्हस्थ्यधर्ममें भी अन्तर है। वे विशेषधर्म कहाते हैं। साधारणधर्म और विशेषधर्मके अतिरिक्त आपद्धर्म और असाधा-रणधर्म भी धर्मसाधनके अन्तर्गत आ जाते हैं। दान, तप, यज्ञ, सत्य, धृति, क्षमा, इन्द्रियनिग्रह, परोपकार आदि धर्मके अङ्गोपाङ्ग साधारणधर्मके अन्तर्गत हैं। साधारणधर्म क्या मनुष्य, क्या देवता, क्या असुर, क्या राक्षस, क्या आर्य, क्या अनार्य, क्या जैन, क्या बौद्ध, क्या ईसाई, क्या मुसलमान, सभीके लिये समानरूपसे उपकारी और आदरणीय है। पुरुषधर्म, नारीधर्म, ब्राह्मणधर्म, शूद्रधर्म, शैव-शाक्त-जैन-बौद्ध-आर्य-अनार्य-ईसाई-मूसाई आदि धर्म विशेषधर्मके अन्तर्गत हैं। आपद्धर्म केवल आपत्कालमें ही विहित है। साधारणधर्म यथायोग्य व्यक्तिको समानरूपसे सहायता करता है, विशेषधर्म विशिष्ट अधिकारीका हित करता है और आपद्धर्म विपत्तिके समयमें काम आता है; परन्तु असाधारण धर्मका अधिकार कुछ और ही विलक्षण है। उसको असाधारण शक्तिशाली व्यक्ति ही उपयोगमें ला सकता है। संसारमें इस समय जितने धर्म और सम्प्रदाय प्रचलित हैं, ध्यानपूर्वक उनपर दृष्टिपात करनेसे यही विदित होगा कि, वे इसी विश्वव्यापक आर्यधर्मके किसी एक या एकाधिक अंगोंको लेकर प्रतिष्ठित हुए हैं। पितृस्वरूप आर्यधर्म उनको अपने अङ्ग, अपना परिवार, ही समझता है; इसीसे यह किसी धर्म-सम्प्रदायका विरोध नहीं करता। अहिंसा और ज्ञानपिपासाके अवलम्बनसे बौद्धधर्म जगतमें मान्य हो गया। युरोप और अमेरिकाके सम्प्रदाय सत्यप्रियता, स्वार्थत्याग, देशसेवा, गुणपूजा, ज्ञानार्जनमें अभि-रुचि, नियमपालन आदि थोड़ीसी धर्मप्रवृत्तियोंके बलसे लोकप्रिय हो गये हैं। जापानके लोग वृद्धसेवा, पितृपूजा, राजभक्ति, धैर्य, क्षात्रधर्म आदिके पालनसे जगतमें सम्मानित हो रहे हैं। संघशक्ति, धर्मनिष्ठा आदि धर्मवृत्तियोंके आधारपर महम्मदी धर्मका प्रचार हुआ और इसी प्रकार विश्वधर्मके एक एक अङ्गको लेकर जगतके सभी धर्म प्रतिष्ठित हुए हैं। ऊपर जितने गुण या धर्मवृत्तिके भाव बताये गये हैं, वे इसी धर्मके किसी अङ्ग या उपाङ्गके अन्तर्गत आ जाते हैं। संसारके सब अन्य धर्मोंके प्रवर्तकोंने अपने अपने धर्ममार्गको कुछ थोड़ेसे नियमोंके अधीन कर दिया है; परन्तु वे नियम भी इसी सनातनधर्म-से लिये गये हैं। अहिंसा, धृति, क्षमा, दान, अस्तेय,

शौच, इन्द्रियनिग्रह, लज्जा, विद्या, सत्य, अक्रोध आदि धर्मवृत्तियां, जो इसी धर्मकी अङ्गोपाङ्गोंमें आ जाती हैं, सभी जातियों, धर्मों और समाजोंके लिये समानरूपसे कल्याणकारी हैं, इसको कौन स्वीकार नहीं करेगा ? धर्मका थोड़ासा (आंशिक) पालन करनेसे भी मनुष्य महानसे महान विपत्तिसे छुटकारा पा जाता है। धर्मसाधनके द्वारा ऐहलौकिक अभ्युदय, ऐश्वर्य और सुखादिकोंकी तथा पारलौकिक स्वर्गादिकी प्राप्ति होती है। हमारे इस विश्वधारक महान् धर्मका अन्तिम लक्ष्य है,—मोक्षपदकी प्राप्ति। यह आध्यात्मिक सर्वोन्नत लक्ष्य अन्य किसी धर्म-सम्प्रदायमें देख नहीं पड़ता। हमारे धर्मसे उन्होंने केवल सदाचारके कुछ नियम अपना लिये हैं। यह कोई भी सिद्ध करनेका साहस नहीं कर सकता कि, अन्य धर्मसम्प्रदायोंमें जो कुछ उत्तम वस्तु है, वह हमारे आर्यधर्ममें नहीं पायी जाती; किन्तु हम यह प्रमाणित करनेके लिये प्रस्तुत हैं कि, जो मौलिक वस्तुएं हमारे धर्ममें विद्यमान हैं, अन्य धर्मसम्प्रदायों-की वहांतक पहुँच ही नहीं हुई है। इसका कारण है। जीवकी उन्नति सप्त ज्ञानभूमियोंके विकासके अनुसार हुआ करती है। उद्भिदादि चतुर्विध भूतसंघोंमें प्राकृतिकरूपसे क्रमविकाश हुआ करता है। जब जीव मनुष्ययोनिमें आता है, तब प्रथम असभ्यसे सभ्य, फिर सभ्यसे अनार्य, अनार्यसे आर्य और आर्यसे ज्ञानी होकर मुक्तिभूमिकी ओर अग्रसर होता है। अनार्य मनुष्य प्रथम तो शरीरको ही आत्मा मानता है। फिर आगे बढ़कर आत्माको शरीरसे भिन्न मानने लगता है और अनन्तर आत्मातिरिक्त शक्तिवादतक उसकी बुद्धिकी गति हो जाती है। यहींतक उसकी दौड़ है; परन्तु आर्योंके तत्त्वज्ञानका यहींसे आरम्भ होता है। आर्यधर्म सर्वजीवहितकारी होनेसे अधिकार भेदानुसार अज्ञानभूमियोंसहित ज्ञानभूमियोंका उसने विस्तारपूर्वक विवेचन किया है। यही कारण है कि, अन्य धर्म-सम्प्रदायोंमें जो कुछ बुद्धिगम्य विषय है, वह इस ध में विद्यमान है; किन्तु इसमें जो कुछ है, वह अन्य धर्मसंप्रदायोंमें देख नहीं पड़ता।

इस प्रकार विश्वव्यापक विश्वधारक धर्मका बड़े विचारके साथ पूज्यपाद श्रीजी महाराजने 'धर्म-कल्प-वृक्ष' नामक सुन्दर चित्र निर्माण कराया है। इसके देखनेसे धर्मका सच्चा स्वरूप आँखोंके सामने उपस्थित हो जाता है और धर्मके सब अङ्गोपाङ्ग ध्यानमें आजाते हैं। यह सम्भव है कि, संसारके विभिन्न धर्मसम्प्रदायोंके बहिर्लक्षण भिन्न हों, एक सम्प्रदायके आचारोंसे अन्य सम्प्रदायके आचार न मिलते हों; परन्तु धर्मकी गति उन सब सम्प्रदायोंमें एक ही प्रकारकी होगी, अन्तःकरणकी धर्मवृत्तियोंको सभी सम्प्रदाय एकमत होकर ग्रहण करते हैं। भगवद्भक्तिकी प्रधानतामें किसी धर्म-सम्प्रदायका मत-भेद हो नहीं सकता। इसीसे यह सार्वभौम धम कहाता है। इस चित्र द्वारा श्रीजी महाराजने असीम धर्मको सीमित रूपसे समझानेका जो पुरुषार्थ किया है, उससे धर्मके विशाल स्वरूपको हृदयङ्गम करना सुगम हो गया है और धर्म-जिज्ञासुओंके प्रति श्रीजी महाराजके ये अनन्त उपकार हुए हैं।

## श्रीमहालक्ष्मीका आविर्भाव।

यह चित्र उपासनासम्बन्धी गम्भीर रहस्यसे परिपूर्ण है। 'संघे शक्तिः' इस सिद्धान्तका पोषक इसके जैसा कोई उदाहरण नहीं है। महर्षि सुमेधाने सुरथ राजाको उपदेश देते हुए कहा है—"समस्त कार्य-प्रपञ्च अथवा अवतारोंमें त्रिगुणात्मिका परमेश्वरी महालक्ष्मी ही आद्या हैं। उनका मायारूप लक्षणीय है और ब्रह्मरूप अलक्ष्य है। वे मायाशबल-ब्रह्मरूपिणी हैं और समग्र स्थावर-जंगममें व्याप्त होकर अवस्थित हैं। स्वतः सत्तारशून्य अखिल जगतको उन्होंने अपनी ही सत्तासे भर दिया है। उनका रूप बड़ाही मनोहर है। महालक्ष्मी ही आद्याशक्ति, सर्वसत्त्वमयी और सबकी ईश्वरी हैं। ब्रह्मरूपसे निराकार होनेपर भी वे विश्व-विलास रूपसे नाना नाम-रूपोंमें विलसित रहती हैं"। देवी अथर्वशीर्षमें भी कहा है—ज्ञानोंमें वे चिन्म-

यातीता हैं, शून्योंकी भी शून्यसाक्षिणी हैं, जिनसे परे कुछ भी नहीं है, वे ही दुर्गा कही गयी हैं। वे एक ही सर्वत्र विराजती हैं, इस कारण एका कहाती हैं और विश्वरूपिणी होनेसे अनेका भी कही जाती हैं। उनका वर्णन करनेमें वाणी असमर्थ है और मनके द्वारा भी वे लक्षित नहीं हो सकतीं। उन्हींने सत्व-रज-तमात्मक तीन रूप धारण किये हैं और उन्हींके महालक्ष्मीरूपकी सहायतासे उन्हींके उत्पन्न किये हुए जगत्का विष्णु भगवान् पालन करते, वाणीरूपकी सहायतासे ब्रह्मा सृष्टि करते और गौरीरूपकी सहायतासे शिवजी संहार-कार्य किया करते हैं। तमोगुणात्मिका महाकालीके रूपमें, ब्रह्माके प्रसन्न कर लेनेपर उन्होंने मधु-कैटभका नाश किया था। विष्णु भगवानकी वे ही योगमाया योगनिद्रा कही गयी हैं। त्रिगुणात्मिका उस आदिशक्तिने ही रजोगुणात्मिका महालक्ष्मीके रूपमें समस्त देवोंके तेजांशसे प्रकट होकर महिषासुरका वध किया था और उन्हींके शरीरसे उत्पन्न हुई शुद्ध सत्वात्मिका सरस्वतीने शुम्भ-निशुम्भको मार डाला था। उनके ये ही तीन—प्रथम, मध्यम और उत्तम चरित्र सप्तशतीमें वर्णित हुए हैं, जो साधकोंको सब प्रकारकी सिद्धि देनेवाले हैं। उनमेंसे मध्यम चरित्रके आधारपर इस चित्रका निर्माण किया गया है।

इस चरित्रकी संक्षिप्त कथा इस प्रकार है:— "प्राचीनकालमें पूरे सौ वर्षतक देवों और असुरोंमें घोर युद्ध हुआ, जिसमें महावीर्यशाली असुरोंके द्वारा देवताओंका पराजय हुआ और असुरोंका राजा महिषासुर इन्द्र बन बैठा। तब देवतागण ब्रह्माजीको आगे कर वहाँ गये, जहाँ विष्णु भगवान और शिवजी विराज रहे थे। उनसे देवोंने अपने अपने पराजयका वृत्तान्त निवेदन करते हुए कहा कि, भगवन्! महिषासुरने स्वर्गपर अधिकार कर हम सब इन्द्रादि देवताओंके अधिकार छीन लिये हैं और स्वर्गसे विताड़ित होकर, मृत्युलोकमें विचरण करने वाले मनुष्योंकी तरह, हम भी मारे मारे फिर रहे हैं। अतः हम आपके शरणापन्न हैं, आप उसके वधका विचार करें।

देवताओंके वचन सुनकर भगवान् शंकर और विष्णु बड़े क्रुद्ध हुए उनकी त्यौरियाँ चढ़ गयीं और मुख तमतमाने लगे। एकाएक मधुसूदनके मुखसे महान् तेज निकल पड़ा और इसी तरह शंकर, ब्रह्मा तथा इन्द्रादि अन्य देवताओंके शरीरोंसे भी तेजके पुञ्ज निकले। वे तेजःपुञ्ज एकत्र हुए और अपनी लौरोंसे दशों दिशाओंको व्याप्त करने लगे। वह तेजोराशि ज्वलन्त पर्वतके समान देख पड़ती थी। धीरे धीरे वह अनुपम तेजोराशि नारीके रूपमें परिणत हुई, जिसकी कान्तिसे तीनों लोक दमदमाने लगे। उस नारीमूर्त्तिका मुखमण्डल शिवजीके तेजसे, केश यमराजके तेजसे और बाहु विष्णुके तेजसे बने थे। इसी तरह चन्द्रमा, इन्द्र, वरुण, पृथ्वी, ब्रह्मा, सूर्य, अष्ट वसु, कुबेर, प्रजापति, अग्नि, सन्ध्या और वायुदेवके तेजसे यथाक्रम स्तन, कमर, जंघा, ऊरु-देश, नितम्ब, पैर, पादाङ्गुलियाँ, हाथकी अङ्गुलियां, नासिका, दाँत, तीन नेत्र, भौंहें और कान उत्पन्न हुए। अन्यान्य देवताओंके तेजसे उसके विभिन्न देहावयव गठित हुए थे। समस्त देवताओंके तेजसे उत्पन्न हुए उस स्त्री-रूपको देखकर महिषासुरके द्वारा पीड़ित सब देवता अत्यन्त आनन्दित हुए।

तदनन्तर सब देवोंने अपने अपने आयुधोंसे वैसे ही दूसरे नये आयुध निर्माण कर देवीको अर्पण किये। शंकरने शूल, विष्णुने चक्र, वरुणने शंख, अग्निने शक्ति, वायुने धनुष और बाणोंसे भरा भाता, इन्द्रने वज्र और ऐरावतका घण्टा, यमराजने कालदण्ड, वरुणने पाश, प्रजापतिने अक्षमाला और कमण्डलु, सूर्यने किरणें, कालने ढाल और तलवार, क्षीरसागरने निर्मल हार, अविनश्वर वस्त्र, मनोहर चूड़ामणि, कुण्डल, कड़े, अर्धचन्द्र, केयूर, नूपुर, कण्ठाभरण, अँगूठियाँ, विश्वकर्माने कुठार, अनेक अस्त्र और अभेद्य कवच, जलनिधिने कभी न मुरझानेवाले कमलोंकी माला और कमल, हिमालयने सिंह और नाना प्रकार-

के रत्न, कुबेरने कभी रिक्त न होनेवाला सुरापात्र और अनन्त नागने महारत्नसे सुशोभित नागहार प्रदान किया था। अन्यान्य देवताओंने भी उनको नाना प्रकारके वस्त्राभूषणोंसे सम्मानित किया, तब वे बार बार अट्टहास कर महाध्वनि करने लगीं। उस भयानक ध्वनिसे नभोमण्डल व्याप्त हो गया और चारों ओरसे प्रतिध्वनि उठने लगी। समस्त लोक संक्षुब्ध हो उठे, समुद्र काँपने लगे और पृथ्वी विचलित हो गयी। देवगण आनन्दसे सिंहवाहिनी देवीका जय-जयकार करने लगे और मुनिगण उनकी नम्रभावसे स्तुति करने लगे। आगे चलकर देवीने महिषासुरसे युद्ध कर उसका वध किया और देवोंका स्वर्ग निरापद कर दिया।"

प्रस्तुत चित्रमें बताया गया है कि, ब्रह्मा, विष्णु, शिवसहित सब देवताओंने चक्र बनाया है और उस चक्रसाधनके द्वारा अपने अपने तेजको प्रकट किया है। उसी तेजकी समष्टिसे अन्तरिक्षमें दशभुजा महामाया जगदंबा आविर्भूत हुईं और देवताओंको अभय दान कर रही हैं। चक्रका विषय रहस्यपूर्ण है। तन्त्रादि शास्त्रोंमें उपासनाचक्रोंका जो वर्णन आता है, वह इसी अलौकिक विज्ञानको अवलम्बन करके किया गया है। समवेत भक्तवृन्द एक ही देश-कालमें उपस्थित होकर अनन्य भक्तिपूर्वक एक ही ध्यान और एक ही धारणासे जब समाधिस्थ होते हैं, तब उपासनाशास्त्रमें उसको चक्र कहते हैं। यदि चक्र सिद्ध हो, तो उस चक्रमें इष्ट देवताका आविर्भाव अवश्य होता है, जैसा कि देवताओंके इस ब्रह्मचक्रमें हुआ था। यही भाव इस चित्रमें अंकित हुआ है।

सर्व-शक्तिस्वरूपिणी साक्षात् ब्रह्ममयी महामाया अनेक कोटि ब्रह्माण्डोंकी सृष्टि-स्थिति-लयकारिणी हैं, अरूपिणी हैं और मन-बुद्धिसे अगोचर हैं। फिर भी भक्तोंके कल्याणार्थ किस प्रकारसे सगुणरूपको धारण करती हैं, उनका अधिदैवरूप जगतके कल्याणार्थ कैसे आविर्भूत होता है, वे भक्तमनोमन्दिर-विहारिणी होनेपर भी समवेत भक्तवृन्दोंके दुःख-निवारणार्थ किस प्रकार प्रकट होती हैं, उनका अधिदैव स्थूल शरीर देवताओंके समवेत तेजद्वारा कैसे निर्मित हो सकता है, देवताओंके समवेत आयुधोंको ग्रहण कर और किस प्रकारके रूपको धारण कर असुरोंको पराजित करती हुई सूक्ष्म दैवराज्यमें शान्ति स्थापन करती हैं, यही समाधिगम्य विषय इस चित्रके द्वारा समझाया गया है। देवताओंका अधिभूत बल जब दानवराजके प्रबल सेनाबलके आगे टिक न सका, तब देवताओंकी समवेत अधिदैवशक्ति एकाधारमें श्रीजगदम्बाका आश्रय लेकर अजय हो उठी और उसने दानवोंका विनाश कर डाला। यह उस महाशक्ति (महालक्ष्मी) का रजोगुणात्मक अधिदैव रूप है। इसमें उनकी सगुण विलासलीला प्रतिफलित हुई है।

इसी तरह चण्डी (सप्तशती) में श्रीजगदम्बाके तमोगुणात्मक (महाकाली) और सत्वगुणात्मक (महासरस्वती) रूपोंकी लीलाओंका भी वर्णन किया गया है। उन रूपोंने मधु-कैटभ और शुम्भ-निशुम्भका वध किया था। देवताओंके शत्रुओंका दलन कर जब भगवतीने उन्हें निष्कण्टक बना दिया, तब देवताओंकी स्तुतिसे प्रसन्न होकर अभिवचन दिया था कि,—"इसी प्रकारसे दानवोंके द्वारा जब जब बाधा उत्पन्न होगी, तब तब मैं अवतीर्ण होकर तुम्हारे शत्रुओंका विनाश करूँगी।" परन्तु इस अभिवचनके अनुसार उस आदिशक्तिका आविर्भाव होना तभी सम्भव है, जब हम चक्रसाधनाद्वारा संघटित होकर उनके चरणोंमें आत्म-समर्पण कर दें। अपने संघटनके अभावसे और श्रीजगदम्बाके चरणोंमें भरोसा न रखनेसे हम शताब्दियोंसे नाना प्रकारकी बाधा (पीड़ा) पा रहे हैं, इससे छुटकारा पानेके लिये उचित उपाय सुझानेके विचारसे पूज्यपाद श्रीजी महाराजने इस चित्रको निर्माण कराके संकेत किया है। आशा है, इससे सनातनधर्मावलम्बी स्त्री-पुरुष उपदेश ग्रहण कर पूर्ण लाभ उठावेंगे और कृतार्थ होंगे।

## आदि मानवसृष्टिकी पुण्यभूमि।

यह तो पृथ्वीके सभी विद्वान् और खोजी स्वीकार करते हैं कि, पृथ्वीका सबसे पुराना ग्रन्थ वेद है और उसीके भाष्यग्रन्थ भगवान् वेदव्यासरचित पुराण हैं। प्रायः सभी विचारशील मनुष्योंके मनमें यह प्रश्न उठा करता है कि, आदि मानवसृष्टि कहाँ हुई? इसका निर्णय करनेमें वेद और पुराणशास्त्रको प्रमाण मानना युक्तियुक्त होगा। यह पहले बताया जा चुका है कि, आरम्भमें ब्रह्माजीने सर्वोच्च ब्राह्म-स्वर्गमें सनक-सनन्दनादि चार महापुरुषोंकी मानस सृष्टि की और उनसे सृष्टिविस्तार करनेको कहा; परन्तु वे परमहंस महात्मा होनेके कारण इस कार्यके करनेमें सहमत नहीं हुए। तब उन्होंने प्राजापत्य स्वर्गमें मनु, सप्तर्षि और दस प्रजापतियोंकी सृष्टि की और उन्हींसे मनुष्यजातिका विस्तार हुआ। श्रीगीतोपनिषद्में श्रीभगवानने स्वयं कहा है कि, पुरा कालमें मेरे मानसिक प्रभावसे सप्तर्षि और चार मनु उत्पन्न हुए, उन्हींकी यह सारी प्रजा है। सप्तऋषियोंके नाम इस प्रकार हैं—कश्यप, अत्रि, भरद्वाज, विश्वामित्र, गौतम, जमदग्नि और वशिष्ठ! इनमेंसे वशिष्ठ और अत्रि दस प्रजापतियोंमें भी आ गये हैं। दस प्रजापतियोंके नाम इस प्रकार हैं—मरीचि, अत्रि, आंगिरस, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु, भृगु, वशिष्ठ, दक्ष, और दसवें नारद। इन्हींसे ब्रह्माण्डके चौदह भुवनोंमें यथायोग्य स्थानोंमें ऋषि, देवता, पितृगण, किन्नर, गन्धर्व, असुर, मनुष्य और चतुर्विध भूतसंघकी सृष्टि हुई। सप्तर्षियोंमें सर्वप्रथम कश्यप होनेसे उन्हींको यह सब मानवी सृष्टि मानी जाती है। तभीसे आर्योंमें ऋषि-गोत्र प्रचलित हैं और कालप्रभावसे जो अपना गोत्र भूल जाते हैं, वे कश्यपका गोत्र ग्रहण कर लेते हैं। मनुने मनुष्योंके लिये नियम बनाये, इसीसे मनुष्य मानव कहाते हैं। उन्हीं नियमोंके पालनसे मनुष्यको मनुष्यत्वकी प्राप्ति होती है।

अब यह देखना है कि; आदि मानवसृष्टि कहाँ हुई थी? वेदानुयायी शास्त्रोंने यह सिद्ध किया है कि, चतुर्दश भुवनोंमेंसे भूर्लोकके अन्तर्गत जम्बुद्वीपके एक विशेष भागमें भारतवर्ष (पृथ्वी) रूपी लोकमें ही मनुष्योंका आवास है। यहीं मनुष्य जन्मते हैं। ब्रह्माण्डके शेष अंशमें मनुष्य नहीं जन्मते। क्योंकि वह सब या तो देवभूमि है, या असुरभूमि। भारतवर्षके नौ खण्ड हैं, उन्हींमेंसे एक खण्डका नाम है,—भारत द्वीप। इसीको आर्यावर्त, हिमवर्ष, मोक्ष भूमि, भारत या हिन्दुस्थान कहते हैं। यहांकी प्रकृति सभ्यता और ज्ञानमें सब भाँति पूर्ण होनेसे यही भूमि पूर्णावयव मनुष्योंकी सृष्टिके सर्वथा योग्य थी और यहीं आदिमानव ब्राह्मणोंकी सृष्टि हुई थी। ब्राह्मणोंके जो लक्षण शास्त्रोंमें लिखे हैं, वे पूर्णावयव मनुष्योंमें ही हो सकते हैं। ब्राह्मणोंका शरीर, मन और बुद्धि तीनों सत्वगुणप्रधान होने चाहिये, तभी वे पूर्णावयव-सम्पन्न हो सकते हैं। आदिसृष्टिमें पूर्णावयव देहधारी ब्राह्मण हुए और उन्हींसे कर्मसंकरताके कारण नाना वर्णोंकी प्रजा उत्पन्न होकर पृथ्वीभरमें फैल गयी है।

आधुनिक इतिहासवेत्ता मनुष्यसृष्टिके आदि-स्थानका निर्णय करनेमें कई तरहकी कल्पनाएँ किया करते हैं। कोई हिमाचलके उत्तर तिब्बतमें आदि-सृष्टिके स्थानकी कल्पना करते हैं, तो कोई मध्य एशिया या एशिया माइनर बताते हैं। कोई उत्तरध्रुवका स्थान निश्चित करते हैं, तो कोई ग्रीनलैण्ड और नार्वेके उत्तर भागकी ओर संकेत करते हैं। अपने अपने सिद्धान्तकी पुष्टिके लिये किसीने वेदाङ्ग ज्योतिषका सहारा लिया है। वे कहते हैं:—वेदमें इसका प्रमाण मिलता है कि, अमुक नक्षत्र अमुक समयमें भारतवर्षमें नहीं, किन्तु अमुक स्थानमें दिखायी देता था: इससे सिद्ध है कि, वेदोंके अनुयायी आदिमानव आर्योंकी वही आदि निवासभूमि है। यहां उनकी यह समझनेमें भूल हो रही है कि, जिसको वे भारतवर्ष (हिन्दुस्थान) समझ रहे हैं, वह सारी पृथ्वीका नाम है और भारतवर्ष (हिन्दुस्थान) का प्राचीन नाम है—, भारतद्वीप या आर्यावर्त। ज्योतिष शास्त्रकी सहायता लेनेवालोंकी

युक्तिका इस वास्तविकतासे अनायास खण्डन हो जाता है। कोई कहते हैं:—एशिया माइनरके बहुतसे स्थानों और नदियोंके प्राचीन नाम हिन्दुस्थानके स्थानों और नदियोंसे मिलते जुलते हैं; अतः आर्योंका आदि निवासस्थान वही हो सकता है। यह हमारी समझमें नहीं आरहा है कि, हमारे शास्त्रोंके प्रमाणोंसे यह मान लेनेमें उन्हें क्या अड़चन जान पड़ती है कि, आर्य अपनी आदि निवासभूमि आर्यावर्तसे किसी कारणवश एशिया माइनर आदि देशोंमें जा बसे, तब वहाँके स्थानों, नदियों और पर्वतोंके नामकरणमें उन्होंने अपनी आदि जन्मभूमिकी स्मृति जागृत रक्खी होगी। सच बात तो यह है कि, आर्य लोग कहीं बाहरसे यहाँ नहीं आये हैं, किन्तु उनकी आदि जन्मभूमि यही है और यहींसे बाहर जाकर कई शाखाओंमें बँटकर वे पृथ्वीभरमें फैल गये हैं।

भारतद्वीपके किस स्थानविशेषमें पहले मनुष्य-सृष्टि हुई, इसका उल्लेख श्रीमहाभारत नामक पञ्चम वेदमें इस प्रकार पाया जाता है कि, पञ्चाम्बु (पञ्जाब) प्रान्तकी उत्तरी सीमामें वितस्ता ( जेलम ) नदीकी शाखानदी 'देविका' के तटपर सप्तचरु तीर्थके पास मनुष्यकी प्रथम सृष्टि ब्राह्मण शरीरोंमें हुई है। यथाः—

वितस्ताख्यमितिख्यातं सर्वपापप्रमोचनम्।
काश्मीरेष्वेव नागस्य भवनं तक्षकस्य च॥
वितस्ताञ्च समासाद्य सन्तर्प्य पितृदेवताः।
नरः फलमवाप्नोति वाजपेयस्य भारत॥
चरुं सप्तार्चिषे राजन् यथाशक्ति निवेदयेत्।
पितृणामक्षयं दानं प्रवदन्ति मनीषिणः॥
ऋषयः पितरो देवा गन्धर्वाप्सरसां गणाः।
गुह्यकाः किन्नरा यक्षाः सिद्धा विद्याधरा नराः॥
राक्षसा दितिजा रुद्रा ब्रह्मा च मनुजाधिप।
नियतं परमां दीक्षामास्थायाब्दसहस्रिकीम्॥
विष्णोः प्रसादनं कुर्वंश्चरुञ्च श्रपयंस्तथा।
सप्तभिः सप्तभिश्चैव ऋग्भिस्तुष्टाव केशवम्॥
ददावष्टगुणैश्वर्यं तेषां तुष्टश्च केशवः।
यथाभिलषितानन्यान्कामान्दत्वा महीपते॥
तत्रैवान्तर्दधे देवो विद्युदभ्रेषु वै यथा।
नाम्ना सप्तचरुं तेन ख्यातं लोकेषु भारत॥
अथ गच्छेत राजेन्द्र देविकां लोकविश्रुताम्।
प्रसूतिर्यत्र विप्राणां श्रूयते भरतर्षभ॥
त्रिशूलपाणेः स्थानञ्च यत्र लोकेषु विश्रुतम्।
देविकायां नरः स्नात्वा समभ्यर्च्य महेश्वरम्॥
यथाशक्ति चरुं तत्र निवेद्य भरतर्षभ।
सर्वकामसमृद्धस्य यज्ञस्य लभते फलम्॥
अर्धयोजनविस्तारा पञ्चयोजनमायता।
एतावती देविका तु पुण्या देवर्षिसेविता॥

"अर्थात् काश्मीर प्रान्तमें तक्षक नागका भवन है। वहांसे वितस्ता नदीका उद्गम होनेसे वह वितस्ता तीर्थ बन गया, जो सब पापोंसे मनुष्यको छुड़ा देता है। वहां जाकर जो पितरों और देवताओंको तर्पण करता है, उसको वाजपेय यज्ञका फल प्राप्त होता है। जो वितस्ताकी शाखानदी देविकाके तटपर जाकर यथाशक्ति चरुकी आहुतियां अग्निनारायणको अर्पण करता है, विद्वानोंके विचारसे पितरोंके लिये वह अक्षय्य दान हो जाता है। वहां पुरा कालमें ऋषि, पितृगण, देवता, गन्धर्व, अप्सराएँ, गुह्यक, किन्नर, यक्ष, सिद्ध, विद्याधर, मनुष्य, राक्षस, दैत्य, रुद्र, ब्रह्मा आदिने नियत और व्रतग्रहणपूर्वक एक सहस्र वर्षतक भगवान् विष्णुकी आराधना करते हुए चरु अर्पण किया था और सात सात वैदिक ऋचाओंसे केशवदेवको प्रसन्न किया था। उनको केशवदेवने प्रसन्न होकर तब अठगुना ऐश्वर्य प्रदान किया था। उनकी अन्यान्य अभिलाषाओंको भी पूर्ण कर भगवान मेघोंमें बिजलीकी तरह वहीं अन्तर्धान हो गये। वहां उपासकोंने सात सात ऋचाओंसे सात सात चरु अर्पण किये थे, इसीसे वह पुण्यभूमि सप्तचरु नामसे विख्यात हो गयी। इसके अनन्तर हे राजन्! लोकप्रसिद्ध उसी देविका नदीके तटके सप्तचरु तीर्थमें जाना चाहिये। सुना है कि, वहीं

ब्राह्मणोंकी प्रथम सृष्टि हुई थी। वह तीर्थ त्रिशूलपाणी शंकरके नामसे प्रसिद्ध है। देविका नदी आधे योजन चौड़ी और पाँच योजन लम्बी है। वह पुण्यदायिनी है और ऋषि तथा देवता उसके तटपर निवास करते हैं। जो देविकामें स्नान कर महेश्वरके पूजनके साथ ही यथाशक्ति चरु प्रदान करते हैं। वे सब प्रकारसे समृद्ध यज्ञके फलको प्राप्त करते हैं।" इन प्रमाणोंसे आदि मानवसृष्टिकी पुण्यभूमिका निर्णय करनेमें कोई सन्देह ही नहीं रह जाता।

यह चित्र उसी पुण्यभूमिका है, जिसमें आदि मानवसृष्टि हुई थी। सकल वैभवसम्पन्न पर्वतराज हिमालयका रमणीय दृश्य है। वनकी सुन्दर शोभा देखते ही बनती है। नीचे वितस्ता बह रही है और उसीसे निकली हुई शाखानदी देविका कमलोंसे और जलपक्षियोंसे शोभा पा रही है। सप्तचरु तीर्थकी पवित्रता निखर रही है। सप्तर्षि उस तीर्थमें नदी तटपर ब्रह्माकी आज्ञाके अनुसार सृष्टिक्रमको चालू करनेका बल प्राप्त करनेके लिये व्याघ्रचर्मपर विराजमान होकर ध्यानमग्न हो रहे हैं और हिमालयके चाँदी जैसे चमकीले श्वेत शिखर उनका अनुकरण कर रहे हैं। प्रकृतिमाता पूर्ण श्रृंगार कर उनको वर देनेके लिये उत्सुक है। उस पुण्यभूमिका यह सब दृश्य देखकर अन्तःकरणमें पवित्रताका स्रोत बह निकलता है और अपनी आदि जन्मभूमिके दर्शनसे एक प्रकारका सात्विक अभिमान जाग उठता है। पूज्यपाद श्रीजी महाराजने अपने ग्रन्थोंमें सिद्ध कर दिया है कि, आर्योंका आदि मूलस्थान यही है, जिसका यह चित्र है। वे कहीं बाहरसे यहाँ नहीं आये हैं। इस सत्य सिद्धान्तको बताकर श्रीजीने हमारी आँखें खोल दी हैं और हमें कृतकृत्य कर दिया है। चित्र दर्शनीय है।

## तपोवनका आश्रम।

यह चित्र हमारी प्राचीन आदर्श रहन-सहनका द्योतक है। तत्वज्ञानी आर्य महर्षिगण बड़े बड़े नगरोंमें नहीं, किन्तु ऐसे रमणीय वनोंमें रहते थे, जहाँ स्वच्छ प्रकाश, नीरोग प्राणदायक वायु और पाचक स्वादिष्ट जलका सुभीता हो। ऐसे आश्रमोंमें रहनेसे रोगका भय नहीं रहता, मनकी चञ्चलता मिट जाती है तथा शरीर और मन दोनोंही परिपुष्ट होकर चतुर्विध पुरुषार्थ करनेका बल प्राप्त होता है। प्रशान्त वातावरणमें नित्यानित्यवस्तुका और नाना शास्त्रोंका विचार किया जा सकता है और अनायास ही यमनियमादिका साधन बन पड़ता है। जहाँ ऐसे ज्ञानी और तपस्वी निवास करते हैं, वह तपोवन कहाता है और वह स्थान पवित्रताके कारण तीर्थ बन जाता है। वहांके योगी, तपस्वी और ज्ञानियोंके पुण्यप्रभावसे हिंस्र पशु-पक्षी भी आपसका स्वाभाविक वैर-विरोध भूल जाते हैं। जँभाई लेती हुई बाघिनके मुँहको खीसको हाथीका बच्चा कमलका नाल समझकर अपनी नन्हींसी सूँडसे उखाड़नेका प्रयत्न करता है; परन्तु शेरनी मुँह बन्द नहीं करती और उस करि-कलभका कौतुक करने लगती है। गायोंके बछड़ोंके साथ सिंहिनीके छौने भी थनमें लगकर गायोंका दूध पीने लगते हैं। हरिन और बाघ एकही घाटपर पानी पीते और चूहे बिल्लीके शरीरपर उछल उछलकर उसके कान काटते हैं। सांप, नेउले और मोर एक साथ खेलते हैं। कोई प्राणी मनुष्यसे या किसी अन्य प्राणीसे विरोध नहीं करता। यहाँ तक कि, बाज किसी चिड़ियापर या बगुला मछलीपर नहीं झपटता। सत्वगुणका वहाँ साम्राज्य छाया रहता है। ब्रह्मचर्य और सतीत्व मूर्तिमान होकर वहाँ विद्यमान रहता है और किसीके मनमें हिंसा या असत्-विचारका उदय ही नहीं होता। विपत्तिमें पड़े हुए क्षत्रिय, वैश्य और कुलीन स्त्रियोंको वहीं शरण (आश्रय) मिलती है और अपने उद्धारका उपाय प्राप्त होता है। सुरथ राजा, समाधि वैश्य, शकुन्तला, भगवती सीता माता आदिके इस सम्बन्धके उदाहरण सर्वप्रसिद्ध ही हैं। शारीरिक और मानसिक स्वास्थ्य ठीक बनाये रखने और तत्वचिन्ता

करनेके लिये तपोवनों जैसा उपयुक्त स्थान दूसरा हो नहीं सकता।

तपोवनोंमें ब्राह्मणोंके बसनेकी प्रणाली बौद्धोंके राजत्वकालतक बनी रही; परन्तु आगे चलकर लोगोंकी विलासप्रियता बढ़ जानेसे वह प्रथा शिथिल क्या हुई, उठ ही गयी और इसीसे हम आर्य प्रजा-जन नाना प्रकारकी असह्य विपत्तियाँ भोग रहे हैं। हमारा त्याग, तपस्या और सरल-जीवनका लक्ष्य जाता रहा। जिस ब्राह्मणने एक बड़ी भारी राज्य-क्रान्ति कर डाली, नन्दवंशका उच्छेद कर चन्द्रगुप्त-को सम्राट् बना दिया, वह चाणक्य राजाधिराजका मंत्री होकर भी किसी बड़े नगरके महलोंमें नहीं, किन्तु वनकी एक कुटियामें रहा करता था। उसका वर्णन 'मुद्राराक्षस' में बड़ा अच्छा किया गया है। कवि कहता है:—"देखिये, राजाधिराजके प्रधान मन्त्रीके घरका कैसा वैभव है कि, आँगनमें जहाँ तहाँ अग्निहोत्रके लिये कण्डे (गोहरी) तोड़नेके लोढ़े पड़े हुए हैं, बटुओंके काट लाये हुए कुशके गट्ठे कोने-कोनेमें गँजे हुए हैं, कुटियाके छप्परपर सूखनेके लिये जो समिधाएँ डाली गयी हैं, उनके बोझसे छप्पर इतना झुक गया है, मानों भूमिको चूमना चाहता है और कुटिया इतनी जीर्णशीर्ण हो गयी है कि, कब ढह जायगी, इसका भरोसा नहीं।" 'उच्च विचार और सादी रहन-सहन' का यह साक्षात् उदाहरण है। त्याग और तपस्यामें निरत ब्राह्मणोंका यही आदर्श है।

पूज्यपाद श्रीजी महाराजके निर्माण कराये हुए इस चित्रमें तपोवनका बड़ा सुन्दर दृश्य दिखाया गया है। आश्रमके नीचे पवित्रसलिला भागीरथी बह रही हैं, जिसमें नाना वर्णोंके कमल खिले हैं। अश्वत्थ, वट, बिल्व, कदम्ब, आम्र आदिके बड़े बड़े वृक्ष शोभा पा रहे हैं। सब तपोभूमि शस्यशामला है। गायें, हरिण, व्याघ्र, भेड़िये, हाथी, शूकर आदि पशु निर्भय होकर स्वच्छन्दतासे विचरण कर रहे हैं। मोर, सांप, मेढक आदि जीव और जलके तथा स्थलके पक्षी आपसका वैर भूलकर एक साथ खेल रहे हैं। महर्षि कपिल, व्यास और याज्ञवल्क्य वटकी सुशीतल छायामें व्याघ्रचर्मपर विराजमान होकर शान्ति-पूर्वक दर्शनशास्त्रका तत्वचिन्तन कर रहे हैं, उनको प्रकाशित कर रहे हैं। सर्वत्र मधुरताका साम्राज्य छा रहा है। इस सात्विक तपोवनका मधुर दृश्य देखकर कविकी इस उक्तिका स्मरण हो जाता है कि "सन्तोष रूपी अमृतका पान करके जो पूर्ण तृप्त हो गये हैं, उनको जिस सुखकी प्राप्ति होती है, वह उन धनके लिये दौड़ धूप करनेवालोंके भाग्यमें कहाँ बदी है?

श्रीजी महाराज ऐसे ही रमणीय शान्तिमय तपो-वनोंमें निवास करना अधिक पसन्द करते थे। धर्म-सेवाके नाते विवश होकर उन्हें जनाकीर्ण नगरोंमें रहना और जाना आना पड़ता था, परन्तु वह उनकी प्रकृतिके प्रतिकूल था। उन्होंने अपने पवित्र जीवनका बहुतसा बहुमूल्य समय तपस्याके निमित्तसे आबू, विन्ध्या, सतपुड़ा, अरवली और हिमालयके तपोवनों-में ही बिताया था। यहाँ तक कि, पूर्वाश्रममें उन्होंने अपनी कोठीके नजरबागमें ही एक कृत्रिम तपोवन बना लिया था और उसीमें बैठकर विद्वानों और साधु-महात्माओंके साथ तत्वविचार किया करते थे। बड़े बड़े राजा-महाराजाओंके सुसज्जित महलोंमें पधारते, तो वहाँ भी कारचोपी गलीचोंपर अपना गैरिक आसन बिछाकर उसीपर शयन करते थे। श्रीजी महाराजने इस चित्रके द्वारा मानवजातिको यह औपनिषदिक सिद्धान्त समझा दिया है कि, श्रद्धा, भक्ति और ध्यानयोगसे ब्रह्मविद्या जानी जा सकती है। कर्मकाण्ड, प्रजोत्पत्ति और वित्तेषणासे अमृतत्व-की प्राप्ति नहीं हो सकती। यह बड़ा ही उद्बोधक प्रभावशाली चित्र है।

## वेदके काण्डत्रय।

'धर्म' का आधार वेद हैं और वेद तीन काण्डोंमें विभक्त हैं:—कर्मकाण्ड, उपासनाकाण्ड और ज्ञान-काण्ड। कर्मका अधिकार सबसे विस्तृत और पर-

आवश्यकीय है। कर्मके साधन जिस प्रकार स्थूलसे अतिस्थूल हैं, उसी प्रकार कर्मके संस्कारोंकी शक्ति अतिबलवती और इन्द्रियोंसे अतीत है। श्रीभगवानकी इच्छासे ही सृष्टिप्रवाह चालू रहता है। वह अनादि और अनन्त है तथा उसके विस्तारकी अवधि नहीं है। श्रीभगवान् अपनी आनन्दसत्ताको प्रकाशित करनेके लिये सत् और चित् भावकी सहायतासे अपनी शक्ति महामायाको प्रकट करते हैं। वही शक्ति जगत्को प्रसव करती है, परन्तु सम्पूर्ण जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और लयकी क्रियामें एकमात्र कर्म ही कारण है। जड़ और चेतनभेदसे भगवानकी प्रकृति दो प्रकारकी होती है। चेतनमयी विद्या है और जड़ अविद्या है। वह त्रिगुणमयी होनेसे कर्मकी उत्पत्तिका कारण बन जाती है। कर्मके तीन भेद हैं:—जैव, सहज और ऐश। सहज कर्म द्वारा ब्रह्माण्डोंकी उत्पत्ति, स्थिति और लय होता है, जैव कर्मके साथ विशिष्ट चेतन जीवोंका सम्बन्ध है और भगवदवतारों तथा देवता, ऋषि एवं पितरोंके साथ ऐश कर्मका सम्बन्ध है। ऐश और सहज कर्म सदा शुद्ध ही होते हैं, किन्तु जैव कर्म शुद्ध होते हैं और अशुद्ध भी। ये ही पुण्य और पापके कारण हैं और कामनाजनित हैं। अनादि अनन्त वासनाप्रवाह ही अनादि अनन्त सृष्टिप्रवाहका कारण है। वासनाके नाशसे जैव कर्म सहज और ऐश कर्ममें परिणत हो जाते हैं। यही कर्मयोग है। कर्मयोगीकी तीन गतियाँ होती हैं:—शुक्लगति जिससे मुक्तिकी प्राप्ति होती है, कृष्णगति जिससे फिर जन्मना पड़ता है और सहज गति उन्हीं जीवन्मुक्तोंको प्राप्त होती है, जो वासनाका नाश और तत्त्वज्ञानलाभ करनेमें समर्थ होकर कर्मयोगमें रत रहते हैं। सकाम कर्मोंसे जीवका बन्धन और निष्काम कर्मसे मोक्ष होता है। सुकौशलपूर्ण कर्म ही योग कहाता है। वैदिक कर्मकाण्डमें यज्ञ-यागादिका बहुत प्राधान्य है। जो जगत्कल्याणबुद्धिसे कर्तव्य समझकर फलाकांक्षारहित होकर निष्कामभावसे कर्मयोगका साधन करते हैं, वे जगत्के मूलभूत परमपदको प्राप्त करते हैं।

उपासनाकाण्डका विस्तार भी अपूर्व है। इसमें भूत-प्रेतादिकी उपासनासे लेकर निर्गुण ब्रह्मोपासनातकका यथाधिकार विधान किया गया है। जो भगवद्भक्त श्रीभगवानके यथार्थ रूपको जान लेता है, वह ज्ञानीभक्त पराभक्तिका अधिकारी होकर श्री भगवानको सब देश, काल और पात्रमें देखनेकी योग्यता प्राप्त कर लेता है। परन्तु जबतक भक्त पराभक्तिका अधिकारी न हो, तब तक वह भगवानके सगुण रूपकी उपासना कर निष्पाप होकर कृतकृत्य हो सकता है। रागात्मिका भक्तिके अधिकारी भक्त श्रीभगवानके लीलामय अवतारोंकी विविध लीलाओंमें आसक्त होकर उनके लीलामय विग्रहोंकी उपासना कर उनको प्राप्त कर लेते हैं। श्रीभगवानके सगुण, निर्गुण और लीलामय रूप एक ही हैं। अधिकारभेदसे ही भक्तोंको इन रूपोंमें तारतम्य देख पड़ता है। अनुराग, भय और क्रोधसे शून्य होकर जो एकाग्रचित्तसे श्रीभगवानके आश्रित और ज्ञानरूप तपसे पवित्र हो जाते हैं, वे भगवद्भावको प्राप्त होकर मुक्त हो जाते हैं। श्रीभगवानको प्राप्त करनेके लिये उपासकको सदा भावमयी भक्ति और क्रियामय योगका आश्रय करना पड़ता है। वैधी भक्ति, जो श्रीसद्गुरुके उपदेशसे प्राप्त होती है, उससे रागात्मिका भक्तिका उदय होता है और रागात्मिका भक्तिसे पराभक्ति उत्पन्न होती है। भगवानकी भक्ति यदि उपासनाका प्राण है, तो क्रियायोग उसका शरीर है। भगवानको सकल यज्ञों और तपस्याओंका भोक्ता, सब लोगोंका महान् ईश्वर और प्राणिमात्रका सुहृद मान लेनेसे साधक मुक्त हो जाता है। यद्यपि भगवानकी आर्त, जिज्ञासु, अर्थार्थी और ज्ञानी इस प्रकारसे चार प्रकारके भक्त भक्ति करते हैं; तथापि श्रीभगवान् आज्ञा करते हैं कि, ज्ञानी भक्त तो मेरा ही स्वरूप है। वह चराचर विश्वको परमात्मस्वरूप ही देखता है। वह अनन्यचित्त साधक भक्तिपूर्वक पत्र, फूल, फल जो कुछ उनको अर्पण करता है, उसको वे ग्रहण

करते हैं। भगवानके भक्तका कभी नाश नहीं होता। भगवद्भक्तिके स्त्री, वैश्य, शूद्र आदि सभी अधिकारी हैं और उनको वे अपना लेते हैं। भक्तोंके वशमें भगवान् रहते हैं। वे भक्तोंको बुद्धियोग (ज्ञान) प्रदान कर उनकी रक्षा करते हैं। जो सब भूतोंका अद्वेष्टा, मित्र, कृपालु, ममताहीन, निरहङ्कार, सुख-दुःखोंको समान समझनेवाला, क्षमावान्, सदा सन्तुष्टचित्त, संयमी और भगवान्में मन और बुद्धिको अर्पण करनेवाला भक्त होता है, वह उनका अत्यन्त प्यारा होता है।

ज्ञानसे पवित्र कोई वस्तु नहीं है, ज्ञानके बिना मुक्ति नहीं होती और ज्ञानकी प्राप्ति श्रीसद्गुरुके द्वारा ही होती है। ज्ञान दो प्रकारका होता है:—स्वरूपज्ञान और तटस्थज्ञान। स्वरूपज्ञान सच्चिदानन्दमय है। वह भगवानका ही स्वरूप है। जो निर्विकल्प समाधि और पराभक्तिमें प्रवीण है, उस शान्तचित्त ज्ञानी भक्तको उसका अनुभव होता है। तटस्थज्ञानमें ज्ञाता, ज्ञेय और ज्ञान इस त्रिपुटीका भान रहता है। योगाभ्यास कर इस ज्ञानमें साधक आत्मा-अनात्माका विचार करता है। इसकी तीन भूमिकाएँ हैं:—पहली भूमिकामें तत्वज्ञानी जगत और जगत्कर्त्ताका अनुमान करता है और विषयोंसे चित्त हटा लेता है। दूसरी भूमिकामें वह क्षेत्र-क्षेत्रज्ञको जान लेता है और तीसरी भूमिमें अद्वैतसत्ताका अनुभव कर कृत-कृत्य हो जाता है। आत्मज्ञानप्राप्तिका कारण गुरुकृपा ही है। पद्म-पत्र जिस प्रकार जलमें लिप्त नहीं होता, उसी प्रकार जो कर्मोंको श्रीभगवानको अर्पण कर फलासक्तिको त्याग कर कर्म करता है, वह बन्धनकारक कर्मोंसे लिप्त नहीं होता। काम्यकर्मोंका त्याग करना ही संन्यास है और कर्मफलका त्याग ही सच्चा त्याग है। सर्वदा सब प्रकारके कर्मोंको करता हुआ भी भगवत्परायण योगी उनके ही अनुग्रहसे सनातन नित्य पदको प्राप्त कर लेता है।

प्रस्तुत चित्रमें पूज्यपाद श्रीजी महाराजने उक्त तीनों वैदिक काण्डोंका दिग्दर्शन कराया है। ऊपर नभोमण्डलमें वेदका प्राण प्रणव षट्कोणमें दिखाया गया है। ऊपर हिमालय प्रदेशमें अनेक उपासनालय बने हैं और वहींसे भक्तिकी मन्दाकिनी प्रकट होकर प्रवाहित हो रही है, जिसके एक तटपर कर्ममार्गके साधक यज्ञानुष्ठान कर रहे हैं और दूसरे तटपर ज्ञानयोगी जगद्गुरु महर्षिगण ज्ञान प्रदान कर रहे हैं। इस प्रकार वेदोंके तीनों काण्डोंका स्वरूप इस चित्रमें प्रकाशित हुआ है और इन्हीं तीनोंमेंसे किसी एक या तीनोंका अवलम्बन कर त्रितापतप्त जीव शान्तिलाभ कर सकता है। संसारके सब धर्मोंके मतावलम्बी इस चित्रसे पूर्ण लाभ उठा सकते हैं। क्योंकि आत्मोद्धारके लिये इन तीनोंके अतिरिक्त चौथा कोई उपाय अबतक मनुष्यजातिको ज्ञात नहीं हुआ है। त्रिकालज्ञ मनीषी महर्षियोंने वेदकी गहरी आलोचना कर इन तीनों काण्डोंके रहस्यको अनेक शास्त्रोंद्वारा समझाया है, जिसके अनुशीलनसे त्रिलोक पवित्र हो सकता है और हुआ है।

## पञ्चोपासनाओंके चित्र।

भारतवर्षमें सनातनधर्मके पाँच प्रसिद्ध उपासकसम्प्रदाय प्रचलित हैं:—वैष्णव सम्प्रदाय, शैव सम्प्रदाय, शाक्त सम्प्रदाय, गाणपत्य सम्प्रदाय और सौर सम्प्रदाय। ये पाँचों सगुण-ब्रह्मोपासनामूलक हैं। पाँचों इष्टदेव सगुण ब्रह्म होनेसे उनके सम्प्रदाय भी वैदिक हैं। इनके उपासकोंके कल्याणार्थ पूज्यपाद श्रीजी महाराजने जो असाधारण पुरुषार्थ किया है, वह देखते ही बनता है। साधककी प्रकृति, प्रवृत्ति और अधिकारके तारतम्यानुसार शास्त्रोंमें पाँचों उपासक सम्प्रदायोंमें भेद किया गया है। वास्तवमें एक (ब्रह्म) की उपासनाके ही ये भेद हैं, यह बात संसारमें सबसे पहले श्रीजी महाराजने ही बतायी है। सैकड़ों वर्षोंसे इन सम्प्रदायोंकी साधनप्रणालीके ग्रन्थ लुप्तप्राय हो गये थे। श्रीजीने बहुत अनुसंधान कर पाँचों सम्प्रदायोंके पंचांग ग्रन्थ, उनके यन्त्रोंकी

पद्धतियाँ और गीताएँ खोज निकाली हैं। उन्हीं गीताओंमें उक्त उपास्योंके ध्यान बड़े-बड़े पाँच तैल-चित्रोंमें अङ्कित किये गये हैं और छठे चित्रमें चिदाकाशमें ॐकारको (वेदको) मध्यबिन्दु बनाकर उसीसे उद्भूत पंचदेवोंके स्वरूप दिखाये गये हैं। पंचदेवोंके इन चित्रोंके ब्लाक बनवाकर विष्णुगीता, शम्भुगीता, शक्तिगीता, धीशगीता और सूर्यगीतामें प्रकाशित भी कर दिये गये हैं, जिनसे प्रत्येक सम्प्रदायका उपासक उपासनाके समय अपने-अपने इष्टदेवका ध्यान करनेमें सहायता पा सके। छठे चित्रकी प्रतिलिपि महामण्डलकी सदस्यताके प्रमाणपत्रमें भी छापी गयी है, जिससे पाँचोंका नित्य दर्शन हो सके। अब उक्त गीताओंसे पंचदेवोंके ध्यान बता देना उचित जान पड़ता है। उपासकसम्प्रदायोंपर श्रीजी महाराजका यह अपार उपकार हुआ है।

## भगवान् विष्णु।

जो सर्वसौन्दर्यकी शोभासे पूर्ण हैं, शान्त-ज्योतिसे प्रकाशमान हैं, देखनेमें मनोहर हैं, चारों हाथोंमें शंख, चक्र, गदा और पद्म सुशोभित हैं, जो भक्तोंको धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष प्रदान करते हैं। दिव्य श्याम वर्ण है, अनन्त रूपधारी अनन्त नागपर पहुँड़े हैं, केयूर, कुण्डल, वनमाला और कौस्तुभमणिसे विभूषित हैं, लक्ष्मीके द्वारा सेवित हैं, कमल नेत्र, मन्द हास्य, कमल मुख, अखिल शोभाके स्थान-सब प्रकारके सौन्दर्यके आकर भगवान् रमानाथ प्रसन्न और पुण्यदर्शन हैं।

## भगवान् शम्भु।

सप्त स्वरोंके रूपकी समष्टि ॐकारकी ध्वनिसे एक दिव्य कोटि सूर्यसे भी अधिक प्रभाशाली समुज्वल सुमनोहर ज्योति प्रकट हुई है। उस ज्योतिके अन्तर्गत प्रणवासीन लोकशङ्कर महादेव भगवान् शम्भु आविर्भूत हुए हैं। उनके शुभ्र अङ्गवर्णसे अगणित रजतगिरि अत्यन्त तिरस्कृत हो रहे हैं, तीन नेत्रोंसे सुशोभित हैं, दिव्य जटाजूटधारी, भस्मभूषित कलेवर, अपने चारों दिव्य हाथोंमें डमरु, खप्पर, त्रिशूल और सींगा धारण किये हुए हैं, अनन्त नागका यज्ञोपवीत है, दिव्य व्याघ्रचर्म परिधान किये हैं, वामाङ्कपर विराजमाना त्रिपुरसुन्दरी, पूर्णशक्तिमयी, मनोहारिणी, षोडशी, श्यामा उनके वैभवकी पूर्णताको प्रकाशित कर रही हैं, जो पाश और अङ्कुश धारण किये हैं, त्रिलोचनोंसे सुशोभित हैं और जगत्कल्याणके लिये मन्दहास्यसे शोभायमान हैं। ऐसे दिव्य रूपको सभी ऋषि, देवता और पितृगण भक्तिभावसे प्रणाम करते हैं।

## भगवती महाशक्ति।

अन्धकारराशिको भेदन कर एक सुदिव्य, अद्भुत, दुःसह और अखण्ड मण्डलाकार ज्योति प्रकट हुई है, जो अनन्तकोटि सूर्योंकी तेजोराशिको भी पराभूत करनेवाली, समुज्वल और मनोहारिणी है, उसके मध्यमें गलित-कांचनके समान जगतको मुग्ध करनेवाली षोडशी महादेवी प्रकट हुई हैं, जो संसारकी नवीन देदीप्यमान सब शोभाओंकी खान रूपसे विराज रही हैं, जो दिव्य वस्त्र और अलङ्कारोंसे भूषित हैं, चार हाथोंमें पाश, अङ्कुश, वर और अभय मुद्राको धारण किये हैं। जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और लयकी विधात्री वह जगदीश्वरी शिवरूपधारी परमब्रह्मके नाभिकमलपर आसीन हैं, शिव दिव्य मञ्चपर पहुँड़े हुए हैं। उस मञ्चके पावे ब्रह्मा, शिव और विष्णु सहित अनेक ऋषि, देवता और पितृगण हैं। देवीका मुखमण्डल चारुदर्शन और गम्भीर होनेपर भी जगन्मुग्धकर मन्दहास्यसे सुशोभित है। वे निर्वाक् होनेपर भी उनके मुखसे जगन्मङ्गलकारी ॐकारकी ध्वनि आप ही निकल रही है। वे सर्वतत्वातीत होनेपर भी अपनी दैवीशक्तिसे जगत्में परिव्याप्त होकर संसारके कल्याणकारी अपने उत्कृष्ट प्रसादको जगन्निवासी जीवसमूहको निरन्तर वर प्रदान कर रही हैं। अद्वैत सच्चिदानन्दमयी होनेपर भी सत् और चित् भावके आश्रयसे

द्वैत रूप धारणकर आनन्दभावसे जगतको व्याप्त कर रही हैं। देवतागण श्रीब्रह्ममयी महादेवीके रूपका दर्शन कर निःस्पन्द, अवाक्, विमोहित और कृतकृत्य होते हैं।

## भगवान् सूर्यदेव।

तेजोमय भक्तवत्सल भगवान् श्रीसूर्यदेवकी कान्ति गले हुए सोनेके समान है। उनके चारों हाथोंमें शङ्ख, चक्र, पद्म और शक्ति शोभायमान है। जिस दिव्य रथपर वे विराज रहे हैं, वह रथ एक ही चक्रवाला है। उसमें सात रंगोंके सात घोड़े जुते हुए हैं। अरुणदेव उनके सारथि हैं। सूर्यदेवका मुख प्रसन्न और शान्त है। दशों दिशाओंको वे देखते अर्थात् प्रकाशित करते हैं। केयूर, किरीट और मकराकृति कुण्डल धारण किये हैं। वे ही सकल लोकोंको तेज और ज्योति प्रदान किया करते हैं।

## भगवान् गणेश।

भगवान् धीश सप्त ज्ञानभूमियोंके ऊपर जिस सुरम्य कमलपर सुखपूर्वक आसीन हैं, उसका सौंदर्य वाणी, मन और बुद्धिसे अतीत है। यद्यपि भगवानके शरीरका वर्ण आरक्त कहा गया है, तथापि वह आरक्त वर्ण सब वर्णोंसे विलक्षण है और वह भक्तोंकी रूपदर्शनतृष्णाको भलीभाँति तृप्त करता है। उनके चार हाथोंमें चक्र, पद्म, त्रिशूल और मोदक शोभायमान हैं। इनमेंसे त्रिताप रूपी त्रिशूल और सिद्धि रूपी मोदक है तथा धर्मरूपी चक्र और पद्मरूपी मोक्ष है। इन्हींके द्वारा वे भक्तोंको अभ्युदय और निःश्रेयस प्रदान करते हैं। उनका गजवदन है, जिसके द्वारा वे भक्तोंकी बुद्धिको समाहित करते हैं। उनके वामाङ्कमें शङ्ख, चक्र, शक्ति और पद्मको धारण की हुई चतुर्भुजा लोहितवर्णा, शक्तिशालिनी, जगन्मोहिनी, षोडशी सिद्धिदेवी विराज रही हैं, जो भक्तोंको सब प्रकारकी सिद्धियां प्रदान करती हैं।

इस प्रकार महाविष्णु, सदाशिव, महादेवी, गणेशजी और सूर्यदेव सगुण ब्रह्म कहाते हैं। निर्गुणकी उपासना दुर्गम होनेके कारण सगुण ब्रह्मके पांच श्रेष्ठ भावोंका सगुणोपासनामें आश्रय लिया गया है और वे ही पृथ्वी आदि पञ्चतत्वोंके अधिष्ठाता हैं। जिस भक्तमें जिस तत्वका प्राधान्य होगा, उसको वही रूप प्रिय होगा और उसी रूपमें वह भगवानकी उपासना करेगा। भावातीत परब्रह्मकी उपासना उक्त पांच भावोंके द्वारा करनेकी विधि है।

महामाया जब ब्रह्ममें लीन होकर अव्यक्त अवस्थामें रहती हैं, तब परब्रह्मका अलौकिक अद्वैत भाव प्रकाशमान रहता है। जब वह इसी सच्चिदानन्दभावमें लीन रहती हैं, तब उनकी उस स्वरूपावस्थाको अध्यात्म कहते हैं। जगज्जननी वेदमाता भगवती सरस्वतीकी कोई प्रकृति नहीं, वे स्वयं मूलप्रकृति हैं। ब्रह्ममें लीन महाशक्ति जिस अवस्थामें ब्रह्मसे आलिङ्गित होनेके समान प्रतीत होती हैं, वही उनकी सगुण अवस्था है। इसीको ईश्वरभाव या अधिदैवभाव कहते हैं। ब्रह्मकी अधिदैव-अवस्थामें ही पंचदेवात्मक पंच सगुणोपासनाएँ सम्भव हैं। इनमेंसे महाविष्णु चित्प्रधान हैं, सूर्यदेव तेजःप्रधान हैं, विश्वमें अपनी शक्तियोंका विस्तार करनेवाली भगवती शक्तिप्रधान हैं, गणेशजी ज्ञानप्रधान हैं और भगवान् सदाशिव सत् प्रधान हैं। ये ही पांच श्रेष्ठ सगुण देव जगदीश्वर हैं और ये ही ब्रह्मा, विष्णु, शिव आदिके जनक हैं। ब्रह्माण्ड अनन्त होनेसे ब्रह्मा, विष्णु, महेश भी अनन्त हैं और वे ही अनन्त देवताओंके कारणस्वरूप हैं।

ब्रह्म सच्चिदानन्दमय है। चित्का सत्के साथ और सत्का चित्के साथ अनुभव होनेसे आनन्दसत्ताका अनुभव होता है। सत् और चित्का व्यापकत्व जानना चाहिये। वास्तवमें निर्गुण ब्रह्म अपने आनन्दके लिये सगुण बन जाता है। वह आनन्द प्रकृति तथा पुरुषके आलिंगनसे प्रकाशित होता है। उसके दो प्रकार हैं:—शुद्ध और मलिन। शुद्ध आनन्द (ब्रह्मानन्द) के अनुसार पांच भाव प्रकट होते हैं:—

चित्, तेज, शक्ति, ज्ञान और सत्। उनमें से चित्-के द्वारा मैं चेतन हूं, ऐसा निश्चय होता है। प्रकृति और प्राकृतिक विश्व, भगवान्के साथ भगवतीका आलिङ्गन और विराट्रूपमें दृश्यका अस्तित्व ये तेजसे ही प्रकाशको प्राप्त होते हैं। शक्तिके द्वारा क्रियाभिव्यक्ति, द्वैतका अनुभव और सृष्टिकी अखिलावस्थाका परिणाम हुआ करता है। ज्ञानमें स्वरूप-ज्ञान और तटस्थज्ञान दोनों सम्मिलित हैं। अस्तिभाव ही सद्भाव है। वह निर्गुणमें भी अद्वैतरूपसे विद्यमान है। सगुणमें वह (ब्रह्म) स्वयं स्थित रहनेसे अपनेको सृष्टि-स्थिति-लयका अध्यक्ष मानता है। इन्हीं पाँच भावोंके विज्ञानसे पञ्च सगुणोपासनाओंका प्रादुर्भाव हुआ है। पंच सगुण-उपासनाओंसे सच्चिदानन्दमय भगवान् अपने भक्तोंको शुभ फल प्रदान करते हैं। पूज्यपाद श्रीजी महाराजने पंचोपास्योंके चित्र बनवाकर उपासकोंकी उपासनाका मार्ग सरल कर दिया है।

इन सब मौलिक दार्शनिक और औपनिषदिक चित्रोंके अतिरिक्त सैकड़ों पौराणिक और ऐतिहासिक चित्रोंका श्रीजीने संग्रह किया है। श्रीमद्भागवत, महाभारत, रामायण और अन्यान्य पुराणोंकी प्रधान प्रधान घटनाओंके चित्र, १६ वीं शताब्दिसे लेकर अबतकके और इससे भी पहलेके धर्माचार्यों, साधु-सन्तों और महात्माओंके चित्र तथा मुख्य मुख्य देशी नरेशोंके भी चित्र इस चित्रालयमें संगृहीत हुए हैं। उनमें श्रीभगवान् आदि शंकराचार्यका चित्र, महाराणा प्रतापसिंहका चित्र और देवी-देवताओंके चित्र दर्शनीय हैं। महाराणाका चित्र उतना ही विशाल है, जितना उनका शरीर था। अर्थात् वह 'आदमकद' होनेसे बहुमूल्य है। चित्रसंग्रहमें श्रीजीने पक्षपात नहीं किया है। आर्य महापुरुषोंकी तरह महात्मा ईसा, महम्मद आदि अन्य धर्मोंके महात्माओंके चित्रोंको भी इस संग्रहालयमें स्थान दिया गया है। महान् साधक भास्करराय जैसे महात्माओंके चित्र तो ऐसे हैं, जो कहीं खोजनेसे भी नहीं मिल सकते,—अप्राप्य हैं। चित्रालयमें उनके भक्तोंने श्रीजीके भी कई छोटे-बड़े चित्र लटका दिये हैं। संयोगवश श्रीजीके लीला-संवरणके १५–२० दिन पूर्व उनके परमभक्त बा० रणजीतसिंह महोदयने एक चित्र खिंचवाकर उसका सुन्दर विशाल तैल-चित्र बनवाया है, जो उपदेशकमहाविद्यालयके हालमें सुशोभित हो रहा है। यही श्रीजीका अन्तिम चित्र है, जो हमें कर्मयोगके लिये प्रेरणा देता है। हिन्दुधर्मका समुज्वल स्वरूप प्रकट करनेवाला ऐसा चित्र-संग्रह भारतमें अन्यत्र देखनेको नहीं मिलता। श्रीजीका यह दर्शनीय महान् पुरुषार्थ है।

---

# देशका समवेदना।

ब्रह्मीभूत पूज्यपाद श्रीजी महाराजके सहस्रों भक्त और शिष्य भारतके सभी प्रान्तोंमें विद्यमान हैं। श्रीजी महाराजके समाधिस्थ होनेका समाचार जिन जिनको मिला, वे श्रीजीके वियोगसे अत्यन्त दुःखित और व्यथित हुए हैं। उन्होंने अपनी समवेदना श्री-भारतधर्ममहामण्डलमें पत्र या तार भेजकर प्रकट की है। ऐसे सैंकड़ों पत्र और तार प्रधानकार्यालयमें आये हैं। उनमेंसे कुछ यहाँ प्रकाशित किये जा रहे हैं। स्थानाभावके कारण सब नहीं प्रकाशित किये जा सके, इसके लिये प्रेषक क्षमा करें। इन सन्देशोंमें विविध प्रान्तों, विविध संस्थाओं और विविध सम्प्रदायोंके नेताओंके सन्देश हैं। इससे श्रीजीकी व्यापक लोकप्रियता और अजातशत्रुता प्रकट होती है।

कुछ पत्र।

प्रिय महोदय!

व्यथित हृदयसे लिखरहा हूँ कि, आज प्रातःकाल

पूज्य स्वामी ज्ञानानन्दजी महाराजके ब्रह्मलीन होनेका समाचार पढ़कर यहाँका वातावरण क्षुब्ध और शोकाकुल हो उठा।

श्रीमहाराजकी धर्मसेवाओंके लिये हिन्दू समाज उनके प्रति सदा ऋणी रहेगा। उनकी छत्रछायामें लिखे गये अपूर्व धर्मग्रन्थ चिरकालतक समाजको धर्मपथ प्रदर्शित करते रहेंगे और उनकी उज्वल कीर्ति बनाये रखेंगे। उनकी कार्यप्रणालीमें शास्त्रमर्यादापालनकी महत्ता थी और उनकी विचारधारामें निर्भ्रान्त वेदवादिता और सिद्धान्तकी सुस्पष्टता थी। हम तो उन्हें बौद्धिक प्रतिभाकी मूर्ति मानते रहे हैं। वे सदाके लिये हमसे विलग हो गये हैं, शोकातुर होकर आज हमारी लेखनी शक्तिहीन हो गई है।

उनके चिरशान्तिमें लीन होनेका समाचार सुनकर श्रीभगवान शंकराचार्य प्रभुके यही शब्द निकले कि, अब महामण्डलको कौन संभालेगा ? उनका अनुभव अच्छा था, वृद्धावस्थामें भी जितना कर सकते थे, करते रहते थे। यह कहकर श्रीभगवान मौन रह गये; मुखमुद्रासे शोकावृत चिन्ताभाव प्रदर्शित हुआ; श्रीचरणने समीपस्थ सेवकोंको हटा दिया और कुछ समय एकान्तमें रहे।

बादमें श्रीभगवानने भारतधर्ममहामंडल, आर्यमहिलाविद्यालय आदि सभी संस्थाओंको समवेदनापत्र प्रेषित करनेका आदेश दिया और इन समस्त संस्थाओंके कार्यकर्तृगणोंको उस महान दुःखके समयमें धैर्यपूर्वक प्रतिष्ठापकके इच्छानुकूल ही व्यवस्था बनाये रखनेका पवित्रादेश दिया। इस पत्रके द्वारा भगवानके उक्तादेशको सूचित कर रहा हूँ। समस्त सम्बद्धजनोंको आप अवगत करा देंगे।

बहुत कुछ आपको लिखना था, किन्तु इस समय हृदयमें शोक है; अतएव कुछ समय बाद स्वस्थचित्तसे लिखूँगा।

भवदीय—द्वारकाप्रसादत्रिपाठी
नव्यव्याकरणाचार्य, नव्यन्यायशास्त्री।
मंत्री—श्रीशंकराचार्य महाराज, ज्योतिर्मठ,
उत्तराम्नाय, बदरिकाश्राम।

## शोकसन्देशः!

श्रीभारतधर्ममहामण्डलसंस्थापका श्रीश्रीस्वामीज्ञानानन्दमहाराजा ब्रह्मभूयंगता इति तन्त्रीतो विज्ञाय नूनमेव खिन्नमानसास्समभूवन् श्रीमज्जगद्गुरुचरणास्तस्मिन् क्षणे यतो धर्मप्राणभूता इमे किल श्रीस्वामिज्ञानानन्दमहाराजा भारतधर्ममहामण्डलं संस्थाप्य तेन प्रभूतामेव धर्मसेवामतिशयेन व्यरचयन्, एषामेव सततयत्नविशेषेण भारतधर्ममहामण्डलमधुना जगति विलसति, सततमेधमानम्।
वस्तु बलीयसी केवलमीश्वरेच्छा!

इति श्रीमज्जगद्गुरुचरणाज्ञया
मंत्री—
एच. एच. श्रीजगद्गुरु शंकराचार्यमहाराज,
श्रीशारदा पीठ, द्वारका।

श्रीभारतधर्ममहामण्डलके स्थापक पूज्य स्वामी श्रीज्ञानानन्दजी महाराजके कैलाशवासी होनेके समाचार आपके पत्रसे जानकर बहुत दुःख हुआ। देशके लिये यह बड़ा दुःखदायक बनाव है। भगवान् शंकर उनके आत्माको शान्ति प्रदान करे।

भवदीय—
श्रीचरणतीर्थः
(पू० राजवैद्य जी० का० शास्त्री)
रसशाला, गोंडाल (काठियावाड़)

बड़े खेदसे लिखना पड़ता है कि; धर्मस्तम्भ धर्ममूर्ति स्वामीजीके स्वर्गारोहणका समाचार अत्यन्त दुःखजनक है। वास्तवमें भारत-भूसे एक महान् धर्मसंचालक चला गया। क्योंकि ऐसे महात्मा योगीश प्रायः कम ही होते हैं। खेद, महान् खेद है; परन्तु ईश्वर सत्ता! गरीयसी ईश्वरेच्छा! मैं ईश्वरसे प्रार्थना करता हूँ कि, ऐसे धर्म-प्राणकी आत्माको कल्याण प्रदान करें। वृद्धावस्थासे एवं स्वास्थ्यके सुपूर्ण न होनेसे इस महान् श्रद्धाञ्जलीके समयपर उपस्थित न हो सका। क्षमा करें।

भवदीय—
रामचरण दास, उदयपुर।

परमपूज्य श्रीस्वामी ज्ञानानन्दजी महाराजके शरीर छोड़नेका तार आज प्राप्त होनेसे श्रीमान महाराज साहेबको बहुत खेद हुआ।

श्रीस्वामीजी महाराजने बड़े परिश्रम व योग्यता व दूरदर्शितासे श्रीभारतधर्ममहामंडलकी स्थापना की थी व बड़ी बुद्धिमत्तासे उसके कार्यसंचालनकी ठोस नींव स्थापित कर दी है। आशा है, उसी प्रकार श्रीमहामण्डलका कार्य सुचारुरूपसे भविष्यमें भी चलता रहेगा।

श्रीस्वामीजी महाराजकी आत्माको श्रीभगवान आशुतोष सुखशांति देवें ऐसी श्रीमानकी प्रार्थना है और भारतधर्ममहामंडलके कार्यकर्त्ताओंको शुभ कार्यमें उत्तेजित करें। इति।

आपका हितैषी
अमरसिंह चौहान्
प्राइवेट सेक्रेटरी श्रीमान महाराज
साहेब, मुलथान।

आज १, २, ५१ को आश्रमवासी अध्यापकों, कर्मचारियों और ब्रह्मचारियोंकी भारतधर्ममहामण्डल-के संस्थापक एवं सनातनधर्मके संरक्षक और ऋषिकुल ब्रह्मचर्याश्रमके शुभचिन्तक श्रीस्वामी ज्ञानानन्दजी महाराजके आकस्मिक कैलाशवासपर शोक सभा हुई, जिसमें निम्नलिखित शोकप्रस्ताव पास हुए और इसी कारण आज विद्यालय बन्द रहा।

१—आश्रमस्थ अध्यापकों, कर्मचारियों एवं ब्रह्म-चारियोंकी यह सभा श्रीस्वामीजी महाराजके आकस्मिक कैलाशवासपर हार्दिक दुःख प्रकट करती है और उनकी अन्तरात्माकी कैवल्यप्राप्तिके लिये ईश्वरसे प्रार्थना करती है।

२—श्रीस्वामीजी महाराजके दीर्घवियोगसे संतप्त महामण्डलके कर्मचारियोंके साथ समवेदना प्रकट करती है तथा उनके धैर्यके लिये ईश्वरसे प्रार्थना करती है।

भवदीय—रा. झा
सहायक मंत्री, ऋषिकुल, हरिद्वार

श्रीब्रह्मावर्तसनातनधर्ममहामण्डल कानपुर, अखिल भारतीय भारतधर्ममहामण्डलके संस्थापक पर-माराध्य परमपूज्य योगिराज श्रीस्वामी ज्ञानानन्दजी महाराजके ब्रह्मनिर्वाणको प्राप्त होनेके कारण यह महा-मण्डल अनुभव करता है, कि देशके धार्मिक जगतकी महान क्षति हुई, उनसा प्रतिभ पूर्ण योगीका निकट भविष्यमें होना असंभव नहीं, तो कठिन अवश्य है।

महामण्डल श्रीपरमपिता परमात्मासे उनकी आत्माको शान्ति तथा दुःखी शिष्यवर्ग और अनुयायियोंको धैर्य प्रदान करनेकी प्रार्थना करता है।

द्वारकाप्रसादसिंह
प्रधान मंत्री

यह समाचार कि श्री १०८ श्रीस्वामी ज्ञानानंद-जी महाराजका स्वर्गवास हो गया, सनातनधर्मजगतमें वास्तवमें बहुत दुःखके साथ सुना गया। आज भारत-का प्रत्येक सनातनधर्मी श्रीस्वामीजी महाराजके असामयिक देहावसानपर दुःखका अनुभव कर रहा है। श्रीस्वामीजीने अपनी अमूल्य सेवाओं द्वारा सनातनधर्मजगतमें जो स्थान बनाया था, उसकी पूर्ति करना आज असम्भव सा प्रतीत हो रहा है। मैं परमपिता परमात्मासे प्रार्थना करता हूँ कि, इस महात्माको सद्गति प्रदान करे और हमको बल दे कि, हम दिवंगतात्माके दिखाये हुए मार्गपर भली भाँति चलकर अपना कर्त्तव्य पालन करें।

मुझे खेद है कि, ८ फरवरी सन् १९५१ को परवानोत्सव जो हो रहा है, उसमें मैं इन दिनों अस्वस्थ होनेके कारण सम्मिलित होनेमें असमर्थ हूँ।

भवन्निष्ठ
श्री मीनामल सोमानी
धर्मालंकार
प्रधान
श्री इंद्रप्रस्थ सनातन धर्ममंडल, दिल्ली प्रान्त।

"भारतधर्ममहामण्डलके संस्थापक, सनातनी जगतके परममाननीय मनीषी तथा विश्वका कल्याण-चिन्तन करनेके हेतु निरन्तर ग्रंथोंका प्रकाशन कराने वाले महापुरुष स्वामी श्री १०८ज्ञानानन्दजी महाराज के कल ब्रह्मीभूत हो जानेसे भारतवर्षकी महान् क्षति हुई है। इसे अनुभव करते हुए, श्री रामानुज-संस्कृत-महाविद्यालय, काशीके समस्त अध्यापकों तथा छात्रों-ने आज सम्मिलित रूपसे, उनके प्रति हार्दिक सम्मान प्रकट करते हुए, विद्यालयमें अवकाशपूर्वक सादर श्रद्धाञ्जलि अर्पण करनेका प्रस्ताव स्वीकार किया है, जिसकी सूचना आपके पास भेजता हूँ।"

भवदीय—
श्रीरामनाथ शास्त्री ज्यौतिषाचार्य, अध्यक्ष
श्रीरामानुज संस्कृत महाविद्यालय, काशी।

"मेरे सनातन-धर्मका ज्योति-पुञ्ज अस्त हो गया। जिन श्रीचरणोंका एकलव्यकी भाँति ध्यान रखकर मैं अबतक अपने धर्मका अनुधावन करता रहा, वह प्रेरणा अब मैं कहाँसे पाऊँगा! क्या कहूँ, कुछ कहते नहीं बनता है।

भवदीय—देवीदत्त
भू० पू० संपादक 'सरस्वती' प्रयाग।

पूजनीया देवीजी,

परमपूज्य श्रीश्रीमहाराजजीके स्वर्गवासका समाचार कल अखबारोंमें देखा, मुझे पहिले मालूम नहीं था कि, महाराजका शरीर इतना शिथिल हो गया है और अन्तिम समय इतना निकट है। वे महान् थे, भारतकी विभूति थे, परमयोगी थे, महर्षि थे। उनका निधन हम लोगोंके लिए कष्ट-दायक है ही। मैं आपसे क्या कहूँ, मुझपर उनका कितना स्नेह था, यह आपको मालूम ही है।

अधिक क्या लिखूँ?

विनीत—शिवनाथ काटजू
एडवोकेट, प्रयाग।

Dear Sir,

On behalf of the Maha Gujarat Dharma Sangh, Rama Rajya Parishad and Sanatan Vedic Dharma Sabha I have to convey our keen sense of loss at the passing away of His Holiness Swami Shree Gyananandji who was the corner-stone of the arch of Shree Mahamandal. It was he who led it through thick and thin and guided it as its friend, father and philosopher.

My personal associations with His Holiness range from about 1912 A. D. since the time of the great Mahadhiveshan at Banaras and they continued unabated ever since. I can hardly forget the love, suavity and the special partiality with which he treated me all through.

The Mahamandal will ever remain his great achievement and memorial. He was undaunted in troubles and he had the magic of speech and pursuation. The policy which he dictated has been crowned with success. Today even the Indian States remain the symbols of the great ancient culture and religion and he strengthened and united them through the Mahamandal. If we feel anything we feel their loss today under the new regime.

May H. H. Shree Swamiji find eternal rest in Shree Narayana, the Satchidanand, of whom he was a great representative.

Yours Truly
Jayendraroy B. Durkal, President.

This meeting of the students of Agra places on record its deep sense of sorrow at the sad demise of Shree Swami Gyananandji of Shri Bharat Dharma Maha Mandal Banaras who was the champion of the cause of Sanatanist Hindus in India.

In the passing away of the late Swamiji, the Mahamandal has sustained an irreparable loss. This meeting therefore requests the trustees of Shri Bharat Dharma Maha Mandal to manage that institution in a manner worthy of the late Swamiji.

Resolved further that Swami Satyanand Ji, a Guru Bhai of the deceased Swami, and the founder of Shri Shri Keshab Ved Dhara Rashtra Mahasadan be requested to conduct the affairs of Shri Bharat Dharma Mahamandal in cooperation with the trustees of the Mahamandal.

At the end 2 minutes' silence was observed for the departing soul of Swamiji.

From:—
B. S. Bajaj
M Sc. Final
31, Thomson Hostel Agra College.

Dear Brother,

Kindly allow me to express my heartfelt regret at the demise of Swami Gyananandji of the B. D. M. H. H. was a great force in the Sanatan world. His loss is irreparable in the sense of spiritual affairs. It is a national loss at present.

With Sincere condolence.

Yours
Always in Service,

Dear sir,

From press news it appears that we have lost our spiritual Father His Holiness 108 Sri Jnananandaji Maharaj from this mortal world and shall no more see that amiable figure in actual flesh and blood. We remember the days when with the Founder of this institution Swami Sachchidanandaji Maharaj, we could find the Founder of the Bharat Dharma Mahamandal, inspiring and patronising the expansion of this unique institution also. We can never forget the deep debt of gratitude we owe to him. The School spontaneously closed down on receipt of the shocking news that there has been an earthquake in the sacred city of Banaras.

Might I with all my colleagues and pupils join with you all there for a last touch at His sacred feet? Om Sivam.

Yours truly,
D. Roy Choudhury,
A. R. C. A. (Lond)
D. Roychoudhury, Principal.
Indian Art School, Calcutta.

Dear Sir,

I am terribly shocked at the sudden news that dear and revered Swami Jnananandaji Maharaj left us on the morning of the 28th instant. Regarding religious regeneration of Bharatvarsha, His Holiness's burning passion was matched only by Panditapravara Panchanan Tarkaratna. God's Bharatvarsha is all the poorer on His Holiness's loss I cannot forget His Holiness's love for all who try to follow and uphold Hinduism, the eternal religion.

As an humble homage, I send Rs, 201/-., in an insurance cover.

Yours truly,
Upendramohan Sen Gupta
( Retired Magistrate )

His Holiness sad demise extremely sorry loss Irreparable may god grant eternal peace.

Maharaja, Sailana.

My Heartfelt Condolence unbearable loss.
Rajmata Maharani Devendra Kumari.
Dungarpur.

Extremely sorry to learn news my heartfelt condolences.

Maharani Parwatibai, Dewas.

Extremely sorry learning departure of Swami Gnananandmaharaj my sincere condolence at this Mahamandals great loss.

Maharani Bijawar.

Grieved to learn of Swamijis Passing away stop. It is great consolation that. I had his blessing personally in November last.

Katju.
(Governer of W. Bengal)

Much destressed to hear of demise of Swamiji Maharaj sincerest sympathies.

Bapna.-Indore.

Deeply grieved learn nirvana of guruji accept condolence.

Gordhandas, Bombay.

Maharshi Gyananandajees. union with Brahma has been a real loss to the world he was one of purest of men now Impossible to substitute him regret could not join his Sraddha.

Hanuman Prasad Poddar. Gorakhpur.

Delhi sanatanists mourn the irreparable loss of His Holiness and pray for his mukti.

Sriram Delhi.

Recd. extremely grieved to hear Swamiji Maharaj attained nirvana.

Ramanlal Chinai Bombay.

श्रीगुरवेनमः ।

# SURYODAYA

TRILINGUAL SPECIAL SHRADHANJALI EDITION.

Vol. XXVI 3,4,5,6 Issues } { March to June 1951

ज्ञानानन्दं परमसुखदं केवलं ब्रह्ममूर्ति,
द्वन्द्वातीतं गगनसदृशं तत्त्वमस्यादि लक्ष्यम् ।
एकं नित्यं विमलमचलं सर्वधीसाक्षिभूतं,
भावातीतं त्रिगुणरहितं सद्गुरुं तं नमामि ॥

## He was generous alike to friend and foes.

[ By His Highness Maharaja Sir Dilip Singh Sailana ]

His Holiness Swami Gyananandji Maharaj's sad demise is, undoubtedly, a great loss to the cause of Sanatan Dharma. He was the creator of Shri Bharat Dharma Mahamandal an All-India Socio-Religious Institution. Through out his long life His Holiness untiringly and incessantly strove and laboured for the protection and upliftment of the sacred Hindu Dharma.

Under His Holiness' inspiration and guidance valuable and useful religious literature more than 150 books was published; a number of journals and magazines carried the message of Hindu Dharma throughout the length and breadth of the country; preachers toured the subcontinent to help and organise the sacred cause of Dharma.

His Holiness was a man of profound learning and inner inspiration and his study of Dharma, Philosophy and Shastras was broad-based and co-extensive with the concept of humanity. He pursued his task with a singleness of purpose unmindful of praise or reproach, pure in his thought and mind without a harsh or idle word even for those who disagreed with him. Generous alike to friends and foes, his courtesy, sympathy and compassion knew no limitations.

His Holiness had a grand and impressive personality with a radiant, serene and calm face. Impulses, cares and problems he had none. He always lived the temperate and regular life of a true saint which accounts for his long span of life over a hundred years.

The best and lasting homage that one could pay to the sacred memory of His Holiness would be to live upto his ideals and to contribute towards the advancement of the cause which was so dear to him throughout his life.

I sincerely believe Shri Bharat Dharma Mahamandal shall have the uninterrupted willing cooperation and support from all sections of the people of this vast country and that it shall continue functioning in all its branches usefully and satisfactorily.

## GREAT SAINT AND RELEGIOUS TEACHER

By Vidyaratna Wazir-Ud-Dowla Rai Bahadur Sir S. M. Bapna, Kt. C. I. E., B. A., B. Sc., LL. B., Retired Prime Minister, Indore.

His late Holiness Maharshi Swami Gyanan-andji Maharaj was a great saint and Religious Teacher and his loss is felt by all—princes and people alike. I had the honour of knowing him and receiving his blessings for over 50 years and I feel his loss very much. It is in the fitness of things that Bharat Dharma Mahamandal is bringing out a special trilingual number of Suryodaya as a mark of homage to the great Swamiji. I am therefore confident that his great work will not suffer for want of zeal.

## TRIBUTE By

Seth Ram Krishna Dalmia, Delhi.

I knew the late Swamiji since twelve years and in my life I found very few persons of his personal charm, cheerfulness and wonderful memory. He was one of the oldest men of India, in whom I found the highest scholar of Sanskrit learning, Vedas and Indian Scriptures. He was a saint in whose contact I had always got great relief. Very few personalities I have met in my life like that of Shri Swamiji with an ascetic's life of renunciation.

## SHRADHANJALI OF AN HUMBLE DEVOTEE

[ Shreeman R. L. Dar Life Magistrate 1st Class Banaras.]

Shri 108 Gyantapaswi Rishi Shri Swami Gyananandji Maharaj who entered Mahanirvan at the age of 105 years, was a world-renowned Savant. It will not be an exaggeraion to say that His Holiness was one of the main pillars of Sanatan Dharma, who kept its torch burning inspite of the cruel onslaughts of its enemies. His knowledge of cur Shastras was so deep that it was a pleasure, nay an illumination to hear his talk on any religious subject. I had the good fortune of having his inspiring Darshan now and then for many years. As the founder of Shri Bharat Dhaıma Mahamandal he used to supervise its various religious activities and all the religious publications which were issued in the name of the Mahamandal, were really his works in which through modesty he never allowed his name to be mentioned. His passing away is a great loss to Sanatan Dharma and his numerous devotees, but I am sure that his blessings and his holy spirit will still be supervising the activities of the Bharat Dharma Mahamandal to enable it to carry on the noble work which it is doing for the Hindu Religion. To perpetuate his memory and holy presence, a life-size statue of Shri Swamiji should be installed in a suitable place in the premises of Shri Bharat Dharma Mahamandal which is his life-work. This is the best which we Hindus can do as a token of our homage or gratitude for what he did for our spiritual uplift. The workers of the Mahamandal will, we trust, carry on the work of this great institution as desired by the great Founder.

# THE LATE SWAMI JNANANANDAJI MAHARAJ.

[By Shreeman Basant Kumar Chatterjee Calcutta.]

I am glad to get this opportunity to pay my respectful homage to His Holiness Swami Jnananandji the founder of Shri Bharat Dharma Mahamandal. The facts that he conceived the idea of an All-India Religious Institution and also succeeded in materializing the idea show the greatness of his mind as well as his organizing power. He renunciated the world at a comparatively early age and devoted his life for the establishment of this organization. He had a wonderful personality and whoever came in contact with him could not but be impressed by the earnestness and sincerity of his purpose The richest prince and the most erudite scholar were drawn towards him and helped him in his noble endeavour. India is pre-eminently the land of Dharma. All other improvements—scientific, material, economic. political educational—falls to the ground unless Dharma is properly established in India. Swamiji realised this and while other famous men of India engaged themselves in other activities, Swamiji founded an institution for the propagation of Sanatana Dharma in our dear motherland. At the time he did it there was more than ordinary necessity for the course adopted by him. English education was poisoning the minds of the educated classes. The culture of the conquering race assumes an appearance of superiority complex in the minds of the conquered.

As knowledge of English was useful in earning money in various ways, Hindus neglected the treasures of their own culture and flocked towards a foreign culture. This culture was pre-eminently materialistic and thanks to the achievements of modern science dazzling in its attractiveness. English missionaries indulged in cheap criticism of Hindu religious doctrines and social customs. If Hindus had properly studied their own religious and philosophical books they could have exposed the hollowness of these criticizms But the English educated Hindus had sadly neglected their own Dharmic literature. The result was spiritual and cultural bankruptcy. As Sir John Woodroffe put it, the English educated Indian became the Manasa-putra ( मानस-पुत्र ) of the Englishman. He prized whatever the Englisnman prized. He condemned whatever the Englishman condemned. This slave mentality was far worse than political or economic slavery. Thanks to the grace of God, the occasion produced the right type of men among Hindus. Pandit Sasadhar Tarkachuramani and Krishnanand Swami gave popular lectures and wrote books depicting the glory of our own religion and culture. Bankim chandra wrote his immortal books which established the superiority of ancient Indian culture and religion. Bhudeb Mukhopadhyaya did the same in his thoughtful essays. Ramkrishna Paramahansa gave convincing demonstration of the truth of the Hindu Shastras. Vivekanand carried the war to the home of Western civilization to which he threw a challenge which none dared to take up. Gurudas Banerji furnished a perfectly ideal life according to the Hindu standard far superior to any Hindu product of Western culture. It was essential to have an organization which would serve the purpose of a fort to protect our Dharma, and also a centre for the propagation of the correct ideas of Dharma, which would neutralize the poison produced by the

